श्रीः।

# भूमिका



पूज्यपाद श्रीमच्छङ्कराचार्यरचित यह "सर्ववेदान्तसिद्धान्तसारसंग्रह" नामक ग्रन्थ आजतक न हिन्दीभाषानुवाद सहित छपा ही था और न इसका इधर प्रचार ही था, जिन लोगोंने भगवान् शंकराचार्यजीके और २ ग्रन्थोंको पढ़कर आनन्द पाया है, उनको निःसन्देह यह ग्रन्थ बड़ा ही आनन्द देगा, क्योंकि-इस ग्रन्थमें वेदान्तशास्त्रकी सब ही बातें सरलताके साथ वर्णन करदी हैं। जो निरन्तर दुःखमय संसारसे मुक्ति पाना चाहते हों जिनको जन्म मरण आदिके चुङ्गलसे रक्षा पानेकी इच्छा हो, उनको एकमात्र वेदान्तशास्त्रकी शरण लेनी चाहिये।

इस विशाल ब्रह्माण्डमें अनेकों जीव व्याकुल हुए, घटीयन्त्रकी समान देव मनुष्यादि योनियोंमें वारम्वार चक्कर लगाते रहते हैं। शरीर धारण करके शारीरिक मानसिक और दैवी दुःखोंसे छुटकारा नहीं मिलता। कीट पतङ्गसे लेकर हिरण्यगर्भ तक सबको ही न्यूनाधिक सुख दुःखने जकड रक्खा है। प्राणी वार वार त्रितापसे झुलस कर उसको दूर करनेके लिये अनेकों उपाय करते हैं। परन्तु मोहान्ध जीव उस दुःखसे छूटने और सुख पानेके वास्तविक उपायको नहीं जान पाते। माला चन्दन स्त्री पुत्र और मिष्टान्न आदि विषयोंके द्वारा ही दुःखको दूर करके सुख पाना चाहते हैं, किन्तु इन विषयोंसे दुःख दूर होना और सुख पाना तो दूर रहा उलटा दुःख ही बढ़ता है, इसलिये विचारशील पुरुष विषयसुख पर लात मारकर अखण्ड सुखको पानेके लिये शास्त्रमें लिखे उपायका ही अवलम्ब लेते हैं, क्योंकि-शास्त्रीय उपाय ही दुःखनिवृत्ति और सुखप्राप्तिका एकमात्र उपाय है। अब देखना चाहिये, कि-शास्त्रने कौनसा साधन बताया है, उसको जान लेने पर ही उसका आश्रय लिया जासकेगा, इसलिये पहले शास्त्रका ही कुछ परिचय देते हैं--

शास्त्र शब्दसे पहले तो वेदको ही लिया जाता है, वेदमूलक होनेसे मनु आदिके ग्रंथ भी शास्त्र कहलाते हैं। इस वेदके दो भाग हैं-एकका नाम मन्त्र और दूसरे का नाम ब्राह्मण है। मन्त्रभागको कर्मकाण्ड और ब्राह्मणभागको ज्ञानकाण्ड

कहते हैं। यद्यपि ब्राह्मणभागमें कर्मकाण्डका विषय भी लिखा है, तथापि ज्ञानका उल्लेख प्रधानरूपसे है, इसलिये उसको ज्ञानकाण्ड कहते हैं। कर्मकाण्डमें पहले अधिकारीके लिये चित्तकी शुद्धिके निमित्त ज्योतिष्टोम याग आदि कर्मोंका उपदेश दियाहै और ज्ञानकाण्डमें-जीव संसारसागरके पार होकर किस प्रकार सुख और शान्ति पासकता है, इसका निरूपण किया है। जो अज्ञात विषयका उपदेश देय और जिससे अलौकिक इष्टप्राप्ति तथा अनिष्टकी निवृत्तिका उपाय जानाजाय उसको ही विद्वान् पुरुष वेद कहते हैं। जैसे कर्मकाण्डमें अलौकिक स्वर्गादिको पानेका उपाय याग यज्ञादि विशेषरूपसे लिखे हैं, ऐसे ही ज्ञानकाण्डमें अपरिच्छिन्न आनन्दात्मक ब्रह्मरूप मुक्तिका अलौकिक विषय लिखा है। जैसे मन्त्रभागको अटल प्रमाण मानाजाता है, ऐसे ही ब्राह्मणभागका प्रामाण्य भी शिरोधार्य किया जाता है। धर्मसूत्रकार भगवान् आपस्तम्ब कहते हैं, कि-" मन्त्रब्राह्मणयोर्वेदनामधेयम् " मन्त्र और ब्राह्मण दोनोंका ही अविशेषरूपसे वेद नाम है।

कोई२महात्मा केवल मन्त्रभागको ही वेद मानते हैं,ब्राह्मणभागको वेद मानना नहीं चाहते, कहते हैं, कि-ब्राह्मणभाग मन्त्रभागका व्याख्यान है, इसलिये वह भाषा-टीका आदिकी समान अन्य पुरुषोंका बनाया हुआ है। ऐसा व्याख्यानग्रन्थ वेद नहीं होसकता, और ब्राह्मणभागमें जनमेजय आदिकी कथायें हैं, ऐसे इधरके समयके मनुष्योंके उसमें नाम आते हैं,इसलिये वह जनमेजय आदिके पीछे ही बना है, तीसरे पहले ऋषि कर्मयोगी थें, वे अग्निहोत्र आदि वैदिक कर्मकाण्डका अनुष्ठान करके मुक्ति पाचुके हैं, इसलिये मन्त्रभाग ही प्रमाणरूप है, ऐसी २ शंकायें उठाकर उन्होंने सरलचित्त पुरुषोंको सन्देहमें डाल दिया है।

विचार करने पर उनकी यह शंका कुछ भी नहीं है। धर्मके विषयमें वेदके तत्त्ववेत्ता ऋषियोंका वाक्य ही प्रमाण मानाजाता है, जब भगवान् आपस्तम्ब स्पष्ट शब्दोंमें मन्त्र और ब्राह्मणको वेद कह रहे हैं तो उनकी बातको अप्रमाण कैसे कहा जा सकता है ? यदि ब्राह्मण भागमें मन्त्रोंकी व्याख्या देखकर ही उसको अन्यका रचा कहते हो तब तो बहुतसे प्राचीन भाष्योंमें भी अपने ही वाक्य उठा कर उनकी व्याख्या की है, इससे उन भाष्योंके बहुतसे भागका रचयिता किसी औरको ही मानना पड़ेगा, इस दशामें वात्स्यानकृत न्यायभाष्य और श्रीशंकराचार्यके ब्रह्मसूत्रोंके भाष्यमेंके व्याख्याभागको भी दूसरेका रचित कहना पड़ेगा,यथा कि-" सूत्रार्थो वर्ण्यते यत्र पदैः सूत्रानुसारिभिः। स्वपदानि च वर्ण्यन्ते भाष्यं भाष्यविदो विदुः॥" जिसमें सूत्रके अनुगामी पदोंके द्वारा सूत्रका अर्थ वर्णन

किया जाता है और अपने पदोंकी व्याख्या कीजाती है वह भाष्य कहलाता है, इसलिये केवल, व्याख्या होनेसे व्याख्याभागका कर्त्ता दूसरा नहीं होसकता, इसलिये व्याख्या होनेके कारण ज्ञानकाण्ड अप्रमाण नहीं होसकता। ब्राह्मण-भागमें जनमेजय आदिका उपाख्यान है, यदि उसको पौरुषेय और अप्रमाण कहा जाता है तो मंत्रभागमें भी उर्वशी और पुरूरवस् आदिका उपाख्यान है,अतः उसको भी पौरुषेय और अप्रमाण कहना पड़ेगा, इसलिये इस दशामें मंत्र भाग यदि वेद है तो ब्राह्मण भाग भी अवश्य वेद है, इसलिये वेदका ज्ञानकाण्ड अप्रमाण नहीं है।

ब्राह्मणभागमें तत्त्वज्ञानका उपदेश है,वह अविद्याको दूर करनेके कारण मनुष्यमात्रका हितकारी है। कर्मकाण्डमें उपदेश कियेहुए स्वर्गादिके फलरूप अदृष्टके द्वारा अन्य देह धारण करना पड़ता है,परन्तु ज्ञानके फल मुक्तिमें देहधारणका संभव ही नहीं है। कर्म लोकान्तरमें फलभोग कराता है और ज्ञान इस लोकमेंही समूल अविद्याका नाश करदेता है। जिसमें इस संसाररूप अनर्थपरम्पराकी निवृत्तिका उपाय वर्णन किया है, उसको असफल कौन कह सकता है? इसलिये कर्मकाण्डकी समान ज्ञानकाण्ड भी प्रमाण है, इसलियेही उसका आकर वेदान्त भी प्रमाण है।

वेदान्तका तात्पर्य है—अद्वैत ब्रह्मका प्रतिपादन करना। अद्वैतवाद क्या पदार्थ है? इस जगत्में एक वस्तुकी सत्तासेही सब चल रहा है,सब उसमें ही अध्य-स्त-आरोपित या कल्पित है। जीव उस अद्वितीय सत्स्वरूप ब्रह्मसे भिन्न नहीं है इस तत्त्वका ही नाम अद्वैतवाद है। द्वैतवादी जीव और ब्रह्मका भेद तथा जीवोंका पर-स्पर भेद मानकर सब पदार्थोंकी सत्यताका निरूपण करते हैं। अब विचार करके देखना चाहिये, कि-वेदान्तका तात्पर्य द्वैतमें है या अद्वैतमें? "अज्ञातज्ञापकत्वं शास्त्रत्वम्" जो अज्ञात विषयको बतावे उसको ही शास्त्र कहते हैं। वेदान्तभी अज्ञात जीव और ब्रह्मकी एकताका वर्णन करके शास्त्र नामकी योग्यता पाता है। भेदको सब जानते हैं, प्रत्यक्ष दीखता है, यदि उसको ही वेदान्त भी बताता हो तो वह चर्वितचर्वण करता है. इस दशामें वह प्रामाणिक शास्त्र कहलानेका अधिकारी नहीं होसकता। और एक बात है. वेदान्तमें "नेह नानाऽस्ति किञ्चन" मृत्युमाप्नोति य इह नानेव पश्यति,' इत्यादि श्रुतियोंमें द्वैतवादकी निन्दा देखनेमें आती है। सब वेदान्तको देख डालो, अद्वैतकी निन्दा कहीं नहीं है इसलिये वेदान्तका तात्पर्य अद्वैतमें है- यह बात सहजमें ही समझमें आजाती है। श्रुतियोंमें जहाँ कहीं जीव और ईश्वरके भेदका वर्णन है वह उपाधिके कारणसे है। जैसे एक ही चन्द्रमा

जलके पात्रोंके भेदसे अनेकरूप प्रतीत होता है, वास्तवमें भिन्न नहीं होता है, ऐसे ही जीव अद्वितीय ब्रह्मस्वरूप होकर भी अन्तःकरणरूप उपाधिके भेदसे नानारूप वाला प्रतीत होता है, वास्तवमें एक है।

पृथ्वी पर जितने भी धर्ममत प्रचलित हैं, उनमें अद्वैतवादका सिंहासन सबसे ऊँचा है। सब ही मत अद्वैतवादकी शीतल छायाका आश्रय लिये हुए हैं। ऐसा शान्त, पवित्र तथा उदारभाव और कहीं नहीं है। जब एकमात्र ब्रह्मसत्ताका ज्ञान होजाय, जब ब्रह्मके सिवाय और सब पदार्थ मिथ्या प्रतीत होनेलगें तो कौन किसके साथ राग द्वेष करे? सब ही शान्तभावसे भगवान्की उपासना करेंगे। जहाँ भेदवाद है तहाँ ही परस्पर विरोध और छुटाई, बड़ाई देखनेमें आती है। यदि द्वैतवादियोंका द्वैत ही परमार्थ तत्त्व हो और अन्तमें अपनेसे भिन्न परमेश्वरकी दासता करना ही मोक्ष हो तो बन्धन किसका नाश होगा? जब तक पराधीनता रहेगी, जब तक दासता रहेगी तब तक सुख शान्ति कहाँ? इसलिये ऐसी मुक्ति भी दूसरा बन्धन ही है।

जो लोग द्वैतवादको सत्य मानकर दूसरोंकोभी उसका ही उपदेश देते हैं, उनको हम दोष नहीं देते, क्योंकि—अद्वैत बड़ा गहन है, एकाएकी लोगोंकी बुद्धिमें नहीं आसकता, ऐसे सब प्रथम अधिकारियोंके लिये द्वैतमत ही अच्छा है। जैसे बालक निर्मल आकाशमें मलिनता आदिकी कल्पना करलेता है ऐसे ही भेदवादी लोग उस ही अद्वितीय परब्रह्मसे जीव और प्रपञ्चके सत्यभेदकी कल्पना करलेते हैं। ऐसे लोग यदि द्वैतका पक्ष लेकर कर्मानुष्ठान करेंगे तो किसी समय अद्वैतकी महिमाको समझ सकेंगे। भगवान् व्यासदेव अद्वैतवादी हैं, गौड़पादाचार्यने इसमतकी पुष्टि की है और भगवान् शङ्कराचार्यने उसका प्रचार मात्र किया है। यह अद्वैत ज्ञान ही तत्त्वज्ञान है, यही मुक्तिका एकमात्र उपाय है। भगवान् शङ्कराचार्यने इस तत्त्वज्ञानका उपदेश देकर मुक्तिके मार्गको प्रशस्त करदिया है।

एक समय ऐसा आगया था, कि—भारतमें सनातन-आर्य वर्णाश्रम धर्मके ऊपर घोर कुठाराघात होने लगा था। बौद्ध जैन आदि नास्तिकमण्डलियें सनातन वेदको न मान कर नयेरमतोंका प्रचार करने लगीथीं। प्रायः पृथिवीका चौथाई भाग उन धर्मोंमें जापहुंचा था। यहाँ तक कि—बहुतसे राजे भी उन सम्प्रदायोंके अनुयायी होकर प्रजाओंको बलात्कारसे उन मतोंका अनुयायी बनाने लगे थे। उस समय वर्णाश्रम धर्म उथल पुथल होरहा था, वेदविहित कर्मानुष्ठानका लोप होता चला जा रहा था और लोग सदाचारसे विमुख होते चले जारहे थे। केवल

ब्राह्मण लोग सनातन वर्णाश्रमधर्मकी रक्षाके लिये नगर ग्रामोंको छोड़कर नदियोंकी कछारोंमें, गहनवनोंमें और पहाड़ोंकी गुफाओंमें जाकर समय बिताने लगे थे, उनके प्रबल वेगके सामने कोई भी खड़ा नहीं होता था। उस समय भगवान् स्थिर न रह सके, उनके हृदय पर अधर्मकी बड़ी भारी टक्कर लगने लगी उन्होंने "यदा यदा हि धर्मस्य ग्लानिर्भवति भारत। अभ्युत्थानमधर्मस्य तदात्मानं सृजाम्यहम्॥ परित्राणाय साधूनां विनाशाय च दुष्कृताम्। धर्मसंस्थापनार्थाय संभवामि युगे युगे॥" इस अपनी प्रतिज्ञाको याद किया। शीघ्र ही दक्षिणके केरल देशमें अपनेको प्रकट किया। अमावस्याकी अँधेरी रातमें मानो उषाका क्षीण प्रकाश दिखाई दिया। बालक शुक्लपक्षके चन्द्रमाकी समान बढ़नेलगा। उसके मुख कमलमें मानो मूर्त्तिमती शारदा लीला करने लगी। थोड़े ही समयमें बालक वेदविद्याका पारगामी होगया, परन्तु उसको संसारी ऐश्वर्यसुखके ऊपर बड़ा ही वैराग्य होता था। वह प्रतिक्षण संसारकी अनित्यताको देखने लगा। अन्तको संन्यास ग्रहण उसके जीवनका एकमात्र लक्ष्य हुआ, परन्तु उसकी विधवा माता उसके इस संकल्पमें बाधा डालती थी, इसलिये उन्होंने एक उपायसे माताकी आज्ञा लेकर संन्यास धारण कर लिया। यद्यपि " यदहरेव विरजेत्तदहरेव प्रव्रजेत् " इस श्रुतिके प्रमाणसे तीव्र वैराग्यवान् पुरुषको किसी बातकी अपेक्षा न करके तत्काल संन्यास ग्रहण कर लेना चाहिये। यद्यपि इस बातको वह जानते थे, तथापि उन्होंने लोकशिक्षाके लिये माताकी आज्ञाका पालन करके ही संन्यास लिया। जगत्में माता पिताकी समान और कोई गुरु नहीं है, लोगोंको इस बात की शिक्षा देनेके लिये ही उन्होंने ऐसी नीतिका अवलम्बन किया था।

तदनन्तर भगवान् शंकराचार्यने गोविन्दपादसे दीक्षा लेकर गुरुसे पाई हुई विद्याका उत्कर्ष दिखाया। फिर काशीपुरीमें रहकर शिष्योंको विद्याका उपदेश दिया और साथ ही उपनिषद्भाष्य, ब्रह्मसूत्रोंका शारीरकभाष्य एवं गीताभाष्य आदि बहुतसे ग्रंथों को रचकर जगत्में वेदांतका मुख्य तात्पर्य प्रकट किया, कुमारिकासे हिमालय तक वर्णाश्रमधर्मकी दुन्दुभी बजादी। भारतके चारों प्रान्तमें चार किलोंकी समान चार मठ स्थापन करदिये। स्वयं शृंगेरीमठमें रहकर शेष मठोंमें अपने प्रधान शिष्योंको रखदिया, इसप्रकार वेदान्तका प्रचार करके भगवान् शंकराचार्यने बौद्धधर्मकी उमड़ती हुई प्रबल धाराको रोकदिया था। भगवान् शंकराचार्यने जैसे तीक्ष्ण बुद्धि वालोंके लिये शारीरकभाष्य उपनिषद्भाष्य आदिकी रचाना की थी, वैसेही अल्पमतिवालोंके उपकारार्थ सरलरूपसे वेदान्तका अभिप्राय समझानेके लिये वेदान्तके

और भी बहुतसे ग्रन्थ रचे थे । उनही ग्रन्थोंमेंका एकग्रन्थ यह "सर्ववेदान्तसिद्धान्त-सारसंग्रह" है ।

इस ग्रंथमें वेदांतके प्रायः सब ही सिद्धांतोंको संक्षिप्त और सरलताके साथ लिख दिया है । इसकी रचनापरिपाटी और लेखनशैली बडी ही चमत्कारमयी है, श्लोक सहज और काव्यकी समान बड़े ही मधुर हैं । इस सुन्दर ग्रंथका अभ्यास कर लेनेसे प्रायः वेदांतकी सब बातोंका अभ्यास होजायगा, जो लोग शारीरक भाष्य उपनिषद्भाष्य आदि कठिन ग्रंथोंको नहीं समझ सकते उनके लिये यह ग्रंथ बड़ा ही उपयोगी है ।

आशा है वेदांतके प्रेमी इस पुस्तकका संग्रह करके मेरे उत्साहको बढ़ावेंगे और मेरे दृष्टिदोषवश जहाँ कहीं त्रुटि प्रतीत हो उसकी मुझे सूचना देकर अनुगृहीत करेंगे, जिससे अगले संस्करणमें उसको सुधार दिया जायगा। ॐ शम् ।

विनीत निवेदक—

ऋ०कु०रामस्वरूपशर्मा,

मुरादाबाद ।



श्रीहरिः

श्रीमच्छङ्कराचार्य-प्रणीत

# सर्ववेदान्त-सिद्धान्त-सार-संग्रह

अन्वय पदार्थ और भावार्थ सहित

मङ्गलाचरणम्

अखण्डानन्दसन्दोहो वन्दनाद्यस्य जायते ।
गोविन्दं तमहं वन्दे चिदानन्दतनुं गुरुम् ॥ १ ॥

अन्वय और पदार्थ--( यस्य ) जिस के ( वन्दनात् ) प्रणाम करने से ( अखण्डानन्दसन्दोहः ) अखण्ड आनन्दका अनुभव ( जायते ) होताहै ( तम् ) उस ( चिदानन्दतनुम् ) चिदानन्दमूर्त्ति ( गोविन्दम् ) गोविन्द नामवाले ( गुरुम् ) गुरुको ( अहम् ) मैं ( वन्दे ) प्रणाम करता हूं ॥ १ ॥

( भावार्थ )-जिनको प्रणाम करने से अखण्ड आनन्दका साक्षात्कार होता है उन चैतन्य और आनन्दकी साक्षात् मूर्त्तिस्वरूप गोविन्द नामवाले गुरु को मैं प्रणाम करता हूं ॥ १ ॥

अखण्डं सच्चिदानन्दमवाङ्मनसगोचरम् ।
आत्मानमखिलाधारमाश्रयेऽभीष्टसिद्धये ॥ २ ॥

अन्वय और पदार्थ-( अखण्डम् ) पूर्णरूप ( सच्चिदानन्दम् ) सत्-चित्-आनन्दस्वरूप ( अवाङ्मनसगोचरम् ) वाणी और मन से पर ( अखिलाधारम् ) सबके आधार ( आत्मानम् ) आत्मा को ( अभीष्टसिद्धये ) अभिलाषा की सिद्धि के लिये ( आश्रये ) आश्रय करता हूं ॥ २ ॥

( भावार्थ )-जिसका कभी नाश नहीं होता अर्थात् सदा जो एकरूप रहता है, जो वास्तव में सत्स्वरूप ज्ञानरूप और आनन्दस्वरूप है, जो जड़ चेतनरूप सकल सृष्टि का जीवनाधार है, जिसका वेदादि भी नेति नेति करके वर्णन करते हैं इसकारण

जो वाणी से पर है और जो मनके चिन्तवनका भी विषय नहीं होता है, उस सर्वव्यापी ब्रह्मका मैं आश्रय लेता हूं ॥ २ ॥

यदालम्बो दरं हन्ति सतां प्रत्यूहसम्भवम् ।
तदालम्बे दयालम्बं लम्बोदरपदाम्बुजम् ॥ ३ ॥

अन्वय और पदार्थ-( यदालम्बः ) जिनकी शरण लेना ( सताम् ) सत्पुरुषोंके ( प्रत्यूहसम्भवम् ) विघ्नोंसे उत्पन्न हुए ( दरम् ) भयको ( हन्ति ) नष्ट करता है ( तत् ) उन ( दयालम्बम् ) दयाके आधार ( लम्बोदरपदाम्बुजम् ) गणपतिके चरणकमलोंका ( आलम्बे ) आश्रय लेता हूं ॥ ३ ॥

( भावार्थ )—जिनकी शरण लेनेसे सत्पुरुषों को किसी भी विघ्नके भयकी बाधा नहीं होती, उन भक्तों पर दया करनेवाले श्रीगणपति के चरणकमलों की मैं शरण लेता हूं ॥ ३ ॥

अर्थतोऽप्यद्वयानन्दमतीतद्वैतलक्षणम् ।
आत्मारामहं वन्दे श्रीगुरुं शिवविग्रहम् ॥ ४ ॥

अन्वय और पदार्थ-( अर्थतः-अपि ) वास्तव में ही ( अद्वयानन्दम् ) द्वैतहीन आनन्दरूप ( अतीतद्वैतलक्षणम् ) द्वैतरूपिणी मायासे पर ( आत्मारामम् ) अपने स्वरूपमें रमण करनेवाले ( शिवविग्रहम् ) शिवरूप ( श्रीगुरुम् ) श्रीगुरुको ( वन्दे ) प्रणाम करता हूं ॥ ४ ॥

( भावार्थ )-जो, नामसे जैसे अद्वयानन्द हैं तैसे ही अर्थसे भी अद्वितीय आनन्दस्वरूप हैं अर्थात् जो एक ही, सकल विश्वमें आनन्दरूप से भास रहे हैं और जो इस दृश्यमान प्रपञ्चसे अनुमान की जानेवाली अविद्या के पर हैं अथात् इस संसार के दृश्यमान विषयोंमें फँसे हुए अज्ञानीपुरुष जिनको नहीं पासकते उन केवल अपने स्वरूपमें ही रमण करनेवाले श्रीशिवरूप गुरुदेवको मैं प्रणाम करता हूं ॥४॥

वेदान्तशास्त्रसिद्धान्तसारसंग्रह उच्यते ।
प्रेक्षावतां मुमुक्षूणां सुखबोधोपपत्तये ॥ ५ ॥

अन्वय और पदार्थ-(प्रेक्षावताम्) विवेकी (मुमुक्षूणाम्) मोक्षाभिलाषियोंके (सुखबोधोपपत्तये) अनायासमें ज्ञानप्राप्तिके लिये ( वेदान्तशास्त्रसिद्धान्तसारसंग्रहः) वेदान्त शास्त्रके सिद्धान्तों का सारभूत संग्रह ( उच्यते ) कहाजाता है ॥ ५ ॥

( भावार्थ )-जिनको सार असारका ज्ञान होगया है ऐसे मोक्ष चाहनेवाले

विवेकी पुरुषोंको सुखपूर्वक सहज में ही आत्मज्ञान होनेके लिये वेदान्तशास्त्रके सिद्धान्तोंका साररूप संग्रह इस ग्रन्थ में कहाजायगा ॥ ५ ॥

अनुबन्धनिरूपण ।

**अस्य शास्त्रानुसारित्वादनुबन्धचतुष्टयम् ।**
**यदेव मूलं शास्त्रस्य निर्दिष्टं तदिहोच्यते ॥ ६ ॥**

अन्वय और पदार्थ-( यत् ) जो ( शास्त्रस्य ) शास्त्रका ( मूलम् ) मूल ( निर्दिष्टम् ) कहाहै ( अस्य ) इस ग्रन्थके ( शास्त्रानुसारित्वात् ) शास्त्रानुकूल रचित होने से ( तत् एव ) वह ही ( अनुबन्धचतुष्टयम् ) चार प्रकार का अनुबन्ध ( इह ) यहां ( उच्यते ) कहाजाता है ॥ ६ ॥

( भावार्थ )-किसी भी शास्त्रकी रचनाका आरम्भ करने से पहिले- इस शास्त्र से किस प्रयोजन की सिद्धि होगी ? यह किसके लिये रचागया है ? इस में किस विषयका वर्णन है ? और इन विषय प्रयोजन तथा शास्त्रका परस्पर क्या सम्बन्ध है ? इन चार बातोंको बताये विना उस शास्त्र के पढ़नेमें प्रवृत्ति नहीं होतीहै, अतः सब शास्त्र ग्रन्थों का आरम्भ करने से पहिले ये चार बातें बतलादेनी चाहियें, इसीकारण कहते हैं कि-यह ग्रन्थ भी वेदान्तशास्त्रके अनुसार ही है, अतः वे इ, चारों अनुबन्ध यहाँ कहे जाते हैं ॥ ६ ॥

**अधिकारी च विषयः सम्बन्धश्च प्रयोजनम् ।**
**शास्त्रारम्भफलं प्राहुरनुबन्धचतुष्टयम् ॥ ७ ॥**

अन्वय और पदार्थ-( अधिकारी ) शास्त्रोक्त फल चाहनेवाला पुरुष ( च ) और ( विषयः ) जिसका वर्णन होगा वह विषय ( च ) और ( सम्बन्धः ) शास्त्र प्रयोजन और विषय का परस्पर सम्बन्ध ( प्रयोजनम् ) फल [ एतत् ] इसको ( शास्त्रारम्भफलम् ) शास्त्रके आरम्भका हेतु ( अनुबन्धचतुष्टयम् ) चार अनुबन्ध ( प्राहुः ) कहते हैं ॥ ७ ॥

( भावार्थ )-जिसको शास्त्रमें कहे फलको पाने की इच्छा हो, वह अधिकारी, शास्त्रमें जिसका वर्णन होगा वह विषय, अधिकारी विषय और प्रयोजन का परस्परका सम्बन्ध तथा इस आरम्भ कियेजाते हुए शास्त्रको पढ़ने से क्या फल होगा वह प्रयोजन, ये चार बातें जो कि-शास्त्र के आरम्भकी मूल कारण हैं इनको ही अनुबन्धचतुष्टय कहते हैं ॥ ७ ॥

**चतुर्भिः साधनैः सम्यक्सम्पन्नो युक्तिदक्षिणः ।**
**मेधावी पुरुषो विद्वानधिकार्यत्र सम्मतः ॥ ८ ॥**

अन्वय और पदार्थ-( चतुर्भिः ) चार ( साधनैः ) साधनोंसे ( सम्यक् ) भले प्रकार ( सम्पन्नः ) युक्त ( युक्तिदक्षिणः ) युक्तियोंमें चतुर ( मेधावी ) धारणा शक्ति वाला ( विद्वान् ) पढ़ा हुआ ( पुरुषः ) पुरुष ( अत्र ) यहाँ ( अधिकारी ) अधिकारवाला ( सम्मतः ) मानागया है ॥ ८ ॥

(भावार्थ)-आगे कहेहुए चार साधन जिसने साधलिये हों, जो श्रेष्ठ युक्तियोंका प्रयोग करनेमें प्रवीण हो, और जो शास्त्रमें लिखी बातको धारण करसकता हो, ऐसा वेदादि शास्त्रोंको पढ़ाहुआ पुरुष इस वेदान्त शास्त्रका योग्य अधिकारी मानागया है।

**विषयः शुद्धचैतन्यं जीवब्रह्मैक्यलक्षणम् ।**
**यत्रैव दृश्यते सर्ववेदान्तानां समन्वयः ॥ ९ ॥**

अन्वय और पदार्थ-( यत्र ) जहां ( सर्ववेदान्तानाम् ) सकल उपनिषदोंका ( समन्वयः ) तात्पर्य ( दृश्यते ) दीखे [ तत् ] वह ( जीवब्रह्मैक्यलक्षणम् ) जीव और ब्रह्मका ऐक्यरूप ( शुद्धचैतन्यम्-एव ) परब्रह्म ही ( विषयः ) विषय है ॥ ९ ॥

( भावार्थ )-जो सब ही उपनिषदोंका निष्कृष्ट अर्थरूप दीखता है वह जीव और ब्रह्मका एकत्वरूप शुद्धचैतन्य ही इसवेदान्तशास्त्रका विषय है अर्थात् इसग्रन्थमें पर ब्रह्मका वर्णन कियाजायगा ॥ ९ ॥

**एतदैक्यप्रमेयस्य प्रमाणस्यापि च श्रुतेः ।**
**सम्बन्धः कथ्यते सद्भिर्बोध्यबोधकलक्षणः ॥१०॥**

अन्वय और पदार्थ-( एतदैक्यप्रमेयस्य ) इस जीवब्रह्मकी एकतारूप प्रमेयका ( च ) और ( श्रुतेः ) श्रुतिरूप ( प्रमाणस्य-अपि ) प्रमाणका भी ( बोध्यबोधकलक्षणः ) बोध्यबोधकरूप ( सम्बन्धः ) सम्बन्ध ( सद्भिः ) सत्पुरुषों करके ( कथ्यते ) कहाजाता है ॥ १० ॥

( भावार्थ )-इस जीव ब्रह्मकी एकतारूप प्रमेयका और श्रुतिरूप प्रमाणका परस्पर जो बोध्यबोधकरूप सम्बन्ध है उसको ही पण्डितोंने वेदान्त में सम्बन्ध माना है।१०।

**ब्रह्मात्मैकत्वविज्ञानं सन्तः प्राहुः प्रयोजनम् ।**
**येन निःशेषसंसारबन्धात्सद्यः प्रमुच्यते ॥ ११ ॥**

अन्वय और पदार्थ-( सन्तः ) विवेकी पुरुष ( ब्रह्मात्मैकत्वविज्ञानम् ) ब्रह्म और जीवात्माकी एकताके अनुभवको ( प्रयोजनम् ) प्रयोजन ( प्राहुः ) कहते हैं

( येन ) जिसके द्वारा ( सद्यः ) तत्काल ( निःशेषसंसारबन्धात् ) सकल संसार बन्धनसे ( मुच्यते ) छूटजाता है ॥ ११ ॥

( भावार्थ )–जिसके द्वारा जीव शीघ्र ही सब प्रकारके संसारबन्धनोंसे छूटजाता है, उस जीव और ब्रह्मके अभेदज्ञानको ही विवेकी पुरुषोंने वेदान्तशास्त्रके पढ़नेका प्रयोजन माना है ॥ ११ ॥

**प्रयोजनं सम्प्रवृत्तेः कारणं फललक्षणम् ।**
**प्रयोजनमनुद्दिश्य न मन्दोऽपि प्रवर्त्तते ॥ १२ ॥**

अन्वय और पदार्थ–( फललक्षणम् ) फलरूप ( प्रयोजनम् ) प्रयोजन ( सम्प्रवृत्तेः ) सम्यक् प्रवृत्तिका ( कारणम् ) हेतु [ भवति ] होता है ( मन्दः अपि ) मूढ़बुद्धि भी ( प्रयोजनम् अनुद्दिश्य ) फलकी ओर विना ध्यान दिये ( न ) नहीं ( प्रवर्त्तते ) प्रवृत्त होता है ॥ १२ ॥

( भावार्थ )–जब किसी प्रकारके फलकी प्राप्तिरूप प्रयोजन सिद्ध होता दीखता है तब ही लोगों की किसी काममें प्रवृत्ति होती है, यह बात सर्वत्र ही देखने में आती है, यहाँ तक कि–जिसको बहुत ही थोड़ी बुद्धि होती है वह भी जब तक अपना कुछ प्रयोजन सिद्ध होता नहीं देखलेता है तबतक किसी कामको करनेमें प्रवृत्त नहीं होता है ॥ १२ ॥

साधनचतुष्टय

**साधनचतुष्टयसम्पत्तिर्यस्यास्ति धीमतः पुंसः ।**
**तस्यैवैतत्फलसिद्धिर्नान्यस्य किञ्चिदूनस्य ॥ १३ ॥**

अन्वय और पदार्थ–( यस्य ) जिस ( धीमतः ) बुद्धिमान् ( पुंसः ) पुरुष के ( साधनचतुष्टयसम्पत्तिः ) चार साधनों की सम्पदा ( अस्ति ) है ( तस्य-एव ) उसको ही (एतत्फलसिद्धिः) इस फलकी सिद्धि [ भवति ] होती है (किञ्चिदूनस्य) कुछ न्यूनतावाले ( अन्यस्य ) औरको ( न ) नहीं होती है ॥ १३ ॥

( भावार्थ )–जो बुद्धिमान् चारों साधनरूपी सम्पदाको पूर्ण रीतिसे प्राप्त करलेता है, उसको ही जीव और ब्रह्मकी एकताका ज्ञानरूप फल प्राप्त होता है और जिसको चारों साधनोंमें से किसीएकमें भी कुछ कमी हो तो उसको जीव ब्रह्मका अभेदज्ञानरूपफल प्राप्त नहीं होता है ॥ १३ ॥

**चत्वारि साधनान्यत्र वदन्ति परमर्षयः ।**

**मुक्तिर्येषान्तु सद्भावे नाभावे सिध्यति ध्रुवम् ॥१४॥**

अन्वय और पदार्थ-( परमर्षयः ) श्रेष्ठ ऋषि (अत्र) इस विषय में (चत्वारि) चार ( साधनानि ) उपायोंको ( वदन्ति ) कहते हैं ( येषाम् ) जिनके ( सद्भावे ) सिद्ध होजाने पर ( मुक्तिः ) मुक्ति ( सिद्धयति ) सिद्ध होती है ( अभावे तु ) न होने पर तो ( न ) नहीं ( ध्रुवम् ) यह बात अटल है ॥ १४ ॥

( भावार्थ )-महर्षियोंने इस तत्त्वज्ञानरूप फल को पानेके चार साधन कहे हैं, उन चार साधनोंके सिद्ध होजाने पर ही मुक्ति होती है, नहीं तो मुक्ति नहीं होती यह बात अटल है ॥ १४ ॥

**आद्यं नित्यानित्यवस्तु-विवेकः साधनं मतम् ।**
**इहामुत्रफलभोग-विरागस्तु द्वितीयकम् ॥ १५ ॥**

अन्वय और पदार्थ-(नित्यानित्यवस्तुविवेकः )नित्य अनित्य वस्तुका विवेक ( आद्यम् ) पहिला ( साधनम् ) साधन ( मतम् ) माना है ( इह ) इसलोकमें ( अमुत्र ) परलोकमें( फलभोगविरागः, तु ) फलके भोगमें वैराग्य तो ( द्वितीयम् ) दूसरा [ साधनं, मतम् ] साधन माना है ॥ १५ ॥

( भावार्थ )-नित्य और अनित्य पदार्थमें जो परस्पर भेद है, उसके ज्ञानको शास्त्रमें पहिला साधन माना है और इस जगत्में तथा स्वर्ग आदि लोकोंमें जितनी भी भोगकी वस्तुएं हैं उन सबों के ही ऊपर वैराग्य होना दूसरा साधन माना है १५

**शमादिषट्कसम्पत्तिस्तृतीयं साधनं मतम् ।**
**तुरीयन्तु मुमुक्षुत्वं साधनं शास्त्रसंमतम् ॥ १६ ॥**

अन्वय और पदार्थ- ( शमादिषट्कसम्पत्तिः ) शम आदि छःका सम्पादन ( तृतीयम् ) तीसरा ( साधनम् ) साधन ( मतम् ) माना है ( मुमुक्षुत्वम्-तु ) मोक्षाभिलाषीपना तो ( शास्त्रसम्मतम् )शास्त्रका माना हुआ (तुरीयम् ) चौथा ( साधनम् ) साधन [ अस्ति ] है ॥ १६ ॥

( भावार्थ )-आगे कहे हुए शम आदि छःका सम्पादन करना तीसरा साधन मानागया है और मोक्ष पानेके लिये अभिलाषा होनेको ही शास्त्र में चौथा साधन बताया है ॥ १६ ॥

नित्यानित्यवस्तु विवेक

**ब्रह्मैव नित्यमन्यत्तु ह्यनित्यमिति वेदनम् ।**

**सोऽयं नित्यानित्यवस्तुविवेक इति कथ्यते ।१७।**

अन्वय और पदार्थ-( ब्रह्म एव ) परमात्मा ही ( नित्यम् ) अविनाशी है ( अन्यत् तु ) और वस्तु तो ( हि ) निश्चय ( अनित्यम् ) अनित्य है ( इति ) ऐसा ( वेदनम् ) जानना ( अयम् ) यह ( सः ) वह ( नित्यानित्यवस्तुविवेकः ) नित्य अनित्य वस्तुका विवेक है ( इति ) ऐसा ( कथ्यते ) कहाजाताहै ॥ १७ ॥

( भावार्थ )-एक परमात्मा ही अविनाशी है. उस परमात्मासे भिन्नऔर जो कुछ भी वस्तु है वह सब नाशवान् है, ऐसा ज्ञान होनेको ही शास्त्र में नित्यानित्य-वस्तुविवेक नामक पहिला साधन कहा है ॥ १७ ॥

**मृदादिकारणं नित्यं त्रिषु लोकेषु दर्शनात् ।**
**घटाद्यनित्यं तत्कार्यं यतस्तन्नाशमीक्षते ॥ १८ ॥**

अन्वय और पदार्थ-( त्रिषु ) तीनों ( लोकेषु ) लोकोंमें ( दर्शनात् ) देखने से ( मृदादि ) मट्टी आदि ( कारणम् ) उपादान कारण ( नित्यम् ) नित्य है ( तत्कार्यम् ) उस मट्टी आदिका कार्य ( घटादि ) घट आदि (अनित्यम् ) अनित्य है ( यतः ) क्योंकि ( तन्नाशम् ) उसके नाशको ( ईक्षते ) देखता है ॥ १८ ॥

( भावार्थ )-तीनो लोकों में सर्वत्र ही देखने में आता है, कि-मट्टी आदि जो घड़े आदि बननेके उपदान कारण हैं, वे अपने २ कार्य की अपेक्षा नित्य हैं अर्थात् अधिक समय तक रहने वाले हैं, परन्तु घट आदि कार्य मृत्तिका आदि अपने कारणों की अपेक्षा अनित्य हैं अर्थात् थोड़े समय रहनेवाले हैं, क्योंकि-लोकमें मृत्तिका आदि कारणोंकी वर्तमान दशामें घट आदि कार्य पदार्थों का नाश होता देखने में आता है ॥ १८ ॥

**तथैवेतज्जगत्सर्वमनित्यं ब्रह्मकार्यतः ।**
**तत्कारणं परं ब्रह्म भवेन्नित्यं मृदादिवत् ॥ १९ ॥**

अन्वय और पदार्थ-(तथैव) तैसे ही ( एतत् )यह ( सर्वम् ) सब (जगत्) संसार ( ब्रह्मकार्यतः ) ब्रह्मका कार्य होने से ( अनित्यम् ) नाशवान् है ( तत्कारणम् ) उसका कारण ( परं ब्रह्म ) निरुपाधिक ब्रह्म ( मृदादिवत् ) मृत्तिका आदिकी समान ( नित्यम् ) अविनाशी ( भवेत् ) होगा ॥ १९ ॥

( भावार्थ )-ब्रह्मसे उत्पन्न हुआ है, इस कारण यह कार्यरूप सब जगत् अनित्य कहिये नाशवान् है और जैसे अपने कार्य घट आदिकी अपेक्षा कारणरूप

मृत्तिका आदि नित्य है तैसे ही इस जगत् रूप कार्यका कारण वह परब्रह्म परमात्मा सत्य है। यहां यह शङ्का होसकती है, कि-वेदान्तमें तो एक ब्रह्म ही नित्य है, फिर यहां शङ्कराचार्यजीने मृत्तिका आदिको नित्य कैसे कहदिया ? इसका उत्तर यह है, कि-यहां नित्य शब्दका अर्थ कार्यकी अपेक्षा अधिक समय तक रहना है; जैसे कि-घटकी अपेक्षा उसकी कारण मट्टी अधिक समय तक रहती है, इस कारण वह आपेक्षिक नित्य है, परन्तु ब्रह्म ऐसा आपेक्षिक नित्य नहीं है, क्योंकि-ब्रह्म उत्पत्तिशून्य और निरवयव पदार्थ है, इसकारण किसी समय भी उसका नाश होनेकी संभावना नहीं है, परन्तु मृत्तिका आदि कारण अपने कार्य घट आदि से अधिक समय पर्यन्त रहें तो भी उनको अविनाशी नहीं कहाजासकता, क्योंकि-वे उत्पन्न होनेवाले सावयव पदार्थ हैं, इसकारण किसी न किसी समय उनका नाश अवश्य ही होगा, परन्तु परब्रह्म उत्पत्तिशून्य और निरवयव होनेके कारण परमार्थतः नित्य है ॥ १९ ॥

**सर्गं वक्त्यस्य तस्माद्वा एतस्मादित्यपि श्रुतिः ।**
**सकाशाद् ब्रह्मणस्तस्मादनित्यत्वे न संशयः ॥२०॥**

अन्वय और पदार्थ-( तस्मात् ) तिस ( एतस्मात् ) इससे ( वै ) निश्चय (इति) यह ( श्रुतिः ) श्रुति ( अपि ) भी ( अस्य ) इस जगत्की ( ब्रह्मणः ) ब्रह्मके ( सकाशात् ) सकाश से ( सर्गम् ) रचना को ( वक्ति ) कहती है ( तस्मात् ) तिससे ( अनित्यत्वे ) अनित्य होनेमें ( संशयः ) सन्देह ( न ) नहीं है ॥ २० ॥

( भावार्थ )-उस ब्रह्मसे ही आकाश आदि उत्पन्न हुआ है इत्यादि वेदकी श्रुति भी स्पष्ट कहती है, कि-यह सब विश्व ब्रह्मसे उत्पन्न हुआ है, इस कारण जगत्के अनित्य होनेमें कुछ सन्देह नहीं होसकता ॥ २० ॥

**सर्वस्यानित्यत्वे सावयवत्वेन सर्वतः सिद्धे ।**
**वैकुण्ठादिषु नित्यत्वमतिर्भ्रम एव मूढबुद्धीनाम् २१**

अन्वय और पदार्थ-( सावयवत्वेन ) अवयवोंवाला होनेसे ( सर्वस्य ) सब वस्तुओंके ( अनित्यत्वे ) नाशवान्पनेके ( सर्वतः ) सब प्रकारसे ( सिद्धे ) सिद्ध होने पर ( वैकुण्ठादिषु ) वैकुण्ठ आदि लोकोंमें ( नित्यत्वमतिः ) अविनाशीपने का ज्ञान ( मूढबुद्धीनाम् ) मूढ़मति पुरुषों का ( भ्रमः एव ) भ्रम ही है ॥ २१ ॥

( भावार्थ )-अवयववाली हैं, इसकारण जगत् की सब ही वस्तुओंका इस प्रकार

अनित्यपना सिद्ध होजाने पर भी जो वैकुण्ठ आदि लोकों को नित्य मानलेना है सो मूढ़मति पुरुषों का केवल भ्रम ही है ॥ २१ ॥

**अनित्यत्वंच नित्यत्वमेवं यच्छ्रुतियुक्तिभिः ।**
**विवेचनं नित्यानित्यविवेक इति कथ्यते ॥ २२ ॥**

अन्वय और पदार्थ-( एवम् ) इसप्रकार ( अनित्यत्वम् ) अनित्यपना ( च ) और ( नित्यत्वम् ) नित्यपना [ भवति ] होता है ( श्रुतियुक्तिभिः ) श्रुति और उसके अनुकूल युक्तियों द्वारा ( इति यत् ) इस प्रकार जो ( विवेचनम् ) विचार है वही ( नित्यानित्यविवेकः ) नित्य और अनित्यका स्वरूपज्ञान ( कथ्यते ) कहाजाता है ॥२२ ॥

( भावार्थ )- इसप्रकार नित्यता और अनित्यताके विषयमें वेद और उसके अनुकूल तर्ककी सहायता से जो विचार होता है वह ही नित्यानित्य वस्तुविवेक नामसे कहाजाता है ॥२२ ॥

वैराग्य.

**ऐहिकामुष्मिकार्थेषु ह्यनित्यत्वेन निश्चयात् ।**
**नैस्पृह्यं तुच्छबुद्धिर्यत् तद्वैराग्यमितीर्यते ॥ २३ ॥**

अन्वय और पदार्थ-( ऐहिकामुष्मिकार्थेषु ) इस लोकके और परलोकके भोग्यपदार्थों में ( अनित्यत्वेन ) अनित्यभाव से ( निश्चयात् ) निश्चय होनेके कारण ( यत् ) जो ( नैस्पृह्यम् ) निस्पृहपना ( तुच्छबुद्धिः ) तुच्छपनेका बोध ( तत् ) सो ( वैराग्यम् ) वैराग्य है ( इति ) ऐसा ( ईर्यते ) कहाजाता है ॥ २३ ॥

( भावार्थ )-इस लोकमें और परलोकमें भोगेजानेवाले सबही पदार्थोंमें अनित्यपनेका निश्चय होजानेके कारण जो उनको भोगनेकी इच्छा न होना है वा उन पदार्थोंको जो तुच्छ समझना है उसका ही नाम वैराग्य है ॥ २३ ॥

**नित्यानित्यपदार्थविवेकात्पुरुषस्य जायते सद्यः ।**
**स्रक्चन्दनवनितादौ सर्वत्रानित्यवस्तुनि विरक्तिः ॥**

अन्वय और पदार्थ-( नित्यानित्यपदार्थविवेकात् ) नित्य और अनित्य वस्तुका यथार्थरूपसे ज्ञान होजानेके कारण ( स्रक्चन्दनवनितादौ ) पुष्पमाला, चन्दन और स्त्री आदि ( सर्वत्र ) सब ( अनित्यवस्तुनि ) अनित्य पदार्थोंमें ( पुरुषस्य ) पुरुषको ( विरक्तिः )वैराग्य ( जायते ) उत्पन्न होताहै ॥ २४ ॥

( भावार्थ )-नित्य वस्तु का क्या स्वरूपहै और अनित्य वस्तुका क्या स्वरूप है, इस विषयमें ठीक २ ज्ञानका उदय होजाने के कारण पुरुषको पुष्पमाला, चन्दन और स्त्री आदि सबही अनित्य पदार्थोंमें वैराग्य उत्पन्न होजाताहै ॥ २४ ॥

काकस्य विष्टावदसह्यबुद्धि-
भोग्येषु सा तीव्रविरक्तिरिष्यते ।
विरक्तितीव्रत्वनिदानमाहु-
र्भोग्येषु दोषेक्षणमेव सन्तः ॥ २५ ॥

अन्वय और पदार्थ-( भोगेषु ) भोगोंमें ( काकस्य ) काककी ( विष्टावत् ) विष्टाकी समान [ या ] जो ( असह्यबुद्धिः ) न सहनेकी मति है ( सा ) वह (तीव्रविरक्तिः) उत्कट वैराग्य ( इष्यते ) मानाजाता है (सन्तः) सत्पुरुष ( भोगेषु ) भोगोंमें ( दोषेक्षणम्-एव ) दोष देखनेको ही ( विरक्तितीव्रत्वनिदानम् ) उत्कट वैराग्यका मूलकारण ( आहुः ) कहतेहैं ॥ २५ ॥

( भावार्थ )-जैसे काककी विष्टा का स्पर्श नहीं सहा जाताहै और उससे घृणा होती है तैसेही जब सकल भोगके पदार्थोंसे घृणा होकर वे असह्य प्रतीत होने लगें तो उसको तीव्र वैराग्य कहतेहैं और उन माला चन्दन स्त्री आदि भोगकी वस्तुओं के दोषों पर दृष्टि रखना ही इस तीव्र वैराग्यके होनेका द्वार है ऐसा विवेकी पुरुष कहते हैं ॥ २५ ॥

प्रदृश्यते वस्तुनि यत्र दोषः
न तत्र पुंसोऽस्ति पुनः प्रवृत्तिः ।
अन्तर्महारोगवतीं विजानन्
को नाम वेश्यामपि रूपिणीं व्रजेत् ॥ २६ ॥

अन्वय और पदार्थ-( यत्र वस्तुनि ) जिस वस्तुमें ( दोषः ) दोष ( प्रदृश्यते ) दीखे ( ततः ) उसमें ( पुंसः ) पुरुषका ( पुनः ) फिर ( प्रवृत्तिः ) अनुराग ( न ) नहीं ( अस्ति ) होता है ( अन्तर्महारोगवतीम् ) इसके देहके भीतर महारोग है ऐसा ( विजानन् ) जानताहुआ ( कःनाम ) कौन पुरुष ( रूपिणीम्-अपि ) रूपवाली भी ( वेश्यां, व्रजेत् ) वेश्याके साथ समागम करेगा ? ॥

( भावार्थ )-जब कि-यह मालूम होजाय, कि-इस वस्तु में अनेकों दुःख देनेवाला दोष है तो फिर उस वस्तु में किसका अनुराग होगा ? अर्थात् किसी

का भी अनुराग नहीं होगा। जब यह मालूम होजाय कि इस वेश्याके शरीरके भीतर बड़ाभारी रोग है तो फिर वह चाहे जैसी रूपवती हो तो भी क्या कोई उसके साथ समागम करेगा ? कदापि नहीं करेगा ॥ २६ ॥

अत्रापि चान्यत्र च विद्यमान-
पदार्थसंमर्शनमेव कार्यम् ॥
यथाप्रकारार्थगुणाभिमर्शनं ।
सन्दर्शयत्येव तदीयदोषम् ॥२७॥

**अन्वय और पदार्थ**-( अत्र ) यहाँ ( अपि च ) और ( अन्यत्र ) परलोक में ( च ) भी ( विद्यमानपदार्थसंमर्शनम्-एव ) विद्यमानपदार्थोंके स्वभावका विचार ही ( कार्यम् ) करना चाहिये ( यथाप्रकारार्थगुणाभिमर्शनम् ) यथावत् रूपसे पदार्थों के धर्मोंका विचार ( तदीयदोषम् ) उन पदार्थोंके दोष को ( सन्दर्शयति-एव ) अवश्य ही दिखा देता है ॥ २७ ॥

( भावार्थ )-इसलोक में और परलोकमें भी जितने भोगके पदार्थ हैं उनका स्वभाव क्या है अर्थात् वे अनित्य हैं या नहीं ? और परिणाममें उनके कारण से दुःख उठाना पड़ता है या नहीं ? यह विचार ही करना चाहिये। इस प्रकार भोग के पदार्थोंके स्वरूपका विचार करना, अन्तमें उन पदार्थोंके दोषको अर्थात् ये सब पदार्थ अनित्य हैं और इनके कारणसे अन्तमें अवश्य ही दुःख उठाना पड़ेगा, इस बातका निश्चय करादेता है ॥ २७ ॥

कुक्षौ स्वमातुर्मलमूत्रमध्ये
स्थितिं तदा विट्कृमिदंशनञ्च ॥
तदीयकौक्षेयकवन्हिदाहं,
विचार्य को वा विरतिं न याति ॥ २८ ॥

**अन्वय और पदार्थ**-( स्वमातुः ) अपनी माता की (कुक्षौ) कोखमें (मलमूत्रमध्ये) विष्टा और मूत्रके मध्यमें ( स्थितिम् ) निवासको ( च ) और ( तदा ) उस समय ( विट्कृमिदंशनम् ) विष्टा के कीड़ोंके काटनेको (तदीयकौक्षेयकवन्हिदाहम् ) माताके पेटमें की अग्निके तापसे होनेवाले दाहको ( विचार्य ) विचारकर ( को वा ) कौनसा पुरुष ( विरतिम् ) वैराग्यको ( न ) नहीं ( याति ) प्राप्त होता है ॥ २८ ॥

( भावार्थ )–अपनी माताके पेटमें विष्टा और मूत्रके मध्यमें रहना और उस रहने के समय विष्टामेंसे उत्पन्न हुए कीड़ोंका काटना और माताके पेटमें की अग्निके ताप का दाह होने आदिका विचार करके किस पुरुष को इस संसारके ऊपर वैराग्य नहीं होगा ? ॥ २८ ॥

स्वकीयविण्मूत्र निमज्जनं यत्,
चोत्तानगत्या शयनं तदा यत् ॥
बालग्रहाद्याहतिभाक् च शैशवम्,
विचार्य को वा विरतिं न याति ॥ २९ ॥

अन्वय और पदार्थ-( तदा ) उस समय ( यत् ) जो ( स्वकीयविण्मूत्र निमज्जनम् ) अपने विष्टा और मूत्रमें निमग्न होता है ( यत् ) जो ( उत्तान-गत्या ) ऊपरको पैर होकर ( निम्नमुखे ) नीचेको मुख होनेकी दशामें ( शयनम् ) स्थिति होती है ( च ) और ( बालग्रहाद्याहतिभाक् ) बालकोंको पीड़ा देनेवाले ग्रहोंके आक्रमणसे युक्त ( शैशवम् ) बालकपन होता है [ एतत् ] वह ( विचार्य ) विचार कर ( को वा ) कौनसा पुरुष ( विरतिम् ) वैराग्य को ( न ) नहीं (याति) प्राप्त होता है ॥ २९ ॥

( भावार्थ )–माताके गर्भमें रहते समय अपने ही विष्टा और मूत्रमें निमग्न होकर पड़ा रहना होता है, उस समय ऊपरको चरण और नीचेको मुख होकर लटके रहना पड़ता है और जन्म होजानेपर बालकोंको पीड़ा देनेवाले अनेकों ग्रहोंके उपद्रवोंसे युक्त बालकपन में न जाने कितना दुःख सहना पड़ता है, यह सब विचार कर ऐसा कौन पुरुष होगा जिसको संसारसे वैराग्य न हो ? ॥ २९ ॥

स्वीयैः परैस्ताडनमज्ञभाव-
मत्यन्तचापल्यमसत्क्रियाञ्च ।
कुमारभावे प्रतिषिद्धवृत्तिं
विचार्य को वा विरतिं न याति ॥ ३० ॥

अन्वय और पदार्थ–( कुमारभावे ) कुमारदशामें ( स्वीयैः ) अपनोंके द्वारा ( परैः ) दूसरोंके द्वारा ( ताड़नम् ) पिटनेको ( अज्ञभावम् ) अनजानपनेको ( अत्यन्तचापल्यम् ) अत्यन्त चपलपनेको ( असत्क्रियाम् ) अनुचित कामोंको

( च ) और ( प्रतिषिद्धवृत्तिम् ) निषिद्ध वर्त्तावको ( विचार्य ) विचार कर ( को वा ) कौनसा पुरुष ( विरतिम् ) वैराग्यको ( न ) नहीं ( याति ) प्राप्त होताहै ३०

( भावार्थ )-तदनन्तर कुमार अवस्था आने पर घरके और बाहरके चाहे तब पीट देते हैं, विचार बुद्धि होती नहीं इसकारण अनेकों मूर्खताके काम बनजाते हैं, स्वभाव बड़ा चपल होता है, चाहे कोई अनुचित और निषिद्ध काम करने लगता है, इन सब बातोंको विचार कर इस तुच्छ सांसारिक जीवनसे किसको वैराग्य न होगा ? ॥ ३० ॥

मदोद्धतिं मान्यतिरस्कृतिश्च
कामातुरत्वं समयातिलङ्घनम् ।
तां तां युवत्योदितदुष्टचेष्टां
विचार्य को वा विरतिं न याति ॥ ३१ ॥

अन्वय और पदार्थ-( मदोद्धतिम् ) युवा अवस्थाके मदकी उद्धतता ( मान्यतिरस्कृतिम् ) माननीय पुरुषोंके तिरस्कार करनेको ( कामातुरत्वम् ) कामसे आतुर होना ( समयातिलङ्घनम् ) मर्यादाके अतिक्रमण करनेको ( च ) और ( तां-ताम् ) तिस२ ( युवत्या-उदितदुष्टचेष्टाम् ) युवतियोंके साथ प्रकटहुई खोटी चेष्टाको ( विचार्य ) विचार कर ( को वा ) कौनसा पुरुष ( विरतिम् ) वैराग्यको ( न ) नहीं ( याति ) प्राप्त होता है ॥ ३१ ॥

( भावार्थ )-यौवनके मदसे उद्धत होजाना माननीय पुरुषोंका तिरस्कारकरना काम वासनाके वशमें रहना जाति कुल आदिकी मर्यादासे बाहर चलना और युवतियोंके साथ समागमके समय अनेकों प्रकारकी नई २ खोटी चेष्टाएं करना इन घटनाओंका विचार करके किस पुरुषको वैराग्य नहीं होगा ? ॥ ३१ ॥

विरूपतां सर्वजनादवज्ञां,
सर्वत्र दैन्यं निजबुद्धिहैन्यम् ।
वृद्धत्वसम्भावितदुर्दशां तां,
विचार्य को वा विरतिं न याति ॥ ३२ ॥

अन्वय और पदार्थ-( विरूपताम् ) बुढ़ापेसे बेढङ्गारूप होनेको ( सर्वजनात् ) सब लोगोंसे ( अवज्ञाम् ) तिरस्कारको ( सर्वत्र ) सब स्थलोंमें ( दैन्यम् ) दीनता

को ( निजबुद्धिहैन्यम् ) अपनी बुद्धिकी हीनताको ( ताम् ) तिस ( वृद्धत्वसम्भावितदुर्दशाम् ) बुढ़ापेके कारण होनेवाली दुर्दशाको ( विचार्य ) विचार कर ( को वा ) कौनसा पुरुष ( विरतिम् ) वैराग्यको ( न ) नहीं ( याति ) प्राप्त होताहै ॥ ३२ ॥

( भावार्थ )–बेढङ्गा आकार होजाना, चाहे तिस पुरुषसे तिरस्कार होना सब ही स्थलोंमें दीनता अपनी बुद्धिकी हीनता अर्थात् होशहवास ठीक न रहना और सबोंके देखनेमें आयीहुई बुढ़ापेके कारण होनेवाली दुर्दशा, इन सब बातोंको विचार कर किसको वैराग्य नहीं होगा ? ॥ ३२ ॥

पित्तज्वरार्शःक्षयगुल्मशूल-
श्लेष्मादिरोगोदिततीव्रदुःखम् ।
दुर्गन्धिमस्वास्थ्यमनूनचिन्तां
विचार्य को वा विरतिं न याति ॥ ३३ ॥

अन्वय और पदार्थ–( पित्तज्वरार्शःक्षयगुल्मशूलश्लेष्मादिरोगोदिततीव्रदुःखम् ) पित्तज्वर ववासीर, राजयक्ष्मा, वायगोला, शूल और कफकी वृद्धि आदि रोगोंसे उत्पन्न हुए महान् दुःखको ( दुर्गन्धम् ) शरीरकी दुर्गन्धको (अस्वास्थ्यम्) स्वास्थ्य विगड़जानेको ( अनूनचिन्ताम् ) बड़ीभारी चिन्ताको ( विचार्य ) विचार कर ( को वा ) कौनसा पुरुष ( विरतिम् ) वैराग्य को ( न ) नहीं ( याति ) प्राप्त होता है ॥ ३३ ॥

( भावार्थ )–बुढ़ापेमें पित्तज्वर, ववासीर, क्षय, गुल्म, शूल और कफ आदि के रोगोंसे उत्पन्न हुआ बड़ाभारी दुःख शरीरमें मलोंकी दुर्गन्धि, सदा स्वास्थ्यका बिगड़ा रहना और घोर चिन्ता, इन सब बातोंको विचार कर कौन पुरुष वैराग्यको प्राप्त न होगा ? ॥ ३३ ॥

यमावलोकोदितभीतिकम्प,
मर्मव्यथोच्छ्वासगतीश्च वेदनाम् ।
प्राणप्रयाणे परिदृश्यमानां,
विचार्य को वा विरतिं न याति ॥

अन्वय और पदार्थ–( यमावलोकोदितभीतिकम्पमर्मव्यथोच्छ्वासगतीः )

यमराजको देखने पर होनेवाले भयके कारण उत्पन्नहुए भय-कम्प-मर्मस्थानमें पीड़ा और वेगसे श्वास चलनेको ( च ) और ( प्राणप्रयाणे ) प्राणछूटनेके समय ( परिदृश्यमानाम् ) सब ओर दीखती हुई ( वेदनाम् ) पीड़ाको ( विचार्य ) विचारकर ( को वा ) कौनसा पुरुष ( विरतिम् ) वैराग्यको ( न ) नहीं ( याति ) प्राप्त होता है ॥ ३४ ॥

( भावार्थ )-मरण होनेपर यमराज को देखते ही जो भय, कपकपी, मर्मस्थानोंमें पीड़ा और ऊर्ध्वश्वास होताहै उसको तथा प्राण निकलतेमें जो चारों ओर वेदना देखने में आती है उसका विचार करके किस पुरुषको वैराग्य नहीं होगा ?

अङ्गारनद्यां तपने च कुम्भी-
पाकेऽपि वीच्यामसिपत्रकानने ।
दूतैर्यमस्य क्रियमाणबाधां
विचार्य को वा विरतिं न याति ॥ ३५ ॥

अन्वय और पदार्थ-( अङ्गारनद्याम् ) अँगारोंकी नदीमें ( तपने ) तपन नामक नरकमें ( कुम्भीपाके ) कुम्भीपाक नामक नरकमें ( वीच्याम् ) वीची नामक नरकमें ( अपि च ) और ( यमस्य ) यमके ( दूतैः ) दूतों करके ( क्रियमाणबाधाम् ) कीजाती हुई बाधाको ( विचार्य ) विचारकर ( को वा ) कौनसा पुरुष ( विरतिम् ) वैराग्यको ( न ) नहीं ( याति ) प्राप्त होताहै ॥ ३५ ॥

( भावार्थ )-अङ्गारोंकी नदी, सूर्यकी तचीहुई रेती, कुम्भीपाक, शरीर के टुकड़े करनेवाली तरङ्ग और तलवारकेसी धारके पत्तोंवाले वृक्षोंके वन ऐसे २ प्रसिद्ध नरकोंमें प्राणान्त होनेके अनन्तर पापियोंको यमके दूत जो क्लेश देते हैं उनका विचार करके किस पुरुष को वैराग्य न होगा ? ॥ ३५ ॥

पुण्यक्षये पुण्यकृतो नभःस्थै-
र्निपात्यमानान् शिथिलीकृताङ्गान् ।
नक्षत्ररूपेण दिवश्च्युतांस्तान्
विचार्य को वा विरतिं न याति ॥ ३६ ॥

अन्वय और पदार्थ-( पुण्यक्षये ) पुण्य क्षीण होने पर ( नभःस्थैः ) आकाशनिवासियों करके ( निपात्यमानान् ) गिरायेजाते हुए ( शिथिलीकृताङ्गान् )

परवश शरीरवाले ( नक्षत्ररूपेण ) नक्षत्ररूपसे ( दिवः ) स्वर्गसे ( च्युतान् ) गिरेहुए ( पुण्यकृतः ) पुण्यकर्म करनेवालोंको ( विचार्य ) विचारकर ( को वा ) कौनसा पुरुष ( विरतिम् ) वैराग्यको ( न ) नहीं ( याति ) प्राप्त होता है ॥ ३६ ॥

( भावार्थ )-स्वर्गका भोग करानेवाले पुण्य के फल को भोग चुकने पर, जब आगेको स्वर्गभोग कराने वाला पुण्य नहींरहता है उस समय स्वर्गमेंके अधिकारी देवता पुण्यशून्य हुए प्राणियों को बलात्कारसे नीचे भूतल पर को ढकेले देते हैं, तब जिनके शरीर विवश होकर नीचे गिरते हैं वे प्राणी नक्षत्ररूपसे गिरकर फिर भूलोकमें आजाते हैं, पुण्य करनेवालोंकी भी अन्तमें ऐसी दुर्दशाको देखकर कौनसा पुरुष वैराग्य को प्राप्त नहीं होगा ? ॥ ३६ ॥

वाय्वर्कवन्हीन्द्रमुखान् सुरेन्द्रा-
नीशोग्रभीत्या ग्रथितान्तराङ्गान् ।
विपक्षलोकैः परिदूयमान्
विचार्य को वा विरतिं न याति ॥ २७ ॥

अन्वय और पदार्थ-( ईशोग्रभीत्या ) परमेश्वरके बड़ेभारी भयके कारण ( ग्रथितान्तराङ्गान् ) जिनके शरीर गुंथे हुए हैं ( विपक्षलोकैः ) शत्रुपक्षके लोकों करके ( परिदूयमानान् ) चारों ओरसे महादुःख पातेहुए ( वाय्वर्कवह्नीन्द्रमुखान् ) पवन, सूर्य, अग्नि, और इन्द्र आदि ( सुरेन्द्रान् ) श्रेष्ठ देवताओंको ( विचार्य ) विचार कर ( को वा ) कौनसा पुरुष ( विरतिम् ) वैराग्यको ( न ) नहीं ( याति ) प्राप्त होता है ॥ ३७ ॥

( भावार्थ )-जिनके चित्तोंमें सदा परमेश्वरका बड़ाभारी भय प्राप्त रहता है जो दैत्य आदि शत्रुओंसे प्रायः तिरस्कार पाया करते हैं ऐसे वायु, सूर्य, अग्नि और इन्द्र आदि श्रेष्ठ देवताओंकी भी ऐसी दशाको देखकर किसे वैराग्य न होगा ॥

श्रुत्या निरुक्तं सुखतारतम्यं
कीटान्तमारभ्यमहामहेशम् ।
औपाधिकं तत्तु न वास्तवं च
दालोच्य को वा विरतिं न याति ।३८।

अन्वय और पदार्थ-( महामहेशम्, आरभ्य ) परमेश्वर से आरम्भ करके

( कीटान्तम् ) कीटपर्यन्त ( सुखतारतम्यम् ) सुखकान्यूनाधिकभाव ( श्रुत्या ) वेदके द्वारा ( निरुक्तम् ) निश्चय किया गया है ( तत् उ ) वह सुख तो ( औपाधिकम् ) अज्ञानरूप उपाधिके कारणसे है ( वास्तवं, तु ) वास्तविकतो ( न ) नहीं है [ इति ] ऐसा विचार कर ( को वा ) कौनसा पुरुष ( विरितिम् ) वैराग्यको ( न ) नहीं ( याति ) प्राप्त होता है ? ॥ ३८ ॥

( भावार्थ )-परमेश्वरसे लेकर कीट पयन्त सुखका न्यूनाधिक होना श्रुतिमें कहाहै, वह सुख भी अज्ञानकल्पितशरीर आदि उपाधिका ही धम है वह कोई आत्माका पारमार्थिक धम नहीं है, ऐसा विचार कर कौनसा पुरुष वैराग्यको प्राप्त नहीं होगा ? ॥ ३८ ॥

सालोक्यसामीप्यसरूपतादि-
भेदस्तुसत्कर्मविशेषव सिद्धः ।
न कर्मसिद्धस्य तु नित्यतेति,
विचार्य को वा विरतिं न याति ॥ ३९ ॥

अन्वय और पदार्थ-( सारूप्यसालोक्यसमीपतादिभेदः ) इष्टदेवके साथ एक लोकमें निवास, इष्टदेवके समीप निवास और इष्टदेवकेसा स्वरूप पाना इत्यादि भेद ( सत्कर्मविशेषसिद्धः ) किसी उत्तम कर्मसे उत्पन्न होताहै ( कर्मसिद्धस्य ) कर्मसे सिद्धका ( तु ) तो ( नित्यता ) अविनाशीपना ( न ) नहीं होता है ( विचार्य ) विचारकर ( को वा ) कौनसा पुरुष ( विरतिम् ) वैराग्यकों ( न ) नहीं ( याति ) प्राप्त होता है ॥ ३९ ॥

( भावार्थ )-सालोक्य कहहिये इष्टदेवके साथ एक लोकमें निवास, सामीप्य कहिये इष्टदेवके समीपमें रहना और सारूप्य कहिये इष्टदेवताके सी मूर्त्ति धारण करना इत्यादि जो कितने ही प्रकारकी गौण मुक्ति है वह किसी न किसी उत्तम कर्मका ही फल है और कर्मका फल कभी नित्य नहीं होसकता, ऐसा विचार कर कौन पुरुष उस नियमित समय की गौण मुक्तिसे विरक्त नहीं होगा ? ॥ ३९ ॥

यत्रास्ति लोके गतितारतम्य
मुच्चावचत्वान्वितमत्र तत्कृतम् ।
यथेह तद्वत्खलु दुःखमस्ती-
त्यालोच्य को वा विरतिं न याति ॥ ४० ॥

अन्वय और पदार्थ-( लोके ) संसारमें ( यत्र ) जिस वस्तुमें ( उच्चावचत्वान्वितम् ) उत्कर्ष और अपकर्षयुक्त ( गतितारतम्यम् ) फलका न्यूनाधिकाभाव ( अस्ति ) है ( अत्र ) इसमें ( तत् ) वह वस्तु ( कृतम् ) कार्य ( अस्ति ) है ( इह ) इस लोक में ( यथा ) जैसे ( तद्वत् ) तैसे ही [ अन्यत्र, अपि ] और लोकमें भी ( खलु ) निश्चय ( दुःखम् ) दुःखरूप ( अस्ति ) है ( इति ) ऐसा ( विचार्य ) विचारकर ( को वा ) कौनसा पुरुष ( विरतिम् ) वैराग्यको ( न ) नहीं ( याति ) प्राप्त होता है ॥ ४० ॥

( भावार्थ )-संसारमें जिस वस्तुमें भी उन्नति और अवनतिके साथ फलका न्यूनाधिक भाव है अर्थात् किसीको एक वस्तु अधिक मिलकर उसकी उन्नति होरही हो और दूसरेको वही वस्तु थोड़ी मिलकर उसकी अवनति होरही हो तो ऐसी मिलनेवाली वस्तुको कर्मानुसार मिलनेवाली और परिणाममें दुःखदेनेवाली अनित्य जानो, यह नियम जैसे इस भूतल पर है तैसे ही और लोकोंमें भी है अर्थात् स्वर्गादि लोकोंके पदार्थ भी कर्मानुसार कमती बढ़ती मिलकर उन्नति अवनतिके कारण होतेहुए परिणाम में दुःखदायक ही निकलते हैं, ऐसा विचार कर उन पदार्थोंको भी कौन चाहेगा ? ॥ ४० ॥

को नाम लोके पुरुषो विवेकी
विनश्वरे तुच्छसुखे गृहादौ ।
कुर्याद्रतिं नित्यमवेक्षमाणो
वृथैव मोहान्म्रियमाणजन्तून् ॥ ४१ ॥

अन्वय और पदार्थ-( लोके ) इस लोक में ( को नाम ) कौनसा ( विवेकी ) विवेकयुक्त ( पुरुषः ) मनुष्य ( विनश्वरे ) अनित्य ( तुच्छसुखे ) थोड़े से सुख के लिये ( गृहादौ ) घर आदिमें ( वृथा एवं ) वृथाही ( मोहात् ) मोहसे ( म्रियमाणान् ) मरते हुए ( जन्तून् ) प्राणियोंको ( नित्यम् ) सदा ( अवेक्षमाणः ) देखताहुआ ( रतिम् ) अनुरागको ( कुर्यात् ) करेगा ? ॥ ४१ ॥

( भावार्थ )-इस पृथ्वीपर सदा कोई नहीं रहसकता, और थोड़ेसे समय रहने पर भी घर द्वार स्त्री पुत्र आदि का सुख निरन्तर नहीं रहता, तो भी जो प्राणी मोहवश यहाँ फँसजातेहैं वे वृथा ही अपने समय को खोकर कूकर शूकर आदिकी समान मरते चलेजाते हैं, ऐसी दशाको देखकर ऐसा कौन विचारवान् पुरुष होगा जो ऐसेही फँसना चाहेगा ? ॥ ४१ ॥

सुखं किमस्त्यत्र विचार्यमाणे
गृहेऽपि वा योषिति वा पदार्थे ।
मायातमोन्धीकृतचक्षुषो ये
त एव मुह्यन्ति विवेकशून्याः ॥ ४२ ॥

अन्वय और पदार्थ-( विचार्यमाणे ) विचार करने पर ( अत्र ) इस लोक में ( गृहे ) घरमें ( वा ) या ( योषिति ) स्त्रीमें ( वा ) या ( पदार्थे ) अन्य वस्तु में ( किम् ) क्या ( सुखम् ) सुख ( अस्ति ) है ( ये ) जो (मायातमोऽन्धीकृतचक्षुषः) अविद्यारूपअन्धकारमें दृष्टिहीन हैं ( ते ) वे ( विवेकशून्याः ) विचारहीन पुरुष ( एव ) ही ( मुह्यन्ति ) मोहको प्राप्त होते हैं ॥ ४२ ॥

( भावार्थ )-विचार करके देखने पर इस संसारमें घर द्वार और स्त्री पुत्र आदि पदार्थों से क्या कुछ सुख मिलता है ? अर्थात् विचारदृष्टिमें कुछ भी सुख नहीं मिलता, मायामय अन्धकारमें जिनके नेत्रोंसे कुछ नहीं दीखता है ऐसे विवेकहीन पुरुष ही मोहवश इन विषयों में फँसते हैं ॥ ४२ ॥

अविचारितरमणीयं
सर्वमुदुम्बरफलोपमं भोग्यम् ।
अज्ञानामुपभोग्यं न
तु तज्ज्ञानां भवेद्धितद्भोग्यम् ॥ ४३ ॥

अन्वय और पदार्थ-( अविचारितरमणीयम् ) विचार न करने परही रमणीय मालूम होनेवाला ( उदुम्बरफलोपमम् ) उदुम्बरके फलकी समान ( सर्वम् ) सब ( भोग्यम् ) भोगने योग्य पदार्थ ( अज्ञानाम् ) अज्ञानियोंका ( उपभोग्यम् ) भोगनेयोग्य ( भवेत् ) होगा ( तज्ज्ञानाम्-तु ) उसके स्वरूप को जानने वालोंका तो ( तत् ) वह ( भोग्यम् ) उपभोग के योग्य ( न हि ) नहीं होता है ॥ ४३ ॥

( भावार्थ )-जगत्के सबही भोगपदार्थ, जबतक विचार नहीं कियाजाता तबतक ऊपरसे बड़े ही रमणीय मालूम होते हैं, अन्तमें उदुम्बरके फलकी समान विरस निकलते हैं, इसकारण अज्ञानी पुरुष ही इन सब पदार्थोंको भोगने योग्य मानते हैं, परन्तु जो इनके तत्त्वको जानते हैं वे ज्ञानी इनको तुच्छ समझते हैं ॥ ४३ ॥

गेहेऽपि तोये सुषिरं कुलीरो ।

हातुं ह्यशक्तो म्रियते विमोहात् ॥
यथा तथा गेहसुखानुषक्तो।
विनाशमायाति नरो भ्रमेण ॥ ४४ ॥

अन्वय और पदार्थ-( तोये ) जलके( गतेऽपि ) चले जानेपर भी(मृपिरन्) गढ़ेको ( हातुम् ) त्यागनेको ( अशक्तः ) असमर्थ ( कुलीरः ) कर्कट ( यथा ) जैसे ( विमोहात् ) मोहवश ( हि ) निश्चय ( म्रियते ) मरजाता है ( तथा ) तैसे ( गेहसुखानुषक्तः ) घरके सुखमें आसक्त हुआ ( नरः ) मनुष्य( भ्रमेण ) भ्रमसे ( विनाशम् ) मृत्युको ( आयाति ) प्राप्त होता है ॥ ४४ ॥

( भावार्थ )-बाहरका जल चलाजाने पर भी कर्कट नामवाला जलका जीव मोहवश अपने रहनेके गढे को नहीं छोड़सकता है, इसकारण जैसे अन्त में प्राण खो बैठता है' तैसे ही घर आदि के सुख में आसक्त चित्तवाला मनुष्य मोहवश अज्ञानदशा में ही मरकर अपने दुर्लभ मनुष्य जन्मको वृथा खोदेता है ॥ ४४

कोशकृमिस्तन्तुभिरात्मदेह ।
मावेष्ट्य चावेष्ट्य च गुप्तिमिच्छन् ॥
स्वयं विनिर्गन्तुमशक्त एव सन् ।
ततस्तदन्ते म्रियते च लग्नः ॥ ४५ ॥

अन्वय और पदार्थ-( गुप्तिम् ) रक्षाको ( इच्छन् ) चाहताहुआ (कोपकृमिः) बन्देका कीड़ा ( आत्मदेहम् ) अपने शरीरको ( तन्तुभिः ) तन्तुओंसे ( आवेष्ट्य च, आवेष्ट्य च ) वार वार लपेट कर (स्वम्एव) आप ही ( विनिर्गन्तुम् ) निकलनेको ( अशक्तःसन् ) असमर्थ होताहुआ ( ततः ) तदनन्तर ( तदन्ते ) उसके ही भीतर ( लग्नः ) लगाहुआ ( च ) ही ( म्रियते ) मरजाता है ॥ ४५ ॥

( भावार्थ )-अपने शरीरकी रक्षा करनेका उद्योगकरताहुआ कोशकृमि ( बन्देमेंका-कीड़ा ) अपने शरीरसे उत्पन्न हुए सूत्रोंसे ही अपने को वार २ लपेट कर वह सूतसे बनायेहुए अपने जालरूप कारागारमें फँस जाता है और अन्तको उसके भीतरसे बाहर निकलनेमें असमर्थ होकर अपने आप ही मौतके मुखमें जापड़ता है ॥

यथा तथा पुत्र-कलत्र-मित्र-
स्नेहानुबन्धैर्ग्रथितो गृहस्थ ।

कदापि वा तान् परिमुच्य गेहात् ।
गन्तुं नशक्तो म्रियते मुधैव ॥ ४६ ॥

अन्वय और पदार्थ-( यथा ) जैसे कीड़ा ( तथा ) तैसे ही ( गृहस्थः ) घरका स्वामी ( पुत्रकलत्रमित्रस्नेहानुबन्धैः ) पुत्र स्त्री और मित्र आदिके स्नेहरूप बन्धनोंसे ( ग्रथितः ) गुंथाहुआ ( कदापि ) कभी ( तान् ) उनको ( परिमुच्य ) त्यागकर ( गेहात् ) घरसे ( गन्तुम् ) जानेको ( न ) नहीं ( शक्तः ) समर्थ होता हुआ ( मुधैव ) वृथा ही ( म्रियते ) मरजाता है ॥ ४६ ॥

( भावार्थ )-जैसा कोपका कीड़ा करताहै, तैसे ही गृहस्थ पुरुष भी पुत्र-स्त्री और मित्र आदिके ऊपर स्नेह रूप बन्धनके द्वारा बँधकर किसी समय भी उन स्त्री पुत्र आदि को छोड़ घरसे बाहर जानेमें अर्थात् विरक्त होकर संन्यास धारण करनेमें असमर्थ होकर अन्तमें अपने कर्त्तव्यको साधे बिना वृथा ही मौतके पंजेमें फँसजाताहै ॥ ४६ ॥

कारागृहस्यास्य च को विशेषः,
प्रदृश्यते साधु विचार्यमाणे ।
मुक्तेः प्रतीपत्वमिहापि पुंसः
कान्तासुखाभ्युत्थितमोहपाशैः ॥ ४७ ॥

अन्वय और पदार्थ-( साधु ) अच्छे प्रकार से ( विचार्यमाणे ) विचार करने पर ( अस्य ) इस घरका ( च ) और कारागृहस्य ) कारागार का(कः) क्या ( विशेषः ) भेद ( प्रदृश्यते ) दीखता है ( इह ) यहां ( अपि ) भी ( कान्तासुखाभ्युत्थितमोहपाशैः ) स्त्रीके समागमसे होनेवाला जो सुख उसमें मोह करनारूप रज्जुसमूहके द्वारा ( पुंसः ) पुरुषकी ( प्रतीपत्वम् ) प्रतिकूलता [ सर्वदा, एव, भवति ] सदा ही होती है ॥ ४७ ॥

( भावार्थ )-भले प्रकार विचार करके देखने पर इस घर और कारागारमें कुछ भी भेद देखनेमें नहीं आता, क्योंकि-इस घरमें भी स्त्रीके समागम से उत्पन्न हुए सुखकी लालसारूप बन्धनकी रस्सियोंसे पुरुष की मुक्तिमें रुकावट होतीहै ॥

गृहस्पृहा पादनिबद्धशृङ्खला
कान्तासुताशा पटुकण्ठपाशः ।

शीर्षे पतद्भूर्यशनिर्हि साक्षात्
प्राणान्तहेतुः प्रबला धनाशा ॥ ४८ ॥

अन्वय और पदार्थ-(गृहस्पृहा) घरकी इच्छा (पादनिबद्धशृङ्खला) चरणोंमें बँधी हुई सांकल है (कान्तासुताशा) स्त्री और पुत्रकी आशा (पटुकण्ठपाशः) अतिदृढ़ कण्ठकी रस्सीहै (प्रबला) बड़ीभारी (धनाशा) धनकी आशा (शीर्षे) माथे पर (पतद्भूर्यशनिः) गिरनेवाले बहुत वज्रों की समान; (प्राणान्तहेतुः) प्राणनाशका कारण [भवति] होता है ॥ ४८ ॥

(भावार्थ)-घरको भोगने की आशा ही यहाँ चरणों में पहराईजानेवाली बेड़ियोंकी समान है, स्त्री और पुत्रके विषय की आशा ही यहां अत्यन्त दृढ़ कण्ठमें बाँधनेकी फांसी की समान है और धन पैदा करनेकी बड़ी भारी आशा ही यहाँ माथे पर गिरने को उद्यत बहुतसे वज्रोंकी समान प्राणनाश का कारणरूप होरही है, इसलिये इस घर में और कारागारमें कुछभी भेद नहीं है ॥ ४८ ॥

अथ कामदोषनिरूपणम्

आशापाशशतेन पाशितपदो नोत्थातुमेव क्षमः,
कामक्रोधमदादिभिः प्रतिभटैः संरक्ष्यमाणोऽनिशम् ।
संमोहावरणेन गोपनवतः संसारकारागृहात्,
निर्गन्तुंत्रिविधैषणापरवशः कः शक्नुयाद्रागिषु ॥ ४९ ॥

अन्वय और पदार्थ-(रागिषु) विषयासक्तों में (आशापाशशतेन) आशारूप सैंकड़ों रज्जुओंसे (पाशितपदः) बँधाहै चरण जिसका ऐसा (उत्थातुम्, एव) उठनेको भी (नक्षमः) असमर्थ (कामक्रोधमदादिभिः) काम क्रोध और मद आदि (प्रतिभटैः) योधाओंकरके (अनिशम्) रात दिन (संरक्ष्यमाणः) भले प्रकारसे रक्षा कियाहुआ (त्रिविधैषणापरवशः) तीनप्रकार की कामनाके वशीभूत (कः) कौन पुरुष (संमोहावरणेन) सम्यक्प्रकार मोहरूप आवरण के द्वारा (गोपनवतः) सुरक्षित (संसारकारागृहात्) संसाररूपी कारागारसे (निर्गन्तुम्) निकलने को (शक्नुयात्) समर्थ होसकता है ॥ ४९ ॥

(भावार्थ)-संसारमें विषयासक्त हुए पुरुषों में कौनसा पुरुष इस संसाररूप कारागारमें से बाहर निकलसकता है ? कोई नहीं निकल सकता, क्योंकि-इस संसाररूप कारागारके चारों ओर बड़े भारी मोहरूप दीवारका परकोटा बनाहुआ है, और उस विषयासक्त पुरुषके पैरभी आशारूप सैंकड़ों रस्सियों से बँधेहुए हैं,

इस कारण वह उठकर खड़ा भी नहीं होसकता, तिसपर भी काम, क्रोध मद, लोभ आदि सैनिक पुरुष उसकी रात दिन देखभाल रखते है और पुत्रैषणा कहिये बेटी बेटोंकी चाहना, वित्तैषणा कहिये धनकी चाहना लोकैषणाकहिये प्रतिष्ठाकी की चाहना इन तीन कामनाओं ने उसको सब प्रकारसे अपने वशमें करक्खा है ॥ ४९ ॥

कामान्धकारेण निरुद्धदृष्टि
मुह्यत्यसत्यप्यबलास्वरूपे ।
नह्यन्धदृष्टेरसतः सतो वा
सुखत्वदुःखत्वविचारणास्ति ॥ ५० ॥

अन्वय और पदार्थ--( कामान्धकारेण ) कामदेवरूप अन्धकारके द्वारा ( निरुद्धदृष्टिः ) जिसकी दृष्टि रुकगई है ऐसा पुरुष ( असतिअपि ) वास्तवमें सत् न होने पर भी ( अबलास्वरूपे ) स्त्रीरूपविषयमें ( मुह्यति ) मोहको प्राप्त को प्राप्त होता है ( अन्धदृष्टेः ) अन्धी दृष्टिवालेको ( असतः ) अविद्यमान वस्तुके ( वा ) या ( सतः ) विद्यमान वस्तुके ( सुखत्वदुःखत्वविचारणा ) सुखदायकपनेकी वा दुःखदायकपनेकी विवेक बुद्धि ( न ) नहीं ( अस्ति ) होती है ॥ ५० ॥

( भावार्थ )-कामरूपअन्धकार जिसकी दृष्टिको रोकलेताहै वही पुरुष असतस्वरूप स्त्रीके विषयमें मूढ़ बनजाताहै, जिसकी देखनेकी शक्ति नहीं रहती है उसमें इस बातका विचार करने की शक्ति ही नहीं होती है कि-सत् और असत् वस्तुमें सुखदायक कौन है और कौन दुःखदायक है ॥ ५० ॥

श्लेष्मोद्गारि मुखं स्रवन्मलवती नासाश्रुमल्लोचनं,
स्वेदस्रग्विमलाभिपूर्णमभितो दुर्गन्धिदुष्टं वपुः ।
अन्यद्वक्तुमशक्यमेव मनसा मन्तुं क्वचिन्नार्हति,
स्त्रीरूपं कथमीदृशं सुमनसां पात्री भवेन्नेत्रयोः ।५१।

अन्वय और पदार्थ-(मुखम्)मुख(मुखश्लेष्मोद्गारि)लार टपकानेवाला है(नासा) नासिका ( श्रवन्मलवती ) टपकते हुए मलवाली है ( लोचनम् ) नेत्र ( अश्रुमत् ) आँसुओंसे युक्त ( वपुः ) शरीर ( स्वेदस्रक् ) वहतेहुए पसीनेसे युक्त ( मलाभिपूर्णम् ) मलसे ठसाठस भराहुआ (अभितः)सब ओर ( दुर्गन्धदुष्टम्) दुर्गन्ध दूषित ( अन्यत् ) अन्य दोष ( वक्तुम् ) कहने को ( अशक्यम् ) अशक्य है ( क्वचित् )

किसी दोषके विषयमें ( मनसा ) मन करके ( मन्तुम्-एव ) विचारनेको भी ( न-अर्हति ) उचित नहीं है ( ईदृशम् ) ऐसा ( स्त्रीरूपम् ) स्त्रीका स्वरूप ( कथम् ) कैसे ( सुमनसाम् ) विचारयुक्तमनवालोंके ( नेत्रयोः ) नेत्रोंका ( पात्रीभवेत् ) पात्र होसकता है ? ॥ ५१ ॥

( भावार्थ )-जिसका मुख सदा कफ और थूक को उगला करता है, नाकमें मल भरा रहता है, नेत्रोंमें आंसू भरआया करते हैं,शरीरके सब अङ्गोंमें से पसीना टपका करता है, भीतर विष्ठा मूत्र आदि मल भरा रहता है कि-जिसके कारण दुर्गन्धि उठती है, इनके सिवाय और भी जो कुछ दोष हैं, उनका मुखसे कहना भी ठीक नहीं है तथा मनमें विचार करना भी बुरा है, स्त्रीके स्वरूप का वर्णन यही तो है ? भला ऐसा स्त्रियोंका स्वरूप श्रेष्ठविचारवाले पुरुषोंकी दृष्टिमें देखनेयोग्य कैसे प्रतीत होसकता है ? अर्थात् विवेकी पुरुष तो ऐसे स्त्रीरूपको हेयही समझते हैं ( यह स्त्रीके रूप की निन्दा केवल कामियोंको कामचेष्टासे बचानेके निमित्त है वैसे स्त्री जातिकी निन्दा नहीं है, मनुष्य कर्त्तव्य को साधनेमें तो स्त्रीपुरुष दोनोंका ही मानवशरीर समान अधिकारी है, दाहिना अङ्ग पुरुष है तो वाम अङ्ग स्त्री है, दोनों मिलकर हरएक ही धर्मकर्मको साधनेके अधिकारी हैं, ऐसे अधिकारको कामचेष्टामें नष्ट करना ही अविवेकीपना है और इससे बचानेके लिये ही स्त्रीके स्वरूपका ऐसा वर्णन शास्त्रों में किया है ) ॥ ५१ ॥

दूरादवेक्ष्याग्निशिखां पतङ्गो-
रम्यत्वबुद्ध्या विनिपत्य नश्यति ।
यथा तथा नष्टदृगेव सूक्ष्मं,
कथं निरीक्षेत विमुक्तिमार्गम् ॥ ५२ ॥

अन्वय और पदार्थ—( यथा ) जैसे ( पतङ्गः ) पतङ्गा ( दूरात् ) दूरसे ( अग्निशिखाम् ) अग्निकी लोहको ( रम्यत्वबुद्ध्या ) रमणीय है इस बुद्धि से ( अवेक्ष्य ) देखकर ( विनिपत्य ) उसमें पड़कर ( नश्यति ) नष्ट होजाता ( तथा ) तैसे ही ( नष्टदृक् एव ) मूढ़बुद्धि ही ( सूक्ष्मम् ]सूक्ष्म ( विमुक्तिमार्गम् ) मुक्तिके उपायको ( कथम् ) कैसे ( निरीक्षेत ) देखसकेगा ? ॥ ५२ ॥

( भावार्थ )-जैसे पतङ्गा दूरसे ही अग्निकी लोहको 'यह तो बड़ी ही सुन्दर है' ऐसी बुद्धि से देखकर उसके ऊपर गिरता हुआ अपने प्राणोंको देता है और फिर उस को तिस अग्निकी शिखासे अपनेको छुटानेका मार्ग नहीं सूझता है,

तैसे ही मूढबुद्धि पुरुष अतिकठिनसे जाननेयोग्य मुक्तिके मार्गको कैसे देखसकताहै?॥५२

कामेन कान्तां परिगृह्य तद्वत्
जनोऽप्ययं नश्यति नष्टबुद्धिः ।
मांसास्थिमज्जामलमूत्रपात्रं
स्त्रियं तथा रम्यतयैव पश्यति ॥ ५३ ॥

अन्वय और पदार्थ-( तद्वत् ) तैसे ही ( अयम् ) यह ( जनः, अपि ) मनुष्य भी ( नष्टबुद्धिः ) बुद्धिहीन होताहुआ ( कामेन ) कामके द्वारा ( कान्ताम् ) स्त्रीको ( परिगृह्य ) स्वीकार करके ( नश्यति ) नष्ट होजाता है ( तथा ) तैसे ही ( मांसास्थिमज्जामलमूत्रपात्रम् ) मांस, हड्डी, चरबी, विष्ठा और मूत्रकी पात्ररूप ( स्त्रियम् ) स्त्रीको ( रम्यतया-एव ) रमणीय है इस भावसे ही ( पश्यति ) देखता है ॥५३॥

भावार्थ-यह विषयोंमें आसक्त हुआ संसारी पुरुष भी तिसी प्रकार कामके वशमें होकर स्त्रीको, यह कान्ता कहिये रमणीय है, ऐसा मानताहुआ उसमें लवलीन होकर नष्ट होजाता है, इसके सिवाय यह विचारहीन विषयी पुरुष, मांस-हड्डी-चरबी-विष्ठा और मूत्र से भरे पात्रकी समान नारीको रूपका समुद्र मानकर उसमें अपने अमूल्य मनुष्यजीवनको डुबो देता है ॥ ५३ ॥

काम एव यमः साक्षात्कान्ता वैतरणी नदी ।
विवेकिनां मुमुक्षूणां निलयन्तु यमालयः ॥ ५४ ॥

अन्वय और पदार्थ-(विवेकिनाम्) विचारवान् ( मुमुक्षूणाम् ) मोक्षके अभिलाषियोंको ( कामः,एव ) कामही ( साक्षात् ) प्रत्यक्ष ( यमः ) यम है (कांता) सुन्दरी स्त्री ( वैतरणी, नदी ) वैतरणी नामवाली नदी है ( निलयम्-तु ) घर तो ( यमालयः ) यमराजका घर है ॥ ५४ ॥

भावार्थ-जो विचारवान् पुरुष संसारदुःखसे मुक्ति चाहते हैं उनकी दृष्टिमें कामदेव ही साक्षात् यमराज है, सुन्दरी स्त्री ही वैतरणी नदी है और अपना घरही साक्षात् यमराजका घर प्रतीत होता है ॥ ५४ ॥

यमालये वापि गृहेऽपि नो नृणां,
तापत्रयक्लेशनिवृत्तिरस्ति ।

किञ्चित्समालोक्य तु तद्विरामं
सुखात्मना पश्यति मूढलोकः ॥ ५५ ॥

अन्वय और पदार्थ-( यमालये ) यमके घरमें ( अपि वा ) या ( गृहे ) निजगृहमें (तापत्रयक्लेशनिवृत्तिः) तीनों तापोंके क्लेशकी निवृत्ति (नो) नहीं (अस्ति) है ( तु ) किन्तु ( मूढलोकः ) मन्दबुद्धि पुरुष ( किञ्चित् ) कुछ एक ( तद्विरामम् ) उसके विरामको ( समालोक्य ) देखकर ( सुखात्मना ) सुखरूपसे ( पश्यति ) देखता है ॥ ५५ ॥

भावार्थ-जीवनकालमें अपने घरमें और मरकर यमराजके घरमें आध्यात्मिक आधिदैविक और आधिभौतिक इन तीनप्रकारके तापोंसे छुटकारा नहीं होता, पर अविवेकी पुरुष जरा एक तापकी कमी होते ही यमालयकी समान दुःखदायक अपने घरको सुखदायक मानने लगता है ॥ ५५ ॥

यमस्य कामस्य च तारतम्यं
विचार्यमाणे महदस्ति लोके ।
हितं करोत्यस्य यमोऽप्रियः सन्,
कामस्त्वनर्थं कुरुते प्रियः सन् ॥ ५६ ॥

अन्वय और पदार्थ-( विचार्यमाणे ) विचार करने पर ( लोके ) लोकमें ( यमस्य ) यमका ( च ) और ( कामस्य ) कामका ( महत् ) बडा ( तारतम्यम् ) न्यूनाधिकभाव ( अस्ति ) है ( यमः ) यम ( अस्य ) इसका (अप्रियःसन्) अप्रिय होता हुआ ( हितम् ) हित ( करोति ) करता है ( तु ) किन्तु ( कामः ) काम ( प्रियः सन् ) प्रिय होताहुआ ( अनर्थम् ) अनर्थको ( कुरुते ) करता है ॥५६ ॥

भावार्थ-संसारमें विचारदृष्टिसे देखने पर निश्चय होता है, कि-यम और कामदेव इन दोनोंमें बड़ाभारी अन्तर है, क्योंकि-इस प्राणीको यम प्यारा नहीं लगता है तो भी वह इसका हित करता है और कामदेव प्राणीको बड़ा प्रिय मालूम होता है, परन्तु वह प्रिय होकर भी अनर्थ ही करता है ॥ ५६ ॥

यमोऽसतामेव करोत्यनर्थं
सतान्तु सौख्यं कुरुते हितः सन् ।

कामः सतामेव गतिं निरुन्धन्
करोत्यनर्थं ह्यसतां कथा का ॥ ५७ ॥

अन्वय और पदार्थ-( यमः ) यम ( असताम्-एव ) असज्जनोंका ही ( अनर्थम् ) अनिष्ट ( करोति ) करता है ( तु ) किन्तु ( सताम् ) सज्जनोंका ( हितः सन् ) हितकारी होता हुआ ( सौख्यम् ) सुखको ( करोति) करता है ( कामः ) काम ( हि ) निश्चय ( सताम्-एव ) सत्पुरुषोंकी ही ( गतिम् ) सद्गतिको ( निरुन्धन् ) रोकता हुआ ( अनर्थम् ) अनिष्ट ( करोति ) करता है ( असताम् ) असज्जनोंका ( का कथा ) क्या कहना है ? ॥ ५७ ॥

(भावार्थ) यम तो असाधु दुष्टोंका ही अमङ्गल करता है, सत्पुरुषोंको तो अनुकूल होकर सुख देता है, परन्तु काम तो साधु पुरुषोंकी ही सद्गतिको रोककर उनका अशुभ करता है, फिर जो दुराचारी हैं उनके विषयमें तो अधिक कहा ही क्या जाय ? ॥ ५७ ॥

विश्वस्य वृद्धिं स्वयमेव काङ्क्षन्
प्रवर्त्तकं कामिजनं ससर्ज ।
तेनैव लोकः परिमुह्यमानः
प्रवर्धते चन्द्रमसेव चाब्धिः ॥ ५८ ॥

अन्वय और पदार्थ -[ विधाता ] ब्रह्मा ( स्वयमेव ) स्वयं ही ( विश्वस्य ) विश्व की ( वृद्धिम् ) वृद्धिको ( काङ्क्षन् ) चाहता हुआ ( प्रवर्त्तकम् ) प्रवृत्तिके हेतु ( कामिजनम् ) कामी जीवोंको ( ससर्ज ) रचता हुआ ( तेन-एव ) उसके द्वारा ही ( परिमुह्यमानः ) अत्यन्त मोहको प्राप्त होताहुआ (लोकः) लोक (चन्द्रमसा) चन्द्रमा करके ( अब्धिः,यथा ) समुद्र जैसे ( प्रवर्धते ) बढ़ता है ॥ ५८ ॥

( भावार्थ )-विधाताने जब जगत्‌की वृद्धि करना चाही तब स्वयंही प्रवृत्तिके हेतुरूप कामी प्राणियोंको रचदिया, उस कामसे मोहित हुए संसारकी ऐसे वृद्धि होने लगी, जैसे चन्द्रमाके द्वारा समुद्र बढने लगता है ॥ ५८ ॥

कामो नाम महान् जगद्भ्रमयिता स्थित्वान्तरंगे स्वयम्
स्त्रीपुंसावितरेतरांगकगुणैर्हास्यैश्च भावैः स्फुटम् ।
अन्योऽन्यं परिमोह्य नैजतमसा प्रेमानुबन्धेन तौ,

दृढ्वा भ्रामयति प्रपञ्चरचनां संवर्द्धयन् ब्रह्महा ॥ ५९ ॥

अन्वय और पदार्थ-( कामः, नाम ) कामदेव नामक ( महान् ) बड़ा ( जगद्भ्रमयिता ) जगत्को भ्रान्तिमें डालनेवाला ( अन्तरङ्गे ) हृदयमें ( परम् ) प्रकृष्टभावसे ( स्थित्वा ) स्थित होकर ( इतरेतराङ्गकगुणैः ) परस्परके शरीरमें स्थित गुणोंके द्वारा ( स्फुटम् ) स्फुट ( हास्यैः ) हास्योंके द्वारा ( च ) और ( भावैः ) मानसिक विकाराके द्वारा ( तौ ) तिन ( स्त्रीपुंसौ ) स्त्री पुरुषोंको ( अन्योन्यम् ) परस्पर ( परिमोह्य ) पूर्णरूपसे मोहित करके ( निजतमसा ) अपने तमोगुणके द्वारा ( प्रेमानुबन्धेन ) प्रेमरूप रस्सीसे ( बध्वा ) बांधकर ( प्रपञ्च-रचनाम् ) सकल सृष्टिको ( संवर्द्धयन् ) बढ़ाता हुआ (ब्रह्महा) परब्रह्मका तिरोधान करनेवाला होकर ( भ्रामयति ) भ्रमण कराता है ॥ ५९ ॥

( भावार्थ )-काम ही बड़ा है, काम ही संसारको भ्रान्तिमें डालरहा है, यह काम हृदयमें स्थित होकर स्त्री और पुरुषोंको परस्पर प्रेमरूप रस्सीसे बाँधदेता है, कामके उत्पन्न कियेहुए मोहसे ही उस प्रेमरूप रस्सीकी उत्पत्ति होती है, इस कामके प्रभावसे ही स्त्री पुरुषोंके अङ्गोंमें सुन्दरता आदि गुण देखनेमें आते हैं, उसके ही प्रभावसे स्त्री पुरुषोंके स्पष्ट हास्य तथा अनेकों प्रकारकी मानसिक चेष्टाएं उत्पन्न होकर उनको मोहजालमें बाँध देती हैं, इसप्रकार कामदेव ही सबों को मोहित करके और मोहकी रचीहुई प्रेममयी रस्सीमें बाँधकर सकल विश्वको बढ़ानेके लिये मोहजालमें डालदेता है, इसप्रकार कामदेव ब्रह्महत्यारा है अर्थात् परब्रह्मके स्वरूपको ढककर सबोंको अज्ञानान्धकारमें धकेल देता है ॥ ५९ ॥

अतोऽन्तरंगास्थितकामवेगात्
भोग्ये प्रवृत्तिः स्वत एव सिद्धा ।
सर्वस्य जन्तोर्ध्रुवमन्यथा चे-
दबोधितार्थेषु कथं प्रवृत्तिः ॥ ६० ॥

अन्वय और पदार्थ-( अतः ) इसकारणसे ( सर्वस्य, जन्तोः ) सब जीवोंका ( अन्तरङ्गस्थितकामवेगात् ) हृदयमें स्थित कामदेवके वेगसे ( भोग्ये ) भोगने योग्य विषयमें ( प्रवृत्तिः ) प्रवृत्ति ( स्वतः, एव ) अपने आप ही ( सिद्धा ) सिद्ध है ( चेत् ) जो ( अन्यथा ) ऐसा न हो तो (अबोधितार्थेषु) जिनका स्वरूप ज्ञात नहीं है ऐसे पदार्थोंमें ( ध्रुवम् ) अवश्यही ( प्रवृत्तिः ) प्रवृत्ति ( कथम् ) कैसे [भवति] होती है।

भावार्थ-इसकारण सबही जीवोंकी अपने हृदयमें स्थित कामदेवके वेग

वश. भोगके पदार्थोंमें स्वयं ही प्रवृत्ति उत्पन्न होती है, यदि ऐसा न हो तो न जानी हुई वस्तुको भोगनेके लिये लोगोंकी ऐसी प्रवृत्ति कैसे होसकती है ? ॥ ६० ॥

तेनैव सर्वजन्तूनां कामना बलवत्तरा ।
जीर्यत्यपि च देहेऽस्मिन् कामना नैव जीर्यति ॥ ६१ ॥

अन्वय और पदार्थ-( तेन एव ) उस कामके द्वारा ही ( सर्वजन्तूनाम् ) सकल प्राणियोंकी ( कामना ) भोगकी अभिलाषा ( बलवत्तरा ) अत्यन्त प्रबल [ भवति ] होती है ( च ) और ( अस्मिन् ) इस ( देहे ) शरीरके ( जीर्यति ) जीर्ण होनेपर ( अपि ) भी ( कामना ) भोगाभिलाषा ( न ) नहीं ( जीर्यति ) जीर्ण होती है ॥ ६१ ॥

भावार्थ-उस कामके प्रभावसे ही सब प्राणियोंकी विषयोंको भोगनेकी इच्छा अत्यन्त ही प्रबल हुआ करती है, यहाँ तक कि-यह शरीर भले ही जीर्ण होजाय परन्तु भोगकी अभिलाषा कभी जीर्ण नहीं होती है ॥ ६१ ॥

अवेक्ष्य विषये दोषं बुद्धियुक्तो विचक्षणः ।
कामपाशेन यो मुक्तः स मुक्तेः पथगोचरः ॥ ६२ ॥

अन्वय और पदार्थ-( यः ) जो ( बुद्धियुक्तः ) बुद्धिमान् ( विचक्षणः ) विचारवान् पुरुष ( विषये ) भोगके पदार्थोंमें ( दोषम् ) दोषको ( अवेक्ष्य ) देख कर ( कामपाशेन ) कामकी फाँससे ( मुक्तः ) छूटगया ( सः ) वह ( मुक्तेः ) मुक्तिके ( पथगोचरः ) मार्गपर आरूढ [ जातः ] होगया ॥ ६२ ॥

भावार्थ-जो बुद्धिमान् और विचारशील पुरुष इसप्रकार भोगके पदार्थोंमें दोष देखकर कामकी फाँसीसे छूटगया है, वही पुरुष मुक्तिके मार्गमेंको बढरहा है ६२

काम-विजयोपायः

कामस्य विजयोपायं सूक्ष्मं वक्ष्याम्यहं सताम् ।
संकल्पस्य परित्याग उपायः सुलभो मतः ॥ ६३ ॥

अन्वय और पदार्थ-( अहम् ) मैं ( सताम् ) सत्पुरुषोंके ( सूक्ष्मम् ) सूक्ष्म ( कामस्य ) कामके ( विजयोपायम् ) विजय करनेके उपायको ( वक्ष्यामि ) कहूँगा ( सङ्कल्पस्य ) सङ्कल्पका ( परित्यागः ) त्यागना ( सुलभः ) सहज ( उपायः ) उपाय ( मतः ) मानागया है ॥ ६३ ॥

भावार्थ-कामको जीतनेका सूक्ष्म उपाय क्या है, सो मैं सज्जनों के लिये

कहता हूँ। सङ्कल्पको त्यागदेना ही कामको जीतनेका सहज उपाय मानागया है॥६३

श्रुते दृष्टेऽपि वा भोग्ये यस्मिन् कस्मिंश्च वस्तुनि।
समीचीनत्वधीत्यागात्कामो नोदेति कर्हिचित्॥ ६४॥

**अन्वय और पदार्थ**-(श्रुते) सुनेहुए (अपि वा) या (दृष्टे) देखेहुए (यस्मिन्, कस्मिन् च) जिस किसी (भोग्ये) भोगके (वस्तुनि) पदार्थमें (समीचीनत्व-धीत्यागात्) यह सुन्दर है ऐसी बुद्धिको त्यागदेनेसे (कर्हिचित्) किसी समय भी (कामः) काम (न) नहीं (उदेति) उदित होता है॥ ६४॥

(भावार्थ) जो कोई भी भोगके पदार्थ सुनेहुए वा देखेहुए हों, उनमें यह समीचीन अर्थात् हमें सुख देंगे ऐसे बुद्धिको त्यागदेनेसे किसी समय भी काम उदित नहीं होसकता॥ ६४॥

कामस्य बीजं संकल्पः संकल्पादेव जायते।
बीजे नष्टेऽङ्कुर इव तस्मिन् नष्टे विनश्यति॥ ६५॥

**अन्वय और पदार्थ**-(संकल्पः) अभिलाषा (कामस्य) कामका (बीजम्) बीज है (संकल्पात्-एव) संकल्पसे ही [कामः] काम (जायते) होता है (बीजे) बीजके (नष्टे) नष्ट होनेपर (अंकुर इव) अंकुर की समान (तस्मिन्, नष्टे) तिसके नष्ट होने पर (विनश्यति) विनष्ट होजाता है॥ ६५॥

(भावार्थ)-अभिलाषा कामका बीजस्वरूप है, इस लिये अभिलाषासे ही काम उत्पन्न होता है, जैसे बीजके नष्ट होने पर अंकुर उगता ही नहीं; तैसे ही अभिलाषाके नष्ट होजाने पर काम स्वयं नष्ट होजाता है॥ ६५॥

न कोऽपि सम्यक्त्वधिया विनैव
भोग्यं नरः कामयितुं समर्थः।
यतस्ततः कामजयेच्छुरेतां
सम्यक्त्वबुद्धिं विषये निहन्यात्॥ ६६॥

**अन्वय और पदार्थ**-(कः, अपि) कोई भी (नरः) मनुष्य (सम्यक्त्वधिया) विना) यह सम्यक् है ऐसी बुद्धिको छोडकर (भोग्यम्) भोग पदार्थको (काम-यितुम्) कामना करनेको (समर्थः) समर्थ (न-एव) नहीं है (यतः) क्योंकि ऐसा है (ततः) तिसकारणसे (कामजयेच्छुः) कामको जीतनेका इच्छावाला

( विषये ) भोग्यपदार्थमें ( एताम् ) इस ( सम्यक्त्वबुद्धिम् ) चारुताकी बुद्धिको ( विहन्यात् ) नष्ट करदेय ॥ ६६ ॥

( भावार्थ )–क्योंकि कोई भी मनुष्य इन भोग्य पदार्थोंको रमणीय और सुखदायक समझे विना किसी पदार्थको भोगनेकी इच्छा कदापि नहीं करसकता इसकारण जो पुरुष कामको जीतना चाहता हो उसको भोग्य विषयोंको भले समझनेकी बुद्धिका जड़मूलसे नाश करदेना चाहिये ॥ ६६ ॥

भोग्यं नरः कामजयेच्छुरेतां
सुखत्वबुद्धिं विषये निहन्यात् ।
यावत्सुखत्वभ्रमधीः पदार्थे
तावन्न जेतुं प्रभवेद्धि कामम् ॥ ६७ ॥

अन्वय और पदार्थ–( कामजयेच्छुः ) कामको जीतनेकी इच्छावाला ( नरः ) मनुष्य ( विषये ) भोगनेके पदार्थोंमें ( एताम् ) इस ( सुखत्वबुद्धिम् ) सुखदायक है ऐसी बुद्धिको ( निहन्यात् ) नष्ट करदेय ( हि ) क्योंकि ( यावत् ) जबतक ( पदार्थे ) पदार्थमें ( सुखत्वभ्रमधीः ) यह सुखदायक है ऐसा भ्रान्तिज्ञान होता है ( तावत् ) तबतक ( कामम् ) कामको ( जेतुम् ) जीतनेको ( न )नहीं( प्रभवेत् ) समर्थ होसकता है ॥ ६७ ॥

( भावार्थ )–कामको जीतनेके लिये जिसकी इच्छा हो उसको चाहिये, कि–भोगके पदार्थोंको 'यह सुखदायक है' ऐसा समझना छोडदेय, क्योंकि–जबतक भोग्य पदार्थोंमें 'यह सुखदायक है' ऐसी वासना बनी रहेगी तबतक कोई पुरुष भी कामको नहीं जीतसकता ॥ ६७ ॥

संकल्पानुदये हेतुर्यथाभूतार्थदर्शनम् ।
अनर्थचिन्तनं चाभ्यां नावकाशोऽस्य विद्यते ॥ ६८ ॥

अन्वय और पदार्थ–( यथाभूतार्थदर्शनम् ) जिस वस्तुका जो स्वरूप हो उसको वैसाही देखना ( च ) और ( अनर्थचिन्तनम् ) उनके द्वारा होनेवाले अनर्थका चिन्तवन ( सङ्कल्पानुदये ) सङ्कल्पका उदय न होनेमें ( हेतुः ) हेतु है (आभ्याम्) इन दोनोंसे (अस्य) इस कामका (अवकाशः) अवसर (न)नहीं(विद्यते)है

( भावार्थ )–वस्तुका वास्तवमें जो स्वभाव है उसको वैसाही देखना और उस वस्तुसे जो२ अनर्थ होना संभव हो उनको विचारना, ये दो प्रकार का ज्ञान हो

तो संकल्पका जन्म ही नहीं होसकता । इस दो प्रकारके ज्ञानके हृदयमें जागते रहने पर कामको उदय होनेका अवसर ही नहीं मिलता ॥ ६८ ॥

रत्ने यदि शिलाबुद्धिर्जायते वा भयन्ततः ।
समीचीनत्वधीर्नैति नोपादेयत्वधीरपि ॥ ६९ ॥

**अन्वय और पदार्थ**-( रत्ने ) रत्नमें ( यदि ) जो ( शिलाबुद्धिः ) यह पत्थर है ऐसी बुद्धि ( वा ) या ( ततः ) तिससे ( भयम् ) भय ( जायते ) होजाय [तदा] तब ( समीचीनत्वधीः ) यह चारु है ऐसी बुद्धि ( अपि ) और ( उपादेयत्वधीः ) इसको ग्रहण करना चाहिये ऐसी बुद्धि ( न ) नहीं ( एति ) उदित होती है॥६९॥

( भावार्थ )-यदि रत्नको देखकर उसको पत्थर समझनेका ज्ञान होजाय अथवा उसको अनर्थकारी मानकर उससे भयभीत होनेकी बुद्धि उत्पन्न होजाय तो कभी भी उस रत्नको सुन्दर सुखदायक समझनेकी वा ग्रहण करने योग्य है ऐसी बुद्धि नहीं होसकती ॥ ६९ ॥

यथार्थदर्शनं वस्तुन्यनर्थस्यापि चिन्तनम् ।
संकल्पस्यापि कामस्य तद्वधोपाय इष्यते ॥ ७० ॥

**अन्वय और पदार्थ**-( तत् ) तिस कारणसे ( वस्तुनि ) भोग्य वस्तुमें ( यथार्थदर्शनम् ) उसके वास्तविक स्वरूपका देखना ( अपि ) और ( अनर्थस्य ) अनर्थका ( चिन्तनम् ) चिन्तवन ( सङ्कल्पस्य ) सङ्कल्पका ( अपि ) और ( कामस्य ) कामका ( वधोपायः ) नाश करनेका उपाय (इष्यते) मानाजाता है॥

( भावार्थ ) इसकारण भोगके पदार्थोंमें यथार्थदृष्टि अर्थात् भोग्यवस्तुका जो वास्तविक स्वभाव हो उस पर ध्यान रखना और जिस भोगके पदार्थसे परिणाम में जो अनर्थ होना संभव हो उसका विचार करते रहना इन दो बातोंसे ही सङ्कल्प और कामका विध्वंस होसकता है ॥ ७० ॥

धनदोषनिरूपणम्

धनं भयनिबन्धनं सततदुःखसंवर्द्धनम्,
प्रचण्डतरकर्दनं स्फुटितबन्धुसंवर्द्धनम् ।
विशिष्टगुणबाधनं कृपणधीसमाराधनं,
न मुक्तिगतिसाधनं भवति नापि हृच्छोधनम् ॥

अन्वय और पदार्थ-( भयनिवन्धनम् ) भयका कारण (सततदुःखसंवर्द्धनम् ) सदा दुःखको बढ़ानेवाला ( प्रचण्डतरकर्दनम् ) बड़ी भारी विडम्बना देनेवाला ( स्फटितबन्धुसम्बर्द्धनम् ) भाइयोंके परस्पर भेदभावको बढ़ानेवाला ( विशिष्टगुणबाधनम् ) श्रेष्ठ गुणोंमें बाधा डालनेवाला ( कृपणधीसमाराधनम् ) केवल कृपणकी बुद्धिकी ही सेवा करनेवाला ( धनम् ) धन ( मुक्तिगतिसाधनम् ) मुक्ति पानेका साधन ( न ) नहीं ( भवति ) होता है ( अपि ) और ( हृच्छोधनम् ) हृदयको शुद्ध करनेवाला ( न ) नहीं [ भवति ] होता है ॥ ७१ ॥

( भावार्थ )-जिस धनके कारण सदा भयभीत रहना पड़ता है, जिसके कारण निरन्तर दुःखोंकी वृद्धि होती रहती है, अनेकों प्रकारकी विडम्बनायें सहनी पड़ती हैं, जो भाई भाइयों में परस्पर भेदभावको बढ़ाया करता है, जो सकल श्रेष्ठ गुणोंको लुप्त करदेता है और जो केवल कृपण पुरुषों के चित्तको ही बड़ा प्यारा लगता है ऐसे धनसे मुक्ति कदापि नहीं मिलसकती और न हृदयकी शुद्धि ही होसकती है अर्थात् धन मुक्तिमार्गका बाधक और हृदयको मलिन करदेनेवाला है ॥ ७१ ॥

राज्ञो भयं चौरभयं प्रमादाद्
भयं तथा ज्ञातिभयञ्च वस्तुतः।
धनं भयग्रस्तमनर्थमूलं,
यतः सतां तन्न सुखाय कल्प्यते ॥ ७२ ॥

( राज्ञः ) राजासे ( भयम् ) भय ( चौरभयम् ) चोरोंका भय ( प्रमादात् ) असावधानीसे ( भयम् ) भय (तथा) तैसे ही ( ज्ञातिभयम् ) जातिसे भय ( वस्तुतः, च ) वास्तवमें तो ( यतः ) क्योंकि ( धनम् ) धन ( भयग्रस्तम् ) भयों के ग्रसाहुआ ( अनर्थमूलम् ) अनर्थोंकी जड़ है ( तत् ) तिसकारण ( सताम् ) सत्पुरुषोंके ( सुखाय ) सुखके लिये ( न ) नहीं ( कल्पते ) सम्पन्न होता है ।७२।

( भावार्थ )-धनी को राजासे भय होता है, चोरोंसे भय होता है, असावधानीसे भय होता है और जातिवालोंसे भी भय होता है, वास्तवमें देखाजाय तो धन नाना प्रकारके भयोंसे जकड़ा हुआ और अनेकों प्रकारके अनर्थोंकी मूल है, इसकारण विवेकी पुरुषों की दृष्टिमें यह धन कभी भी सुखदायक सिद्ध नहीं होसकता ॥

अर्जने रक्षणे दाने व्यये वापि च वस्तुतः।
दुःखमेव सदा नृणां न धनं सुखसाधनम् ॥ ७३ ॥

अन्वय और पदार्थ-( अर्जने ) इकट्ठा करनेमें ( रक्षणे ) रक्षा करनेमें ( दाने ) देनेमें ( वा ) या ( व्यये अपि ) व्यय करनेमें भी ( वस्तुतः च ) वास्तव में तो ( सदा ) सर्वदा ही ( धनम् ) धन ( नृणाम् ) मनुष्योंको ( दुःखम्-एव ) दुःखरूप ही होता है ( सुखसाधनम् ) सुखका साधन ( न ) नहीं [भवति] होताहै।

( भावार्थ )-धनके पैदा करनेमें, फिर रक्षा करनेमें, तदनन्तर दान करनेमें और व्यय करनेमें दुःख होता है, वास्तव में देखाजाय तो धनसे मनुष्यों को सदा ही दुःख होता है, धन कभी भी सुखका साधन नहीं होता ॥ ७३ ॥

**सतामपि पदार्थस्य लाभाल्लोभः प्रवर्त्तते ।**
**विवेको लुप्यते लोभात्तस्मिन् लुप्ते विनश्यति ।७४।**

अन्वय और पदार्थ-( सताम्, अपि ) सत्पुरुषोंको भी ( पदार्थस्य ) पदार्थके ( लाभात् ) लाभसे ( लोभः ) लोभ ( प्रवर्त्तते ) प्रवृत्त होताहै ( लोभात् ) लोभसे ( विवेकः ) सत् असत्के विचारकी बुद्धि ( लुप्यते ) लुप्त होजाती है ( तस्मिन् ) तिसके ( लुप्ते ) नष्ट होनेपर ( विनश्यति ) स्वयं नष्ट होजाता है ॥ ७४ ॥

( भावार्थ )-धन मिलनेपर धीरे २ साधु पुरुषोंके चित्तमें भी लोभका उदय होने लगता है, लोभके होते ही उनको जो भले बुरेका विचार करनेकी बुद्धिरूप विवेक होता है वह नष्ट होजाता है और जिसके विवेक का नाश हुआ वह मनुष्य स्वयं नाशको प्राप्त होजाता है ॥ ७४ ॥

**दहत्यलाभे निःस्वत्वं लाभे लोभो दहत्यमुम् ।**
**तस्मात्सन्तापकं वित्तं कस्य सौख्यं प्रयच्छति ७५**

अन्वय और पदार्थ-( अलाभे ) धन न मिलने पर ( निःस्वत्वम् ) निधनपना ( दहति ) जलाता है ( लाभे ) मिलनेपर ( अमुम् ) इसको ( लोभः ) लोभ ( दहति ) जलाता है ( तस्मात् ) तिसकारण (सन्तापकम्) सन्तापकारी (वित्तम्) धन ( कस्य ) किसको ( सौख्यम् ) सुख ( प्रयच्छति ) देता है ॥ ७५ ॥

( भावार्थ )-यदि धन न मिले तव तो दरिद्र पुरुषको निर्धनपना जलाता है और जब धन मिलजाता है तो लोभ उत्पन्न होकर हृदयको सन्ताप देता है, इसप्रकार सब दशामें हृदयको दुःख देनेवाला धन इस जगत्में भला किसको सुख देता है ? अर्थात् किसीको भी सुख नहीं देता ॥ ७५ ॥

**भोगेन मत्तता जन्तोर्दानेन पुनरुद्भवः ।**

वृथैवोभयथा वित्तं नास्त्येव गतिरन्यथा ॥ ७६ ॥

अन्वय और पदार्थ-( भोगेन ) भोगसे ( जन्तोः ) प्राणीको ( मत्तता ) उन्मत्तपना ( दानेन ) दानके द्वारा ( पुनरुद्भवः ) पुनर्जन्म ( उभयथा अपि ) दोनों प्रकारसे ही ( वित्तम् ) धन ( वृथा-एव ) निरर्थक ही है ( अन्यथा ) और प्रकार की ( गतिः, एव ) गति ही ( न ) नहीं ( अस्ति ) है ॥ ७६ ॥

( भावार्थ )-धन भोगने में न रहे तो मनुष्य उन्मत्त ( पागल ) होजाता है और यदि धनका दान करदिया जाय तो उस पुण्यका फलरूप सुख भोगनेके लिये फिर जन्म धारण करना पड़ता है, दोनों प्रकारसे ही धन वृथा है तथा इन दो प्रकार को छोड़कर धनकी और कोई गति नहीं है ॥ ७६ ॥

धनेन मदवृद्धिः स्यान्मदेन स्मृतिनाशनम् ।
स्मृतिनाशाद् बुद्धिनाशो बुद्धिनाशात्प्रणश्यति ७७

अन्वय और पदार्थ-( धनेन ) धनसे (मदवृद्धिः) अभिमानकी वृद्धि (स्यात्) होगी ( मदेन ) मदसे ( स्मृतिनाशनम् ) स्मृतिका लोप [भवति ] होता है ( स्मृति नाशात् ) स्मरणशक्ति के नाश से ( बुद्धिनाशः ) बुद्धिका नाश [ भवति ] होता है ( बुद्धिनाशात् ) बुद्धिके नाशसे ( प्रणश्यति ) नाशको प्राप्त होजाता है ॥७७॥

( भावार्थ )-धन होने पर मनुष्योंको अभिमान बढ़जाता है, अभिमान की अधिकता हुई कि-भला बुरा विचारनेकी स्मरणशक्ति का नाश करदेती है, स्मरण शक्ति नष्ट होते ही बुद्धिका नाश होजाता है और बुद्धिका नाश होनेपर मनुष्य स्वयं ही नष्ट होजाता है ॥ ७७ ॥

सुखयति धनमेवेत्यन्तराशापिशाच्या,
दृढतरमुपगूढो मूढलोको जडात्मा ।
निवसति तदुपान्ते सन्ततं प्रेक्षमाणो,
व्रजति तदपि पश्चात्प्राणमेतस्य हृत्वा ॥

अन्वय और पदार्थ-( धनम् ) धन ( सुखयति एव ) अवश्य ही सुख देता है ( इति ) ऐसी ( अन्तरापिशाच्या ) मनके भीतरकी आशारूप पिशाची करके ( दृढतरम् ) अत्यन्त दृढ़ताके साथ ( उपगूढः ) आलिङ्गन कियाहुआ ( जडात्मा ) जड़ताको प्राप्तहुआ ( मूढलोकः ) मूढ़ पुरुष ( तदुपान्ते ) धनकी ओरको (सन्ततम्)

निरन्तर ( प्रेक्षमाणः ) देखता हुआ ( निवसति ) निवास करता है ( पश्चात् ) कुछकालके अनन्तर ( तत्-अपि ) वह धन ही ( एतस्य ) इसके ( प्राणम् ) प्राण ( हृत्वा ) हरकर ( व्रजति ) चलाजाता है ॥ ७८ ॥

( भावार्थ )-धन हमे अवश्य ही सुख देगा, ऐसी जो हृदयमें आशा होती है, वह पिशाचीके स्वरूपसे मूर्ख पुरुषको जकड़कर लिपटी रहती है, उसके वशमें पड़ने से मनुष्य जड़सा होजाताहै और निरन्तर धनकी ओर को देखता हुआ धनके पास ही बैठा रहताहै, परन्तु अन्तमें वह धन ही प्राणनाशका कारण होकर आप भी चलाजाता है

सम्पन्नोऽन्धवदेव किञ्चिदपरं नो वीक्षते चक्षुषा,
सद्भिर्वर्जितमार्ग एव चरति प्रोत्साहितो बालिशैः ।
तस्मिन्नेव मुहुः स्खलन् प्रतिपदं गत्वान्धकूपे पत-
त्यस्यान्धत्वनिवर्त्तकौषधमिदं दारिद्र्यमेवाञ्जनम् ॥

अन्वय और पदार्थ ( सम्पन्नः ) सम्पत्तिमान् ( अन्धवत् एव ) अन्धेकी ही समान ( अपरम् ) और ( किञ्चित् ) कुछ ( चक्षुषा ) चक्षुसे ( नो ) नहीं ( वीक्षते ) देखताहै ( सद्भिः ) सत्पुरुषों करके ( वर्जितमार्गे ) त्यागेहुए मार्गमें ( एव ) ही ( बालिशैः ) मूर्खों करके ( प्रोत्साहितः ) उकसाया हुआ ( चरतिः ) विचरताहै ( तस्मिन्-एव ) उस मार्गमें ही ( प्रतिपदम् ) हरएक पग पर ( मुहुः ) वारंवार ( स्खलन् ) ठोकरें खाता हुआ ( गत्वा ) जाकर ( अन्धकूपे ) अन्धकूपसमान विपत्तिमें ( पतति ) पड़ता है ( तस्य ) उसके ( अन्धत्वनिवर्त्तकम् ) अन्धेपनको दूर करने वाला ( इदम् ) यह ( दारिद्र्यम् ) निर्धनपन ( अञ्जनम् ) अञ्जन नामक ( औषधम्-एव ) औषध ही [ भवति ] होता है ॥ ७६ ॥

( भावार्थ )—धनी मनुष्य अन्धेकी समान ही धन के सिवाय और किसी पदार्थकी ओर को नेत्र होते हुए भी नहीं देख सकता, वह मूर्खोंके बहकाये में आकर बड़े ही उत्साहके साथ ऐसे खोटे आचरण करने लगता है, कि-सब ही सज्जन पुरुष जिनकी निन्दा करते हैं, उस मार्गमें पग पग पर वारंवार ठोकरें खाता२ अन्तमें अन्धेरे कूपकी समान महाविपत्तिमें पड़जाता है, ऐसे पुरुषो को] धनमदान्धतारूप रोगको दूर करनेकी एक मात्र औषध दरिद्रतारूप अञ्जन ही है ॥ ७६ ॥

लोभः क्रोधश्च दम्भश्च मदो मत्सर एव च ।
वर्द्धते वित्तसम्प्राप्त्या कथं तच्चित्तशोधनम् ।८०।

अन्वय और पदार्थ -( वित्तसम्प्राप्त्या ) अधिक धन प्राप्त होनेसे ( लोभः ) लोभ ( क्रोधः ) क्रोध ( च ) और ( दम्भः च ) दम्भ भी ( मदः ) मद ( च ) और ( मत्सरः, एव ) मत्सर भी ( वर्द्धते ) बढ़ताहै ( तत् ) वह ( चित्तशोधनम् ) चित्तकी शुद्धिका कारण ( कथम् ) कैसे [ भवेत् ] हो ? ॥ ८० ॥

( भावार्थ )-जिस धनके अधिक होजाने पर लोभ, क्रोध, पाखण्ड, घमण्ड और डाह बढ़जाता है, उस धनसे अन्तःकरणकी शुद्धि कैसे होसकतीहै ? अर्थात् कदापि नहीं होसकती ॥ ८० ॥

अलाभाद्द्विगुणं दुःखं वित्तस्य व्ययसम्भवे ।
ततोऽपि द्विगुणं दुःखं दुर्व्यये विदुषामपि ॥ ८१ ॥

अन्वय और पदार्थ-( वित्तस्य ) धनका ( व्ययसम्भवे ) व्ययकी सम्भावना होनेपर ( अलाभात् ) न मिलनेसे ( द्विगुणम् ) दूना ( दुःखम् ) दुःख [ भवति ] होता है ( दुर्व्यये ) अनुचित रीतिसे व्यय होजाने पर ( विदुषाम्-अपि ) विद्वानों को भी ( ततः, अपि ) तिससे भी ( द्विगुणम् ) दूना (दुःखम्) दुख [ भवति ] होताहै

( भावार्थ )- धनके व्ययकी सम्भावना होने पर, धन न मिलनेके दुःख से भी दूना दुःख होता है और यदि अनुचित रीतिसे धनका व्यय होजायतो उससे भी दूना दुःख होता है ॥ ८१ ॥

नित्याहितेन वित्तेन भयचिन्तानपायिना।
चित्तस्वास्थ्यं कुतो जन्तोर्गृहस्थेनाहिना यथा ८२

अन्वय और पदार्थ-( भयचिन्तानपायिना) भय और चिन्तासे युक्त (नित्याहितेन ) सदा अहितकारी ( वित्तेन ) धनसे ( जन्तोः ) प्राणीको ( गृहस्थेन ) घरमें स्थित ( अहिना यथा ) सर्प करके जैसे ( चित्तस्वास्थ्यम् ) चित्तकी स्वस्थता ( कुतः ) कहां ? ॥ ८२ ॥

( भावार्थ ) जिसके घरमें सर्प रहता हो उस गृहस्थ का चित्त जैसे स्वस्थ नहीं रहता है किन्तु व्याकुल और चिन्ताग्रस्त रहताहै तैसे ही, जिसके साथ सदा भय और चिन्ताका सम्बन्ध रहताहै ऐसे अनिष्टकारी धनसे जीवका चित्त स्वस्थ कैसे रह-सकताहै ? कभी नहीं रहसकता ॥ ८२ ॥

कान्तारे विजने पुरे जनपदे सतो निरीतो च वा,
चौरैर्वापि तथेतरैर्नरवरैर्युक्तो वियुक्तोऽपि वा ।

निःस्वः स्वस्थतया सुखेन वसति ह्याद्रीयमाणो जनैः
क्लिश्यत्येव धनी सदाकुलमतिर्भीतश्च पुत्रादपि ८३

अन्वय और पदार्थ-( ( विजने ) निर्जन ( कान्तारे ) वनमें ( पुरे ) नगरमें ( जनपदे ) देशमें ( सेतौ ) सेतुपर ( वा ) या ( निरीतौ च ) निरुपद्रव स्थान में भी ( चौरैः ) चोरों करके ( तथा ) तैसे ही ( इतरैः ) नीच पुरुषों करके (नरवरैः) (श्रेष्ठ पुरुषों करके ( युक्तः ) मिलाहुआ ( अपि वा ) या ( वियुक्तः ) रहित हुआ ( निःस्वः ) निर्धन पुरुष ( स्वस्थतया ) स्वस्थतापूर्वक ( सुखेन ) सुखसे ( वसति ) रहता है ( जनैः ) पुरुषों करके ( आद्रीयमाणः ) आदर कियाजाता हुआ (धनी) धनवान् ( सदा ) सब समय ( आकुलमतिः ) व्याकुलचित्त ( पुत्रात्, अपि ) पुत्र से भी ( भीतः ) भययुक्त हुआ ( क्लिश्नाति,एव ) अवश्य ही क्लेश पाता है ८३ ॥

( भावार्थ )-निर्जन वनमें, वा मनुष्योंसे भरे नगरमें; ग्राम आदि किसी देशमें वा किसी नदी के पुल पर अथवा दुर्भिक्ष आदि सब प्रकारके भयसे रहित स्थानमें निर्धन पुरुष चाहे तहाँ रहे, उसको चोरों का वा अन्य दुष्ट पुरुषों का अथवा राजा आदि श्रेष्ठपुरुषोंका भय नहीं होता. चाहे साथ रहे, चाहे इन सबोंसे अलग रहे, वह सर्वत्र ही किसीप्रकार का क्लेश न पाकर सुखके साथ अपने समयको विताता है, परन्तु धनवान् पुरुषको चोरोंसे दुष्टोंसे तथा राजा आदिसे सदा भय रहता है और उसका चित्त घबड़ाता ही रहता है यहाँ तक कि-धनी पुरुष पुत्रसे भी भयभीत रहकर सदा क्लेशसे ही अपने जीवन को विताता है॥ ८३ ॥

तस्मादनर्थस्य निदानमर्थः,
पुमर्थसिद्धिर्न भवत्यनेन-
ततो वनान्ते निवसन्ति सन्तः,
संन्यस्य सर्वं प्रतिकूलमर्थम् ॥ ८४ ॥

अन्वय और पदार्थ-( तस्मात् ) तिस कारण ( अर्थः ) धन ( अनर्थस्य ) अनर्थका ( निदानम् ) मूलकारण [ अस्ति ] है ( अनेन ) इससे ( पुमर्थसिद्धिः ) पुरुषार्थ की सिद्धि ( न ) नहीं ( भवति ) होती है ( तस्मात् ) तिस कारण से ( सन्तः ) विचारवान् पुरुष ( प्रतिकूलम् ) विरोधी ( सर्वम् ) सब ( अर्थम् ) धनको (संन्यस्य) त्यागकर ( वनान्ते ) वनके भीतर (निवसन्ति) निवास करते हैं ॥ ८४॥

( भावार्थ )-इसकारण धन सकल अनर्थोंका मूल कारण है, इस धनसे

मोक्षरूप पुरुषार्थकी सिद्धि नहीं होसकती, इसकारण ही मोक्ष चाहनेवाले विचार वान् पुरुष धन, मोक्षमार्गमें बाधा डालनेवाला है, ऐसा समझ सबप्रकारके धनको त्यागकर निर्जन वनमें जाकर निवास करते हैं ॥ ८४ ॥

विरक्ति-फलोपसंहारः

श्रद्धाभक्तिमतीं सतीं गुणवतीं पुत्रान् श्रुतान् संमता
नक्षय्यं वसु धान्यभोगविभवैः श्रीसुन्दरं मन्दिरम् ।
सर्वं नश्वरमित्यवेत्य कवयः श्रुत्युक्तिभिर्युक्तिभिः,
संन्यस्यन्त्यपरे तु तत्सुखमिति भ्राम्यन्ति दुःखार्णवे॥

अन्वय और पदार्थ-( श्रद्धाभक्तिमतीम् ) श्रद्धा और भक्तिसे युक्त ( गुणवतीम् ) गुणभरी ( सतीम् ) पतिव्रता स्त्रीको ( श्रुतान् ) पढ़े हुए ( सम्मतान् ) अनुकूल ( पुत्रान् ) पुत्रोंको ( अक्षय्यम् ) अटूट ( धनम् )धनको(धान्यभोगविभवैः) पुण्यसे प्राप्त हुए भोगविलासोंके द्वारा ( श्रीसुन्दरम् ) परमशोभासे सुन्दर ( मन्दिरम् ) मन्दिरको ( सर्वम् ) सबको ( नश्वरम् ) नाशवान् है ( इति ) ऐसा ( श्रत्युक्तिभिः ) वेदवचनोंके द्वारा ( युक्तिभिः ) युक्तियोंके द्वारा ( अवेत्य ) जान कर ( कवयः ) विचारवान् ( संन्यस्यन्ति ) सबमें आसक्तिको त्यागकर उदासीन होजाते हैं ( तु ) किन्तु ( अपरे ) विचारशून्य पुरुष ( तत् ) तिसको ( सुखम् ) सुख रूप है [ इति, अवेत्य ] ऐसा जानकर ( दुःखार्णवे ) दुःखसागरमें ( भ्राम्यन्ति ) भ्रमते रहते हैं ॥ ८५ ॥

( भावार्थ )-श्रद्धा और भक्ति करनेवाली गुणवती पतिव्रता स्त्री, अनुगामी और विद्यावान् पुत्र, बहुतसा धन और पुण्यके बलसे प्राप्त हुए नानाप्रकारके भोग विलासोंकी सामग्रीसे, भराहुआ परमसुन्दर घर ये सब ही पदार्थ नाशवान् हैं अर्थात् एक दिन हमसे अवश्य ही छूटेंगे इस बात को वेदके प्रमाणोंसे और युक्तियों से निश्चय करके तत्त्वदर्शी पण्डित सब विषयोंमें आसक्तिको त्यागकर उदासीन भावसे रहते हैं, यही वास्तविक संन्यास है, परन्तु जो अज्ञानी पुरुष मोहवश अन्धे होरहे हैं वे तो इन सब नाशवान् और अन्तमें बिछुड़ कर महादुःख देनेवाले पदार्थों को ही सुखका साधन मानकर निरन्तर दुःखसागरमें गोते खातेहुए लुढ़कते रहतेहैं अर्थात् वारम्वार जन्म मरणके चक्करमें पड़कर नानाप्रकारके घोर दुःखोंको भोगते हैं॥

सुखमिति मलराशौ ये रमन्त्यत्र गेहे,

क्रुमय इव कलत्रक्षेत्रपुत्रानुषक्त्या ।
सुरपद इव तेषां नैव मोक्षप्रसङ्ग-
स्त्वापतु निरयगर्भावासदुःखप्रवाहः ॥८६॥

अन्वय और पदार्थ-( मलराशौ ) मलके समूहरूप ( गेहे ) घरमें ( सुरपदे इव ) स्वर्गलोककेसा ( सखम् ) सुख है ( इति ) ऐसा [ मत्वा ] मानकर( ये ) जो ( अत्र ) इस घर में ( कलत्रक्षेत्रपत्रानुपक्तया ) स्त्री स्थान और पुत्र आदिमें आसक्त होकर( कृमयः इव ) कीड़ोंकी समान ( रमन्ते ) रमण करते हैं ( तेषाम् ) उनको ( मोक्षप्रसङ्गः ) मोक्ष प्राप्त होनेका अवसर ( न-एव ) कदापि नहीं होता(अपितु ) किन्तु ( निरयगर्भावासदुःखप्रवाहः ) नरक और गर्भमें वसनेके कारण वारम्वार दुःख प्राप्त होनेका अवसर [ भवति ] होता है ॥ ८६ ॥

( भावार्थ )-इस मलके ढेररूप घरको ही स्वर्गकी समान विचार कर जो स्त्री पुत्र घर द्वार आदिमें आसक्त होतेहुए यहाँ कीड़ोंकी समान विषयोंमें रमते रहते हैं, उनको मोक्ष प्राप्त होनेकी कुछ भी संभावना नहीं है, किन्तु वार वार नरक और गर्भमें निवासके कारण उनके दुःखका प्रवाह रुकता ही नहीं ॥ ८६ ॥

येषामाशा निराशा स्याद्दारापत्यधनादिषु ।
तेषां सिद्ध्यति नान्येषां मोक्षाशाभिमुखी गतिः ८६

अन्वय और पदार्थ-( येषाम् ) जिनकी (दारापत्यधनादिषु) स्त्री, सन्तान और धन आदिमें ( निराशा ) निराशा ( आशा ) आशारूप ( स्यात् ) हो ( तेषाम् ) उनकी ( मोक्षाभिमुखी ) मोक्षकी ओरको बढ़नेवाली ( गतिः ) गति ( सिद्ध्यति ) सिद्ध होती है ( अन्येषाम् ) औरोंकी ( न ) नहीं ॥ ८७ ॥

( भावार्थ )-स्त्री, पुत्र और धन आदि भोगके विषयोंमें उदासीन रहनेको ही जो आसक्ति समझते हैं अर्थात् विषयोंमें आसक्त होना अनर्थकी मूल है, ऐसा समझकर जो उदासीन भावसे गृहस्थमें रहते हैं, वेही मोक्षमार्ग की ओरको बढ़सकते हैं और जो सदा विषयोंमे ही आसक्त रहते हैं उनको मोक्षका मार्ग सूझता ही नहीं ८७

सत्कर्मक्षयपाप्मनां श्रुतिमतां सिद्धात्मनां धीमताम्
नित्यानित्यपदार्थशोधनमिदं युक्त्या मुहुः कुर्वताम् ।
तस्मादुत्थमहाविरक्त्यसिमतां मोक्षैककाङ्क्षावतां,
धन्यानां सुलभं प्रियादिविषयेष्वाशालताच्छेदनम् ॥

अन्वय और पदार्थ-( सत्कर्मक्षयपापमनाम् ) सत्कर्म करनेसे जिनके पापोंका क्षय होगया है ( श्रुतिमताम् ) वेद पढ़ेहुए ( सिद्धात्मनाम् ) जिनका मन योग साधनाके द्वारा वशमें होगया है ( मुहुः ) वारंवार ( युक्त्या ) युक्ति के द्वारा ( इदम् ) इस ( नित्यानित्यपदार्थशोधनम् )नित्य और अनित्य पदार्थोंके विचारको ( कुर्वताम् ) करतेहुए ( तस्मात् ) तिस विचारके कारण ( उत्थमहाविरक्त्यसिमताम् ) उठी हुई तीव्र वैराग्यरूप खड्गको धारण करनेवाले (मोक्षैककाङ्क्षावताम् ) एकमात्र मोक्ष की ही चाहनावाले ( धन्यानाम् ) भाग्यवान् पुरुषोंको ( स्त्रियादिविषयेषु ) स्त्री आदि भोगके पदार्थोंमें ( आशालताच्छेदनम् ) आसक्तिरूप बेलको काटडालना ( सुलभम् ) सहज [ भवति ] होता है॥ ८८ ॥

(भावार्थ)-सत्कर्मोंके करनेसे जिनके पूर्वजन्मोंके और वर्त्तमान जन्मके पापोंका क्षय होगया है जिन्होंने वेदाध्ययन किया है, जिन्होंने प्राणायाम आदि योगक्रियासे मनको वशमें करलिया है, जो सदा ही नित्य और अनित्य पदार्थोंका विचार करते रहते हैं, नित्यानित्यवस्तुविवेक के कारणसे जिनकी तीव्रवैराग्यरूपा तलवार सदा उठी रहती है और जो एकमात्र मुक्ति की ही अभिलाषा रखते हैं, उन भाग्यशाली पुरुषोंके लिये ही स्त्री पुत्र आदि विषयों की आशारूप लता को काटडालना सहज होता है ॥ ८८ ॥

संसारमृत्योर्बलिनः प्रवेष्टुं
द्वाराणि च त्रीणि महान्ति लोके ।
कान्ता च जिह्वा कनकञ्च तानि,
रुणद्धि यस्तस्य भयं न मृत्योः ॥ ८९ ॥

अन्वय और पदार्थ-( बलिनः ) बलवान् ( संसारमृत्योः ) संसाररूपी मृत्यु के ( प्रवेष्टुम् ) प्रवेश करनेको ( लोके ) लोकमें ( कान्ता ) कामिनी ( च ) और ( जिह्वा ) जीभ ( च ) और ( कनकम् ) सुवर्ण ( च ) भी (त्रीणि) तीन(महान्ति) बड़े ( द्वाराणि ) द्वार [ सन्ति ] हैं ( तानि ) तिनको (यः) जो पुरुष ( रुणद्धि) रोकता है ( तस्य ) उसको ( मृत्योः ) मृत्युसे ( भयम् ) भय ( न ) नहीं [भवति] होता है ॥ ८९ ॥

( भावार्थ )-इस लोकमें संसाररूप बली मृत्यु जो मनुष्य के शरीरमें घुसता है, सो उसके घुसनेके लिये स्त्रीसमागम, जीभका स्वाद और धनका लोभ ये बड़े २ तीन द्वार हैं, जो पुरुष इन तीन द्वारोंको रोके रहता है अर्थात् जो कामचेष्टाको

छोड़कर केवल वंशचलानेवाले पुत्रकी इच्छासे अपनी स्त्रीके साथ शास्त्रमें लिखे नियमानुसार समागम करताहै, और जो जीभके स्वादमें न फँसकर केवल उदरपूर्त्तिके लिये शुद्ध सात्त्विक भोजन करता है तथा निर्वाहमात्र के लिये धनका संग्रह करता हुआ अधिक धन संग्रह करनेकी तृष्णामें नहीं पड़ता है उस विचारवान् पुरुषको मृत्युका भय नहीं रहता है ॥ ८९ ॥

मुक्तिश्रीनगरस्य दुर्जयतरं द्वारं यदस्त्यादिमं,
तस्य द्वे अररे धनञ्च युवती ताभ्यां पिनद्धं दृढम्।
कामाख्यार्गलदारुणा बलवता द्वारं तदेतत्त्रयं,
धीरो यस्तु भिनत्ति सोऽर्हति सुखं भोक्तुं विमुक्तिश्रियम्

अन्वय और पदार्थ- ( मुक्तिश्रीनगरस्य ) मुक्तिरूपिणी लक्ष्मीके नगरका ( यत् ) जो ( दुर्जयतरम् ) अतिकठिनसे जीतने योग्य ( आदिमम् ) पहिला ( द्वारम् ) द्वार ( अस्ति ) है ( तस्य ) उसके ( धनम् ) धन ( च ) और ( युवती ) स्त्री ( च ) भी ( द्वे ) दो ( अररे ) किवाड़ [ स्तः ] हैं ( ताभ्याम् ) उनसे ( बलवता ) बलवान् ( कामाख्यार्गलदारुणा ) काम नामवाले काठके अर्गले से ( द्वारम् ) द्वार ( दृढम् ) दृढ़रूप से ( पिनद्धम् ) बन्द होरहा है ( तु ) किन्तु ( यः ) जो ( धीरः ) धैर्यवान् ( तदेतत् ) उन इन ( त्रयम् ) तीन को ( भिनत्ति ) तोड़डालता है ( सः ) वह ( सुखम् ) सुखपूर्वक ( विमुक्तिश्रियम् ) मोक्षनाम वाली लक्ष्मी को ( भोक्तुम ) भोगने को ( अर्हति ) समर्थ होता है ॥ ९० ॥

( भावार्थ )-मुक्तिरूपा लक्ष्मी के निवास करने की नगरी के भीतर प्रवेश करने का जो पहिला ही द्वार है, उसमें घुसना बड़ा ही कठिन है, क्योंकि-धन और नवयौवना स्त्री ये दो भोग्य पदार्थ उसके किवाड़ हैं, इन दोनो किवाड़ों से और कामरूप काठकी अर्गला ( डँडेले ) से वह द्वार बड़ी दृढ़ता के साथ बन्द होरहा है, जो इन तीनों को छिन्नभिन्न करसकता है अर्थात् इनमें की आसक्ति को त्याग सकता है वह विवेकी पुरुष ही उस नगरी के भीतर प्रवेश करके मोक्षरूपा लक्ष्मी को भोगसकता है ॥ ९० ॥

आरूढस्य विवेकाश्वं तीव्रवैराग्यखड्गिनः।
तितिक्षावर्मयुक्तस्य प्रतियोगी न दृश्यते ॥ ९१ ॥

अन्वय और पदार्थ-( विवेकाश्वम्-आरूढस्य ) विवेकरूपी घोड़े पर चढ़े हुए

( तीव्रवैराग्यखड्गिनः ) तीव्र वैराग्यरूपी खड्गको धारण करनेवाले ( तितिक्षावर्मयुक्तस्य ) सहनशीलतारूप कवचको पहरनेवालेका ( प्रतियोगी ) प्रतिद्वन्द्वी (नः) नहीं ( दृश्यते ) दीखता है ॥ ६१ ॥

( भावार्थ )-जो पुरुष विवेकरूपी घोड़ेके ऊपर चढ़ा हुआ है, तीव्र-वैराग्य-रूप तलवार को धारण कररहा है और तितिक्षा कहिये सहनशीलतारूपी कवचको पहरे हुए है, उस पुरुषके सामने आकर प्रतिकूलता करने वाला संसारमें कोई दीखता ही नहीं ॥ ६१ ॥

विवेकजां तीव्रविरक्तिमेव,
मुक्तेर्निदानं प्रवदन्ति सन्तः ।
तस्माद्विवेकी विरतिं मुमुक्षुः,
सम्पादयेत्तां प्रथमं प्रयत्नात् ॥ ६२ ॥

अन्वय और पदार्थ-( सन्तः ) विवेकी पुरुष ( विवेकजाम् ) नित्यानित्य वस्तुके विवेकसे उत्पन्न हुए ( तीव्रविरक्तिम्-एव ) तीव्र वैराग्यको ही ( मुक्तेः ) मुक्तिका ( निदानम् ) आदिकारण ( प्रवदन्ति ) कहते हैं ( तस्मात् ) तिसकारण (विवेकी) विचारवान् (मुमुक्षुः) मोक्ष चाहनेवाला पुरुष ( ताम् ) उस ( विरक्तिम् ) वैराग्यको ( प्रथमम् ) पहिले ( प्रयत्नात् ) प्रयत्नसे ( सम्पादयेत् ) सम्पादन करै ॥

( भावार्थ )-विचारशील पुरुष कहते हैं, कि-नित्य अनित्य पदार्थोंका विवेक होजानेपर जो तीव्र वैराग्य उत्पन्न होजाता है वह मुक्तिमार्गमें पहुंचनेका आदिकारण है, इसकारण विचारशील मुमुक्षु पुरुष सबसे पहिले उद्योग करके उस तीव्र वैराग्य की ही साधना करे ॥ ६२ ॥

पुमानजातनिर्वेदो देहबन्धं जिहासितुम् ।
न हि शक्नोति निर्वेदो बन्धभेदो महानसौ ॥६३॥

अन्वय और पदार्थ-( अजातनिर्वेदः ) जिसको वैराग्य उत्पन्न नहीं हुआ है वह ( पुमान् ) पुरुष ( देहबन्धम् ) देहरूप बन्धनको ( जिहासितुम् ) त्यागनेकी इच्छा करने को ( न ) नहीं ( शक्नोति ) समर्थ होता है ( हि ) क्योंकि ( असौ ) यह ( निर्वेदः ) वैराग्य ( महान् ) बड़ा (बन्धभेदः) बन्धनको तोड़नेवाला [अस्ति] है ॥

( भावार्थ )-जिस पुरुषको विषयोंसे वैराग्य नहीं होता वह पुरुष देहरूपी बन्धनको तोड़नेकी इच्छा भी नहीं करसकता, क्योंकि-यह एकमात्र वैराग्य ही शरीर

बन्धन को तोड़नेका बड़ाभारी उपाय है ॥ ६३ ॥

वैराग्यरहिता एव यमालय इवालये ।
क्लिश्नन्ति त्रिविधैस्तापैर्मोहिता अपि पण्डिताः ॥

अन्वय और पदार्थ-( वैराग्यरहिताः ) वैराग्यसे शून्य ( पण्डिताः, अपि ) पण्डित भी ( मोहिताः ) मोहमें पड़े हुए ( यमालये इव ) यमराजके घरकी समान ( आलये ) अपने घरमें ( त्रिविधैः ) तीन प्रकारके ( तापैः ) तापोंसे ( क्लिश्नन्ति, एव ) क्लेश ही पाते हैं ॥ ६४ ॥

( भावार्थ )-जिनको वैराग्य नहीं होता है वे चाहे शास्त्र पढ़े हुए पण्डित ही हों तो भी मोहवश इस यमपुरीकी समान घरमें सदा तीन प्रकारके तापोंसे क्लेश ही पाया करते हैं ॥ ६४ ॥

॥ शमादिसाधननिरूपणम् ॥

शमो दमस्तितिक्षोपरतिः श्रद्धा ततः परम् ।
सामाधानमिति प्रोक्तं षडेवैते शमादयः ॥ ६५ ॥

अन्वय और पदार्थ-( शमः ) शम ( दमः ) दम ( तितिक्षा ) सहिष्णुता (उपरतिः ) उपराम ( श्रद्धा ) विश्वास ( ततःपरम् ) तिसके अनन्तर ( समाधानम् ) समाधि ( इति ) यह ( प्रोक्तम् ) कहा है ( एते ) यह ( शमादयः ) शम आदि उपाय ( षट् एव ) छः हीं [ सन्ति ] हैं ॥ ६५ ॥

( भावार्थ )-शम, दम, तितिक्षा, उपरति, श्रद्धा और समाधान कहा है, ये शम आदि उपाय छः ही हैं, न्यूनाधिक नहीं होसकते ॥ ६५ ॥

॥ शमः ॥

एकवृत्त्यैव मनसः स्वलक्ष्ये नियतस्थितिः ।
शम इत्युच्यते सद्भिः शमलक्षणवेदिभिः ॥ ६६ ॥

अन्वय और पदार्थ-( मनसः ) मनकी ( स्वलक्ष्ये ) अपने लक्ष्यमें ( एकवृत्त्या ) एक वृत्ति के द्वारा ( नियतस्थितिः )अटलभावसे स्थिति( शमलक्षणवेदिभिः) शमके लक्षणोंको जाननेवाले ( सद्भिः ) विद्वानों करके ( शमः इति) शम इस नामसे ( उच्यते ) कहीजातीहै ॥ ६६ ॥

( भावार्थ )-ध्यानके विषय ध्येय पदार्थमें एकाकार वृत्तिके द्वारा अन्तःकरण की अविचल स्थितिका नाम शम है. ऐसा शम का लक्षण जाननेवाले विद्वानों का कहना है ॥ ६६ ॥

उत्तमो मध्यमश्चैव जघन्यश्चेति च त्रिधा ।
निरूपितो विपश्चिद्भिस्तल्लक्षणवेदिभिः ॥ ९७ ॥

अन्वय और पदार्थ -( तल्लक्षणवेदिभिः ) उसके लक्षण को जाननेवाले ( विपश्चिद्भिः ) विद्वानों करके ( उत्तमः ) उत्तम ( मध्यमः ) मध्यम ( च ) और ( जघन्यः ) अधम ( च एव ) भी ( इति ) इस प्रकार ( त्रिधा ) तीन प्रकार का ( निरूपितः ) निरूपण किया गया है ॥ ९७ ॥

( भावार्थ )-शमको विशेषरूप से जानने वाले विद्वानोंने उस शमको उत्तम, मध्यम और अधम, ऐसे तीन प्रकारका बताया है ॥ ९७ ॥

स्वविकारं परित्यज्य वस्तुमात्रतया स्थितिः ।
मनसः सोत्तमा शान्तिर्ब्रह्मनिर्वाणलक्षणा ॥ ९८ ॥

अन्वय और पदार्थ—( स्वविकारम् ) अपने विकार को ( परित्यज्य ) त्याग कर ( वस्तुमात्रतया ) केवल वस्तुस्वरूप से ( मनसः ) मनकी [ या ] जो (स्थितिः) स्थिति है ( सा ) वह ( ब्रह्मनिर्वाणलक्षणा ) परब्रह्ममयस्वरूप ( उत्तमा ) उत्तम ( शान्तिः ) शान्ति [ उच्यते ] कहीजाती है ॥ ९८ ॥

( भावार्थ )-अपने विकारको एकसाथ त्याग कर केवल परमार्थ वस्तु-रूपसे जो अन्तःकरणकी स्थिति है वह ही ब्रह्मनिर्वाण-रूप उत्तम शान्ति है ॥ ९८ ॥

प्रत्यक्प्रत्ययसन्तानप्रवाहकरणं धियः ।
यदेषा मध्यमा शान्तिः शुद्धसत्त्वैकलक्षणा ॥९९॥

अन्वय और पदार्थ-( धियः ) बुद्धिकी ( यत् ) जो ( प्रत्यक्प्रत्ययसन्तान-प्रवाहकरणम् ) बाहरी वस्तुओंको छोड़ केवल उस भीतरी वस्तुका ही अवलम्बन लेकर धाराप्रवाहरूपसे एकाकार परिणामरूप प्रत्ययसमूहकी सृष्टि [ अस्ति ] है ( एषा ) यह ( शुद्धसत्त्वैकलक्षणा ) शुद्ध सत्त्वरूप ( मध्यमा ) मध्यम ( शान्तिः ) शम [ उच्यते ] कहाता है ॥ ९९ ॥

( भावार्थ )-बाहरी वस्तुओंके सम्बन्धको एकसाथ त्यागकर मनके भीतरकी वस्तुमें जो एक प्रकार की धाराप्रवाहरूपसे प्रतीति होती है, उस विशुद्ध सत्त्वको ही मध्यम शम कहते हैं ॥ ९९ ॥

विषयव्यापृतिं त्यक्त्वा श्रवणैकमनःस्थितिः ।

मनसश्चेतरा शान्तिः मिश्रसत्त्वैकलक्षणा ॥१००॥

अन्वय और पदार्थ-( च ) और ( विषयव्यापृतिम् ) विषयोंमें व्यापारको ( त्यक्त्वा ) त्यागकर ( श्रवणैकमनःस्थितिः ) एक श्रवणमें ही मनकी स्थिरता होना ( मनसः ) मनका ( इतरा ) अन्य ( मिश्रसत्त्वैकलक्षणा ) मिश्रसत्त्व ही है स्वरूप जिसका ऐसा ( शान्तिः ) शम [ उच्यते ] कहाता है ॥ १०० ॥

( भावार्थ )-बाहरी विषयोंमें व्यापारको त्यागकर वेदान्तके वाक्योंके द्वारा केवल आत्मस्वरूपके श्रवणमात्रमें जो चित्तका स्थिर होजाना है, यही चित्तका अथम शम है और इसको ही मिश्रसत्त्व कहते हैं ॥ १०० ॥

प्राच्योदीच्याङ्गसद्भावे शमः सिद्ध्यति नान्यथा ।

तीव्रा विरक्तिः प्राच्याङ्गमुदीच्याङ्गं दमादयः १०१

अन्वय और पदार्थ-( प्राच्योदीच्याङ्गसद्भावे ) पूर्ववर्त्ती और परवर्त्ती अङ्ग के विद्यमान होने पर ही ( शमः ) शम ( सिद्ध्यति ) सिद्ध होता है ( अन्यथा ) और प्रकारसे ( न ) नही ( तीव्रा ) तीव्र ( विरक्तिः ) वैराग्य ( प्राच्याङ्गम् ) पूर्ववर्त्ती अङ्ग है ( दमादयः ) दम आदि ( उदीच्याङ्गम् ) उत्तरवर्त्ती अङ्ग है ॥ १०१ ॥

( भावार्थ )-प्राच्य कहिये पूर्वमें होनेवाले और उदीच्य कहिये उससे पीछे होनेवाले अङ्गोंका सद्भाव होने पर ही यह शम सिद्ध होसकता है, तीव्रवैराग्य होना पूर्वका अङ्ग है और दम आदि उत्तर अङ्ग कहलाते हैं ॥ १०१ ॥

कामः क्रोधश्च लोभश्च मदो मोहश्च मत्सरः ।

न जिताः षडिमे यस्य तस्य शान्तिर्न सिद्ध्यति १०२

अन्वय और पदार्थ-( कामः ) काम ( क्रोधः ) क्रोध ( च ) और ( लोभः ) लोभ ( च ) भी ( मदः ) मद ( मोहः ) मोह ( च ) और ( मत्सरः ) मत्सरता ( इमे ) ये ( षट् ) छः ( यस्य ) जिसके ( जिताः ) वशीभूत ( न ) नहीं हैं ( तस्य ) उसका ( शान्तिः ) शम ( न ) नहीं ( सिद्ध्यति ) सिद्ध होता है ॥ १०२ ॥

( भावार्थ )-काम, क्रोध, लोभ, मोह, अभिमान और मत्सरता कहिये दूसरेके सुखों को न सहना इन छः शत्रुओंको जो अपने वशमें नहीं करसकता, उसको शम कहिये शान्ति सिद्ध नहीं होती ॥ १०२ ॥

शब्दादिविषयेभ्यो यो विषवन्न निवर्त्तते ।

तीव्रमोक्षेच्छया भिक्षुस्तस्य शान्तिर्न विद्यते १०३

अन्वय और पदार्थ-( यः ) जो ( भिक्षुः ) संन्यासी ( तीव्रमोक्षेच्छया ) मुक्तिकी उत्कट इच्छासे ( विषवत् ) विष की समान ( शब्दादिविषयेभ्यः ) शब्द आदि विषयों से ( न ) नहीं ( निवर्त्तते ) निवृत्त होता है ( तस्य ) उसको ( शान्तिः ) शम ( न ) नहीं ( विद्यते ) है ॥ १०३ ॥

( भावार्थ )-मुक्तिके लिये उत्कट अभिलाषा करताहुआ जो संन्यासी विषकी समान विनाश करनेवाले शब्द स्पर्श आदि विषयों से दूर नहीं होजाता है उस को शान्ति नहीं होसकती ॥ १०३ ॥

येन नाराधितो देवो यस्य नो गुर्वनुग्रहः ।
न वश्यं हृदयं यस्य तस्य शान्तिर्न सिद्ध्यति १०४

अन्वय और पदार्थ-( येन ) जिसके द्वारा ( देवः ) देव ( न ) नहीं ( आराधितः ) आराधना कियागया ( यस्य ) जिसके ऊपर ( गुर्वनुग्रहः ) गुरुकी कृपा ( न ) नहीं है ( यस्य ) जिसका ( हृदयम् ) मन ( वश्यम् ) वशीभूत ( न ) नहीं है ( तस्य ) उसको ( शान्तिः ) शम ( न ) नहीं ( सिद्ध्यति ) सिद्ध होता है ।१०४।

( भावार्थ -जिसने किसी देवता की आराधना नहीं की, जिसके ऊपर गुरु की कृपा नहीं हुई और जिसका मन वशमें नहीं हुआ उस पुरुषको शान्ति की सिद्धि कभी होती ही नहीं ॥ १०४ ॥

॥ मनःप्रसादसाधनम् ॥

मनःप्रसादसिद्ध्यर्थं साधनं श्रूयतां बुधैः ।
मनःप्रसादो यत्सत्त्वे यदभावे न सिद्ध्यति १०५

अन्वय और पदार्थ-( यत्सत्त्वे ) जिसके विद्यमान होनेपर ( मनःप्रसादः ) चित्त की प्रसन्नता [ भवति ] होती है ( यदभावे ) जिसके न होने पर ( न ) नहीं ( सिद्ध्यति ) सिद्ध होती है ( मनःप्रसादसिद्ध्यर्थम् ) मनकी प्रसन्नता की सिद्धि के लिये ( साधनम् ) साधन ( बुधैः ) पण्डितों करके ( श्रूयताम् ) सुनाजाय १०५

( भावार्थ )-जिसके होने पर चित्त की प्रसन्नता होती है और जिसके न होने पर चित्तकी प्रसन्नता नहीं होती, चित्तकी प्रसन्नता का वह साधन क्या है, उस को बुद्धिमान् सुनें ॥ १०५ ॥

ब्रह्मचर्यमहिंसा च दया भूतेष्ववक्रता ।
विषयेष्वतिवैतृष्ण्यं शौचं दम्भविवर्जनम् ।१०६।

अन्वय और पदार्थ-( ब्रह्मचर्यम् ) ब्रह्मचर्य ( अहिंसा ) प्राणियोंकी हिंसाका त्याग ( भूतेषु ) प्राणियों के ऊपर ( दया ) कृपा ( अवक्रता ) सरलता ( विषयेषु ) विषयों में ( अतिवैतृष्ण्यम् ) तृष्णाका अत्यन्त अभाव ( शौचम् ) बाहरी और भीतरी शुद्धता ( दम्भविवर्जनम् ) पाखण्डीपनेका त्याग ॥ १०६ ॥

( भावार्थ )—स्त्रीसमागमसे वचना, किसी प्राणीकी हिंसा न करना, सकल जीवों पर दया करना, किसी से कुटिलता न करके सरलताका व्यवहार रखना भोगके सकल पदार्थोंमें अत्यन्त वैराग्य, शरीरकी और अन्तःकरणकी शुद्धि तथा पाखण्डीपनेका त्याग ॥ १०६ ॥

सत्यं निर्ममता स्थैर्यमभिमानविवर्जनम् ।
ईश्वरध्यानपरता ब्रह्मविद्भिः सह स्थितिः ॥ १०७॥

अन्वय और पदार्थ-( सत्यम् ) मिथ्या व्यवहार न करना ( निर्ममता ) किसी पदार्थ में ममत्व न रखना ( स्थैर्यम् ) स्थिरता ( अभिमानविवर्जनम् ) अभिमान का त्याग ( ईश्वरध्यानपरता ) ईश्वर के ध्यानमें निमग्न रहना ( ब्रह्मविद्भिः सह ) ब्रह्मज्ञानियों के साथ ( स्थितिः ) स्थित होना ॥ १०७ ॥

( भावार्थ )-मिथ्या व्यवहार का त्याग रखना, स्थिरता, अभिमान का त्याग, ईश्वर के चिन्तवन का अभ्यास, ब्रह्मज्ञानियों के साथ निवास ॥ १०७ ॥

ज्ञानशास्त्रैकपरता समता सुखदुःखयोः ।
मानानासक्तिरेकान्तशीलता च मुमुक्षुता ॥१०८॥

अन्वय और पदार्थ-[ ज्ञानशास्त्रैकपरता ] अध्यात्मशास्त्रके विचारमें निमग्न रहना, ( सुखदुःखयोः ) सुख और दुःखमें ( समता ) अटलभाव ( मानानासक्तिः ) सन्मान का लोभी न होना ( एकान्तशीलता ) निर्जनवाससे प्रेम ( च ) और ( मुमुक्षुता ) मोक्षप्राप्तिकी इच्छा ॥ १०८ ॥

[ भावार्थ )-अध्यात्मशास्त्र का अनुशीलन, सुख वा दुःखमें विचलित न होना, सम्मानमें आसक्ति न करना, एकान्तवास में प्रीति और मोक्षको पानेकी इच्छा १०८

यस्यैतद्विद्यते सर्वं तस्य चित्तं प्रसीदति ।
नत्वेतद्धर्मशून्यस्य प्रकारान्तरकोटिभिः ॥ १०९ ॥

अन्वय और पदार्थ-( यस्य ) जिसके ( एतत् ) यह ( सर्वम् ) सब ( विद्यते ) है ( तस्य ) उसका ( चित्तम् ) अन्तःकरण ( प्रसीदति ) प्रसन्न होता है ( तु ) किन्तु ( एतद्धर्मशून्यस्य ) इन धर्मोंसे शून्यका ( प्रकारान्तरकोटिभिः ) अन्य करोड़ों उपायोंसे भी ( न ) नहीं ॥ १०९ ॥

( भावार्थ )-ये ऊपर कहे ब्रह्मचर्य अहिंसा आदि धर्म जिसमें होते हैं, उसका ही अन्तःकरण प्रसन्न होता है, परन्तु जिसमें ये धर्म नहीं होते हैं वह अन्य करोड़ों उपाय करे तो भी उसका अन्तःकरण प्रसन्न नहीं होता है ॥ १०९ ॥

॥ ब्रह्मचर्यम् ॥

स्मरणं दर्शनं स्त्रीणां गुणकर्मानुकीर्त्तनम् ।
समीचीनत्वधीस्तासु प्रीतिसम्भाषणं मिथः ११०
सहवासश्च संसर्गो ह्यष्टधा मैथुनं विदुः ।
एतद्विलक्षणं ब्रह्मचर्यं चित्तप्रसादकम् ॥ १११ ॥

अन्वय और पदार्थ-( स्त्रीणाम् ) स्त्रियोंका ( स्मरणम् ) चिंतवन ( दर्शनम् ) देखना ( गुणकर्मानुकीर्त्तनम् ) उनके गुण और कर्मोंकी प्रशंसा करना ( तासु ) उनमें ( समीचीनत्वधीः ) ये श्रेष्ठ हैं ऐसा समझना ( प्रीतिः ) उनके साथ प्रेम ( मिथः ) परस्पर ( सम्भाषणम् ) बातचीत करना ( सहवासः ) एकसाथ रहना ( च ) और ( संसर्गः ) समागम [ एवम् ] इस रीतिसे ( अष्टधा हि ) आठ प्रकारके ही ( मैथुनम् ) मैथुनको ( विदुः ) जानते हैं ( एतद्विलक्षणम् ) इसका उलटा व्यवहार करनारूप ( ब्रह्मचर्यम् ) ब्रह्मचर्य ( चित्तप्रसादनम् ) चित्तकी प्रसन्नता कारण [ अस्ति ] है ॥ ११० ॥ १११ ॥

( भावार्थ )-स्त्रियों का स्मरण करना, उनको देखना, उनके गुण और कार्यों की सराहना करना, उनको सुन्दर समझना, उनके साथ प्रेम करना, उनके साथ अनुरागके साथ बातें करना, साथ बैठना और समागम, इस आठों प्रकारके व्यवहारको पण्डितजन मैथुन जानते हैं, इन सब बातोंका त्यागदेना ही ब्रह्मचर्य है और इस ब्रह्मचर्यसे ही चित्तमें प्रसन्नता आती है ॥ ११० ॥ १११ ॥

अहिंसा

अहिंसावाङ्मनःकायैः प्राणिमात्राप्रपीडनम् ।
स्वात्मवत् सर्वभूतेषु कायेन मनसा गिरा ॥११२॥

अन्वय और पदार्थ-( वाङ्मनःकायैः ) वाणी, मन और शरीर के

द्वारा ( प्राणीमात्राप्रपीडनम् ) प्राणीमात्रको पीड़ा न देना ( कायेन ) शरीरसे ( मनसा ) मनसे ( गिरा ) वाणी से ( सर्वभूतेषु ) सकल प्राणियों में ( स्वात्मवत् ) अपने आत्माकी समान [ व्यवहरणम् ] व्यवहार करना ( अहिंसा ) अहिंसा ( कथ्यते ) कहीजाती है ॥ ११२ ॥

( भावार्थ )-शरीर, मन और वाणी के द्वारा किसी भी प्राणीको क्लेश न देना और शरीर, मन, वाणी, से सब प्राणियों के साथ अपने आत्माकी समान व्यवहार करना ही 'अहिंसा' कहलाती है ॥ ११२ ॥

॥ दयाऽवक्रते ॥

अनुकम्पा दया सैव प्रोक्ता वेदान्तवादिभिः ।
करणत्रितयेष्वेकरूपताऽवक्रता मता ॥ ११३ ॥

अन्वय और पदार्थ-[ लोके ] लोकमें [या] जो अनुकम्पा(दया) (प्रसिद्धा) प्रसिद्ध है ( वेदान्तवादिभिः ) वेदान्त के व्याख्याताओं ने ( सा-एव ) वह ही ( दया ) दया ( प्रोक्ता ) कही है ( करणत्रितयेषु ) तीन करणो में ( एकरूपता ) एकभावकी वृत्ति ( अवक्रता ) अवक्रता ( मता ) मानी है ॥ ११३ ॥

( भावार्थ )-लोकमें जो अनुकम्पा नाम से प्रसिद्ध है,वेदान्तशास्त्रको ही दया नामसे कहा है। कर्मेन्द्रियें, ज्ञानेन्द्रियें और अन्तःकरणके द्वारा एक ही प्रकार का व्यवहार अर्थात् मनमें और प्रकारका, चक्षु आदि ज्ञानेन्द्रियों में और प्रकार का तथा वाणी आदि कर्मेन्द्रियोंमें और प्रकार व्यवहार जैसा कि-खलऔर कुटिल स्वभाव वालों को अभ्यास होता है उसको एकसाथ त्याग देना अर्थात् जैसा भाव भीतर हो वाहर भी तैसा ही व्यवहार करना 'अवक्रता' कहलाती है ॥

॥ वैतृष्ण्यम् ॥

ब्रह्मादिस्थावरान्तेषु वैराग्यं विषयेष्वनु ।
यथैव काकविष्टायां वैराग्यं तद्धि निर्मलम् ॥

अन्वय और पदार्थ-( यथैव ) जिसप्रकार ( काकविष्टायाम् ) काकविष्टा के ऊपर [ तथा ] तैसे ही ( ब्रह्मादिस्थावरान्तेषु ) ब्रह्मासे लेकर स्थावर पर्यन्त (विषयेषु-अनु ) विषयों में ( वैराग्यम् ) उदासीनता है ( तत् ) वही ( निर्मलम् ) निर्मल ( वैराग्य ) वैराग्य ( हि ) प्रसिद्ध है ॥ ११४ ॥

( भावार्थ )-काककी विष्टामें जैसी घृणा होती है, तैसी ही घृणा ब्रह्मासे लेकर

स्थावर पर्यन्त के सकल भोगपदार्थोंमें होय तो उस निर्मल वैराग्यको ही वैतृष्ण्य कहते हैं ॥ ११४ ॥

॥ शौचम् ॥

वाह्यमाभ्यन्तरञ्चेति द्विविधं शौचमुच्यते ।
मृज्जलाभ्यां कृतं शौचं वाह्यं शारीरिकं स्मृतम् ११५

अन्वय और पदार्थ-( वाह्यम् ) वाहर का ( च ) और ( आभ्यन्तरम् ) भीतरका [ इति ] इसप्रकार ( शौचम् ) शौच (द्विविधम् ) दो प्रकारका ( उच्यते ) कहाताहै ( मृज्जलाभ्याम् ) मृत्तिका और जलसे ( कृतम् ) कियाहुआ ( शौचम् ) शौच ( शारीरिकम् ) शरीर सम्बन्धी ( वाह्यम्) वाहरी (स्मृतम्) कहा है ॥११५॥

( भावार्थ )-शौच दो प्रकार का होता है-एक वाहर का और दूसरा भीतर का । मट्टी और जल के द्वारा जो शौच होता है उसको ही स्मृतियों में शरीरका वाहरी शौच कहा है ॥ ११५ ॥

अज्ञानदूरीकरणं मानसं शौचमान्तरम् ।
अन्तःशौचे स्थिते सम्यग्वाह्यमावश्यकं नृणाम् ॥

अन्वय और पदार्थ-( मानसम् ) मनका ( शौचम् ) शौच ( आन्तरम् ) भीतरका शौच [ अस्ति ] है ( तत् एव ) वह ही ( अज्ञानदूरीकरणम् ) अज्ञान को दूर करने वाला [ भवति ] होताहै ( अन्तःशौचे ) मनके शौचके ( सम्यक् ) भले प्रकार ( स्थिते ) सिद्ध होने पर ( नृणाम् ) मनुष्योंको ( वाह्यम् ) वाहरी शौच ( न ) नहीं ( आवश्यकम् ) आवश्यकहै ॥ ११६ ॥

( भावार्थ )-मनकी शुद्धता ही भीतरी शौच है और वह अज्ञानको दूर करनेके सिवाय और कुछ नहीं है । अन्तःशौच अर्थात् मनकी शुद्धि भले प्रकार सिद्ध होजाने पर मनुष्यों को फिर वाहरी शौच की आवश्यकता नहीं रहतीहै ॥ ११६ ॥

॥ दम्भः ॥

ध्यानपूजादिकं लोके द्रष्टर्य्येव करोति यः ।
पारमार्थिकधीहीनः स दम्भाचार उच्यते ।
पुंसस्तथाऽनाचरणमदम्भित्वं विदुर्बुधाः ॥ ११७॥

अन्वय और पदार्थ-( द्रष्टरि ) देखनेवालेके [ स्थिते ] विद्यमान होने पर ( एव ) ही ( लोके ) संसारमें ( यः ) जो पुरुष ( ध्यानपूजादिकम् ) ध्यान पूजा

आदिको ( करोति ) करता है ( पारमार्थिकधीहीनः ) परमार्थके विषयकी श्रद्धासे हीन ( सः ) वह पुरुष ( दम्भाचारः ) पाखण्डका काम करने वाला ( उच्यते ) कहाजाता है ( पुंसः ) पुरुषके ( तथा ) तिसप्रकार ( अनाचरणम् ) न करनेको ( बुधाः ) पण्डित ( अदम्भित्वम् ) अदम्भीपना ( विदुः ) जानते हैं ॥ ११७ ॥

( भावार्थ )-देखनेवालोंके विद्यमान होनेपर केवल दिखानेकी इच्छा से ही इस संसारमे जो पुरुष ध्यान पूजन आदि करता है उस परमार्थकी श्रद्धासे हीन पुरुष को ही दम्भाचार ( पाखण्डी ) कहते हैं। ऐसे दम्भाचारके त्यागनेको पण्डितजन अदम्भित्व कहते हैं ॥ ११७ ॥

॥ सत्यम् ॥

यत्स्वेन दृष्टं सम्यक् च श्रुतं तस्यैव भाषणम् ।
सत्यमित्युच्यते ब्रह्म सत्यमित्यभिभाषणम् ॥ ११८ ॥

अन्वय और पदार्थ-( स्वेन ) अपने आप ( यत् ) जो ( दृष्टम् ) देखा हो ( च ) और ( सम्यक् ) यथार्थ ( श्रुतम् ) सुना हो ( तस्य एव ) उसका ही ( भाषणम् ) कहना ( सत्यम्, इति ) सत्य इस नाम से ( उच्यते ) कहाजाता है ( ब्रह्म ) ब्रह्म ( सत्यम् ) सत्य है ( इति ) ऐसा ( अभिभाषणम् ) हरसमय मुखसे कहना ( सत्यम् ) सत्य ( इति ) इस नामसे ( उच्यते ) कहाजाता है ॥ ११८ ॥

( भावार्थ )—जो अपने आप देखा हो या जो किसी विश्वासपात्र पुरुषसे ठीक २ सुना हो उसको ही कहनेका नाम सत्य है और 'ब्रह्म ही सत्य है' ऐसा सर्वदा कहना भी 'सत्य' कहाता है ॥ ११८ ॥

॥ निर्ममता ॥

देहादिषु स्वकीयत्वदृढबुद्धिविसर्जनम् ।
निर्ममत्वं स्मृतं येन कैवल्यं लभते बुधः ॥ ११९ ॥

अन्वय और पदार्थ-( देहादिषु ) देह आदि पदार्थों में ( स्वकीयत्वदृढबुद्धि विसर्जनम् ) यह मेरे हैं ऐसी जमी हुई बुद्धिको त्यागदेना ( निर्ममत्वम् ) निर्ममता ( स्मृतम् ) कही है ( येन ) जिससे ( बुधः ) विवेकी पुरुष ( कैवल्यम् ) मोक्ष को ( लभते ) पाता है ॥ ११६ ॥

( भावार्थ )-देह आदि पदार्थों में 'यह मेरे हैं' ऐसी बुद्धिको न होने देना ही शास्त्रोंमें निर्ममता का स्वरूप कहाहै, इस निर्ममता के द्वारा विवेकी पुरुष निर्वाणपद को पासकता है ॥ ११६ ॥

॥ स्थैर्यम् ॥

**गुरुवेदान्तवचनैर्निश्चितार्थे दृढस्थितिः।**
**तदेकवृत्त्या तत्स्थैर्यं नैश्चल्यं न तु वर्ष्मणः १२०**

अन्वय और पदार्थ–( गुरुवेदान्तवचनैः ) गुरुके और वेदान्तके वचनों के द्वारा (निश्चितार्थे) निश्चय किये हुए पदार्थमें ( तदेकवृत्त्या ) उसमेंही चित्तको एकाग्र रूपसे लगा कर ( या ) जो ( दृढस्थितिः ) अटल स्थिति है ( तत् ) वह ( स्थैर्यम् ) स्थिरता है ( वर्ष्मणः ) शरीरकी ( नैश्चल्यम्, तु ) निश्चलता तो ( न ) नहीं ॥१२०॥

( भावार्थ )–गुरुके उपदेश और वेदान्तके वाक्योंसे जो वस्तुका निर्णय हो उस वस्तुमें ही चित्तको एकाग्रताके साथ सदा लगाये रहना अर्थात् निरन्तर उसका अटूट ध्यान करना ही स्थिरता है, केवल शरीरको निश्चल करलेने का नाम स्थिरता नहीं है ॥ १२० ॥

॥ अभिमानविसर्जनम् ॥

**विद्यैश्वर्यतपोरूपकुलवर्णाश्रमादिभिः।**
**सञ्जाताहंकृतेस्त्यागस्त्वभिमानविसर्जनम् १२१**

अन्वय और पदार्थ–( विद्यैश्वर्यतपोरूपकुलवर्णाश्रमादिभिः ) विद्या, ऐश्वर्य, तपस्या, शरीरकी सुन्दरता वंश और आश्रम आदिके द्वारा ( सञ्जाताहंकृतेः ) उत्पन्न हुए अहङ्कारका (त्यागः) त्याग ( अभिमानविसर्जनम् ) अभिमानका त्याग [ कथ्यते ] कहाता है ॥ १२१ ॥

( भावार्थ )–विद्या, ऐश्वर्य, सुन्दरता, तपस्या, वर्ण और आश्रम आदिके द्वारा जो अहङ्कार उत्पन्न होजाता है उसको एकसाथ त्यागदेनेका ही नाम 'अभिमानविसर्जन' है। तात्पर्य यह है, कि--जो पुरुष विद्या, ऐश्वर्य, सुन्दरता आदिको-उन्नतिका साधन मानकर पारलौकिक उन्नतिकी ओरको चलते हैं उनका विद्यावान्, धनी और श्रेष्ठ कुलमें जन्म होना सफल होता है और जो विद्या, धन, जाति आदिके अभिमान में भरकर अपने कर्तव्यको भूल बैठते हैं उनकी बराबर अधोगति होती चलीजाती है और उनकी विद्या तप सत्कुल में जन्म होना आदि निरर्थक हो जाता है ॥ १२१ ॥

॥ ईश्वरध्यानम् ॥

**त्रिभिश्च करणैः सम्यग्घित्वा वैषयिकीं क्रियाम्।**
**स्वात्मैकचिन्तनं यत्तदीश्वरध्यानमीरितम्॥ १२२॥**

अन्वय और पदार्थ–(त्रिभिः) तीन (करणैः) इन्द्रियोंके द्वारा (वैषयिकीयम्) विषयोंमेंकी (क्रियाम्) क्रियाको (सम्यक्) भले प्रकार (हित्वा) त्यागकर (यत्) जो (स्वात्मैकचिन्तनम्) अपने आत्मा मात्र का चिंतवन है (तत्) वह (ईश्वर-ध्यानम्) ईश्वका ध्यान (ईरितम्) कहा है ॥ १२२॥

(भावार्थ)–ज्ञानेन्द्रियें, कर्मेंद्रियें और अन्तःकरणरूप तीन इन्द्रियों के द्वारा जितने भी प्रकारका विषयों का व्यापार होता है, उस सबको ही त्यागकर अपने आत्मा का अनन्यभाव से चिन्तवन करनेका नाम ईश्वरध्यान कहलाता है १२२

॥ ब्रह्मवित्सहवासः ॥

**छायेव सर्वदा वासो ब्रह्मविद्भिः सह स्थितिः १२३**

अन्वय और पदार्थ–(छाया इव) छाया की समान (सर्वदा) सब समय (ब्रह्मविद्भिः सह) ब्रह्मज्ञानियों के साथ (स्थितिः) स्थित होना (वासः) ब्रह्म-वित्सहवास] [कथ्यते] कहाजाता है ॥ १२३ ॥

(भावार्थ) ब्रह्मज्ञानी पुरुषोंके साथ सदा छाया की समान रहना 'ब्रह्मवि-त्सहवास' कहलाता है ॥ १२३ ॥

॥ ज्ञाननिष्ठा )

**यद्यदुक्तं ज्ञानशास्त्रे श्रवणादिक्रमेषु यः ।**
**निरतः कर्मधीहीनो ज्ञाननिष्ठः स उच्यते ॥ १२४ ॥**

अन्वय और पदार्थ–(ज्ञानशास्त्रे) ज्ञानशास्त्रमें (यत् यत्) जो जो (उक्तम्) कहा है (श्रवणादिक्रमेषु) तिस २ श्रवण मनन आदि क्रममें (कर्मधीहीनः) कर्मबुद्धि से हीन हुआ (यः) जो पुरुष (निरतः) तत्पर [भवति] होताहै (हि) निश्चय (सः एव) वह ही (ज्ञाननिष्ठः) ज्ञाननिष्ठ (उच्यते) कहाता हैं॥ १२४॥

(भावार्थ) श्रवण, मनन, निदिध्यासन के विषयमें वेदान्तशास्त्र में जो कुछ कहा है, उसके अनुसार इस श्रवण मनन आदिमें जो पुरुष कर्मबुद्धि को त्यागकर लगजाता है, उसको ही ज्ञाननिष्ठ कहते हैं॥ १२४॥

॥ समत्वम् ॥

**धनकान्ताज्वरादीनां प्राप्तिकाले सुखादिभिः ।**
**विकारहीनतैव स्यात्सुखदुःखसमानता ॥ १२५ ॥**

अन्वय और पदार्थ–(धनकान्ताज्वरादीनाम्) धन, स्त्री और ज्वर आदि

रोगोंके ( प्राप्तिकाले ) प्राप्त होनेके समय ( सुखादिभिः ) सुख आदिके द्वारा ( विकारहीनता ) निर्विकार होना ( एव ) ही (सुखदुःखसमानता) सुखदुःखसमत्व ( स्यात् ) होगा १२५

( भावार्थ )-धन स्त्री और ज्वर आदि रोगोंके प्राप्त होने के समय अन्तःकरण में किसीप्रकार का हर्ष-शोकरूप विकार न होनेदेना ' सुखदुःखसमत्व ' कहलाताहै

॥ मानानासक्ति ॥

श्रेष्ठं पूज्यं विदित्वा मां मानयन्तु जना भुवि ।
इत्यासक्त्या विहीनत्वं मानानासक्तिरुच्यते १२६

अन्वय और पदार्थ-( माम् ) मुझको ( श्रेष्ठम् ) श्रेष्ठ ( पूज्यम् ) पूजनीय ( विदित्वा ) जानकर ( भुवि ) भूतल पर ( जनाः ) मनुष्य ( मानयन्तु ) मानें (इति) इसप्रकार ( आसक्त्या ) आसक्तिसे ( विहीनत्वम् ) रहित होना (मानानासक्तिः ) मानमें आसक्ति न होना ( उच्यते ) कहाता है ॥ १२६ ॥

( भावार्थ )—मुझे भूमण्डल भरमें श्रेष्ठ और पूजनीय मानकर लोग मेरा सन्मान करें, इसप्रकारकी आसक्ति ( चाहना ) का त्याग देना ही 'मानानासक्ति' कहाता है ॥ १२६ ॥

॥ एकान्तशीलता ॥

सच्चिन्तनस्य सम्बाधो विघ्नोऽयं निर्जने ततः ।
स्थेयमित्येक एवास्ति चेत्सैवैकान्तशीलता ॥ १२७ ॥

अन्वय और पदार्थ-( अयम् ) यह ( संबाधः) मनुष्योंसे भरा स्थान( सच्चिन्तनस्य ) ब्रह्मविचारका ( विघ्नः ) विघ्न है ( ततः ) तिसकारणसे ( निर्जने) जन शून्य स्थानमें ( स्थेयम् ) स्थित होना चाहिये ( इति ) इसप्रकार ( चेत् ) यदि(एक एव ) अकेला ही ( अस्ति ) होय ( सा-एव ) वह ही ( एकान्तशीलता ) एकान्तशीलता [ उच्यते ] कहीजाती है ॥ १२७ ॥

( भावार्थ )-मनुष्योंसे भराहुआ स्थान ब्रह्मका चिन्तवन करनेके लिये विघ्न कारी है, इसलिये निर्जन स्थान में रहना चाहिये, ऐसा सङ्कल्प करके यदि कोई अकेला ही रहै तो ऐसे निवासको ही एकान्तशीलता कहते हैं ॥ १२७ ॥

॥ मुमुक्षुता ॥

संसारबन्धनिर्मुक्तिः कदा झटिति मे भवेत् ।
इति या सुदृढा बुद्धिरीरिता सा मुमुक्षुता ॥ १२८ ॥

अन्वय और पदार्थ-( कदा ) किस समय ( झटिति ) शीघ्र ही ( मे ) मेरा ( संसारबन्धनिर्मुक्तिः ) संसारबन्धनसे छूटना ( भवेत् ) होगा ( इति ) इस प्रकारकी ( या ) जो ( सुदृढ़ा ) अत्यन्त दृढ़ ( बुद्धिः ) बुद्धि है ( सा ) वह ( मुमुक्षुता ) मुमुक्षुपना ( ईरिता ) कहा है ॥ १२८ ॥

( भावार्थ )-शीघ्र ही किस समय इस संसारबन्धनसे मेरी मुक्ति होगी ? ऐसी जो दृढ़ भावना है, उसको ही शास्त्रमें मुमुक्षुता कहा है ॥ १२८ ॥

॥ दमः ॥

**ब्रह्मचर्यादिभिर्धर्मैर्बुद्धेर्दोषनिवृत्तये।**
**दण्डनं दम इत्याहुर्मनसः शान्तिसाधनम् ॥१२९॥**

अन्वय और पदार्थ-( बुद्धेः ) बुद्धिके ( दोषनिवृत्तये ) दोषोंको दूर करनेके लिये ( ब्रह्मचर्यादिभिः ) ब्रह्मचर्य आदि ( धर्मैः ) धर्मोंके द्वारा ( मनसः ) मनके ( शान्तिसाधनम् ) शान्तिका उपायरूप ( दण्डनम् ) दण्डदेनेको ( दमः ) दम ( इति ) ऐसा ( आहुः ) कहते हैं ॥ १२९ ॥

( भावार्थ )-काम क्रोध आदि बुद्धिके दोषोंका नाश करनेके लिये ब्रह्मचर्य आदि धर्मोंके द्वारा मनको शान्ति प्राप्त होनेके उपायरूप दण्डनको अर्थात् मनको रोककर वशमें करनेको पण्डितोंने 'दम, नामसे कहा है ॥ १२९ ॥

**तत्तद्वृत्तिनिरोधेन बाह्येन्द्रियविनिग्रहः।**
**योगिनो दम इत्याहुर्मनसः शान्तिसाधनम् १३०**

अन्वय और पदार्थ-( तत्तद्वृत्तिनिरोधेन ) तिस २ वृत्तिके निरोधके द्वारा ( बाह्येंद्रियविनिग्रहः ) बाहरी इंद्रियों को विशेषरूपसे वशमें करना [ तम्-एव ] उसको ही (योगिनः) योगी ( मनसः ) मनकी ( शान्तिसाधनम् ) शांतिका साधन ( दमः ) दम ( इति ) ऐसा ( आहुः ) कहते हैं ॥ १३० ॥

( भावार्थ )-बाहरी इन्द्रियों की जो विषयोंकी ओरको वृत्ति होती है, उन वृत्तियोंको रोककर उन इंद्रियों का जो भले प्रकार निग्रह अर्थात् बाहरी इंद्रियोंके विषयोंकी ओरको जाने पर उनको रोकना ही 'दम' कहलाता है और इसको ही योगीजन चित्तको शांति प्राप्त होनेका उपायरूप मानते हैं ॥ १३० ॥

**इन्द्रियेष्विंद्रियार्थेषु प्रवृत्तेषु यदृच्छया।**
**अनुधावति तान्येव मनो वायुमिवानिलः ॥१३१॥**

अन्वय और पदार्थ-( इन्द्रियार्थेषु ) इंद्रियोंके भोग्य विषयोंमें ( इन्द्रियेषु ) इन्द्रियोंके ( प्रवृत्तेषु ) प्रवृत्त होने पर ( यदृच्छया ) यथेच्छरूपसे ( अनलः ) अग्नि ( वायुम्, इव ) वायुके पीछे जैसे ( मनः ) मन ( तानि-अनु एव ) उन इंद्रियोंके पीछे २ ही ( धावति ) दौड़ता है ॥ १३१ ॥

( भावार्थ )-जब इन्द्रियें अपने भोग्य शब्द स्पर्श आदि विषयों में प्रवृत्त हो जाती हैं उस समय, जैसे अग्नि वायुके पीछे २ जाता है तैसे ही अन्तःकरण भी अपने स्वभावके वशमें हुआ, उन इन्द्रियोंके ही पीछे २ जाया करता है ॥ १३१ ॥

**इन्द्रियेषु निरुद्धेषु त्यक्त्वा वेगं मनः स्वयम् ।**
**सत्यभावमुपादत्ते प्रसादस्तेन जायते ॥**
**प्रसन्ने सति चित्तेऽस्य मुक्तिः सिद्ध्यति नान्यथा १३२**

अन्वय और पदार्थ-( इन्द्रियेषु ) इन्द्रियोंके ( निरुद्धेषु ) रुकने पर ( मनः ) अन्तःकरण ( स्वयम् ) अपने आप ( वेगम् ) वेगको ( त्यक्त्वा ) छोड़कर (सत्यभावम् ) सत्यस्वरूप ब्रह्मभावको ( उपादत्ते ) ग्रहण करता है ( तेन ) उसके द्वारा ( प्रसादः ) चित्तकी प्रसन्नता (जायते) होती है (चित्ते) मनके (प्रसन्ने सति) प्रसन्न होने पर ( अस्य ) इसकी ( मुक्तिः ) मुक्ति ( सिद्ध्यति ) सिद्ध होती है (अन्यथा) और प्रकार ( न ) नहीं ॥ १३२ ॥

( भावार्थ )-इन्द्रियोंके रुकजाने पर अंतःकरण बाहरके विषयोंमें जानेके वेग को अपने आप ही छोडदेता है और सत्यस्वरूप आत्माके विचारमें मग्न रहता है, ऐसा होने पर ही चित्तमें सच्ची प्रसन्नता आती है, इसप्रकार यदि चित्त प्रसन्न होजाय तो ही मुक्ति होती है, नहीं तो नहीं होती ॥ १३२ ॥

**मनःप्रसादस्य निदानमेव**
**निरोधनं यत्सकलेन्द्रियाणाम् ।**
**बाह्येन्द्रिये साधु निरुध्यमाने**
**बाह्यार्थभोगो मनसो निवर्त्तते ॥ १३३ ॥**

अन्वय और पदार्थ-( यत् ) जो ( सकलेन्द्रियाणाम् ) सब इंद्रियोंका (निरोधनम् ) रोकना है [ तत् ) वह ( एव ) ही ( मनःप्रसादस्य ) मनके प्रसन्न होनेका ( निदानम् ) मूल कारण है ( बाह्येन्द्रिये ) बाहरी इन्द्रियोंके ( साधु ) भलेप्रकार

(निरुध्यमाने) रुकने पर (मनसः) मनका (बाह्यार्थभोगः) बाहरी पदार्थका भोग (निवर्त्तते) निवृत्त होजाता है ॥ १३३ ॥

(भावार्थ)–सकल इन्द्रियोंको जो विषयोंमें जानेसे रोकना है वहीअंतःकरणकी प्रसन्नता का कारण है, बाहरी इंद्रियोंको भले प्रकार रोकसकने पर अंतःकरणका बाहरी पदार्थोंकी ओरको जाना वा विषयभोग अपने आप निवृत्त होजाता है १३३

तेन स्वदौष्ट्यं परिमुच्य चित्तम्,
शनैः शनैः शान्तिमुपाददाति ।
चित्तस्य बाह्यार्थविमोक्षमेव,
मोक्षं विदुर्मोक्षणलक्षणज्ञाः ॥ १३४ ॥

अन्वय और पदार्थ–(तेन) तिस इन्द्रियनिरोधके द्वारा (चित्तम्) अंतःकरण (स्वदौष्ट्यम्) अपने दुष्ट स्वभाव को (परिमुच्य) त्यागकर (शनैः शनैः) धीरे धीरे (शान्तिम्) शान्ति को (उपाददाति) प्राप्त करता है (मोक्षणलक्षणज्ञाः) मोक्ष के लक्षणको जानने वाले (चित्तस्य) अन्तःकरण के (बाह्यार्थ विमोक्षम्) बाहरी पदार्थों से छुटने को (एव) ही (मोक्षम्) मोक्ष (विदुः) जानते हैं॥१३४॥

(भावार्थ)–उस इन्द्रियनिरोध के होने पर अन्तःकरण अपने दुष्ट स्वभाव को त्यागकर क्रम से धीरे धीरे शान्ति को प्राप्त होजाता है, जो महात्मा मोक्ष के लक्षण को जानते हैं उन्होंने अनुभव करके जानलिया है, कि-चित्तका बाहरी पदार्थों से निवृत्त होजाना मोक्ष का द्वार है ॥ १३४ ॥

दमं विना साधु मनःप्रसाद–
हेतुं न विद्मः सुकरं मुमुक्षोः ।
दमेन चित्तं निजदोषजातं
विसृज्य शान्तिं समुपैति शीघ्रम् ॥ १३५ ॥

अन्वय और पदार्थ–(दमं विना) इन्द्रियनिरोधके विना (मुमुक्षोः) मोक्ष चाहनेवालेको (सुकरम्) अनायास में होसकनेवाले (मनःप्रसादहेतुम्) चित्त की प्रसन्नता के कारण को (साधु) भले प्रकार (न) नहीं (विद्मः) जानते हैं (दमेन) दमसे (चित्तम्) चित्त (निजदोषजातम्) अपने सकलदोषों को (विसृज्य) त्यागकर (शीघ्रम्) शीघ्र (शान्तिम्) शान्ति को (समुपैति) प्राप्तहोता है १३५

( भावार्थ )—इन्द्रियनिरोधरूप दम के सिवाय मोक्षाभिलाषी पुरुष के मन की प्रसन्नता का कोई और सहज कारण भले प्रकार बनसके, यह बात हमारी समझ में तो आती नहीं, चित्त दमके द्वारा ही सकल दोषों को त्यागकर शीघ्र ही शान्ति को प्राप्त होता है ॥ १३५ ॥

प्राणायामाद्भवति मनसो निश्चलत्वं प्रसादो,
यस्याप्यस्य प्रतिनियतदिग्देशकालाद्यवेक्ष्य ।
सम्यग्दृष्ट्या क्वचिदपि तया नोऽदमो हन्यते तत्,
कुर्याद्धीमान् दममनलसश्चित्तशान्त्यै प्रयत्नात् १३६

अन्वय और पदार्थ-( प्रतिनियतदिग्देशकालादि ) शास्त्र में कहे हुए नियत दिशा, देश, काल आदि को ( अवेक्ष्य ) देखकर ( प्राणायामात् ) प्राणायाम से ( यस्य ) जिसके ( मनसः ) मन की ( निश्चलत्वम् ) निश्चलता [ भवति ] होती है ( अस्य ) इसकी ( क्वचित्-अपि ) कहीं भी ( तया ) तिस ( सम्यग्दृष्ट्या ) यह परमसुन्दर है, ऐसी बुद्धि करके ( प्रसादः ) चित्तकी प्रसन्नता ( न ) नहीं [ भवेत् ] होगी ( तत् ) तिस कारण से ( अदमः ) जिसने दमका साधन नहीं किया है ऐसा पुरुष ( हन्यते ) माराजाता है [ अतः ] इस कारण ( धीमान् ) बुद्धिमान् पुरुष ( अनलसः ) आलस्यरहित होकर ( प्रयत्नात् ) उद्योग से ( चित्तशान्त्यै ) चित्त की शान्ति के लिये ( दमम् ) दमको ( कुर्यात् ) करै १३६

( भावार्थ )-शास्त्र की आज्ञा के अनुसार, नियत दिशा, नियत देश और नियत काल आदि को देखकर प्राणायाम करने पर जिस पुरुष का चित्त समय पाकर निश्चल होजाता है, यदि प्रारब्ध कर्मका उदय होने पर किसी भोग्य पदार्थ में 'यह तो बड़ा सुन्दर है' ऐसी बुद्धिका उदय होजाय तो दम सिद्ध न होने के कारण उसके चित्त में प्रसन्नता उत्पन्न नहीं होती है। इस कारण यह बात निश्चित है, कि—जिसको इन्द्रियनिरोधरूप दम की सिद्धि नहीं हुई है उसको प्राणायाम आदि हठयोग की सिद्धि होने पर भी वह समाधि से डिगजाता है और उसका नाश तक होजाता है, इसलिये केवल बाहरी हठयोग का भरोसा न रखकर बुद्धिमान् पुरुष प्रयत्न करके आलस्य को छोड़कर मनकी शान्ति के लिये दम का अभ्यास करते हैं ॥ १३६ ॥

सर्वेन्द्रियाणां गतिनिग्रहेण,
भोग्येषु दोषाद्यवमर्शनेन ।

ईशप्रसादाच्च गुरोः प्रसादा-
च्छान्तिं समायात्यचिरेण चित्तम् ॥१३७॥

अन्वय और पदार्थ-( सर्वेन्द्रियाणाम् ) सब इन्द्रियों की ( गतिनिग्रहेण ) गति को रोकने से ( भोग्येषु ) भोग के पदार्थों में ( दोषाद्यवमर्शनेन ) दोष आदि के विचार के द्वारा ( ईशप्रसादात् ) परमेश्वर के अनुग्रह से ( गुरोः ) गुरु की ( प्रसादात् ) कृपा से ( अचिरेण ) शीघ्र ही ( चित्तम् ) अन्तःकरण (शान्तिम्) शान्ति को ( समायाति ) प्राप्त होता है ॥ १३७ ॥

( भावार्थ )-सब इन्द्रियों को अपनी इच्छानुसार विषयों में जाने से रोकलेने पर, भोगने के सब ही पदार्थों में दोषदृष्टि रखकर, परमेश्वरकी कृपा और श्रीगुरु के अनुग्रह से थोड़े ही समय में चित्त शांति को प्राप्त होता है १३७ ॥

॥ तितिक्षा ॥

आध्यात्मिकादि यद् दुःखं प्राप्तं प्रारब्धवेगतः॥
अचिन्तया तत्सहनं तितिक्षेति प्रचक्षते ॥१३८॥

अन्वय और पदार्थ-( प्रारब्धवेगतः ) प्रारब्धकर्मके वेगसे ( यत् ) जो ( आध्यात्मिकादि ) आध्यात्मिक आद ( दुःखम् ) दुःख ( प्राप्तम् ) प्राप्त होय ( अचिन्तया ) उसकी कुछ चिन्ता न करके ( तत्सहनम् ) उसको सहलेना (तितिक्षा) तितिक्षा है ( इति ) ऐसा ( प्रचक्षते ) कहते हैं॥ १३८ ॥

( भावार्थ )-प्रारब्ध कर्म के वेगवश आध्यात्मिक आधिदैविक और आधि-भौतिक जो कोई भी दुःख आपड़े उसको किसी प्रकार की चिन्ता न करके सहलेना ही 'तितिक्षा' है, ऐसा विचारशील कहते हैं ॥ १६८ ॥

रक्षा तितिक्षासदृशी मुमुक्षो-
र्न विद्यतेऽसौ पविना न भिद्यते ।
यामेव धीराः कवचीयविघ्नान्
सर्वांस्तृणीकृत्य जयन्ति मायाम् ॥१३९॥

अन्वय और पदार्थ-(मुमुक्षोः) मोक्ष चाहने वाले पुरुष की ( तितिक्षासदृशी ) तितिक्षा की समान ( रक्षा ) रक्षा (न) नहीं ( विद्यते ) है (असौ) यह रक्षा (पविना) वज्रसे ( न ) नहीं ( भिद्यते ) टूटती है ( याम् ) जिसको ( एत्य ) प्राप्त होकर

( धीराः ) धीर पुरुष ( सर्वान् ) सब ( कवचीयविघ्नान् ) देह आदिकी रक्षाके विषय में होसकने वाले विघ्नों को ( तृणीकृत्य ) तृणकी समान मानकर ( मायाम् ) संसार की माया को ( जयन्ति ) जीतते हैं ॥ १३९ ॥

( भावार्थ )—मोक्ष चाहने वाले मनुष्य की रक्षा करने वाला तितिक्षा की समान और कोई नहीं है, इस तितिक्षा के द्वारा धैर्यवान् पुरुष, देह की रक्षा करते समय होने वाले सकल विघ्नों की उपेक्षा करके मायाको जीतने में समर्थ होते हैं।

क्षमावतामेव हि योगसिद्धिः
स्वाराज्यलक्ष्मीसुखभोगसिद्धिः ।
क्षमाविहीना निपतन्ति विघ्नै-
र्वातैर्हताः पर्णचया इव द्रुमात् ॥ १४० ॥

अन्वय और पदार्थ—( हि ) निश्चय ( क्षमावताम्-एव ) क्षमावानोंको ही ( योगसिद्धिः ) समाधिकी सिद्धि [ च ] और ( स्वाराज्यलक्ष्मीसुखभोगसिद्धिः ) स्वर्गलोककी लक्ष्मीके द्वारा जो कुछ सुखभोग होसकता है उसकी सिद्धि [भवति] होती है ( क्षमाविहीनाः ) क्षमाहीन पुरुष ( वातैः ) पवनों करके ( हताः ) तोडेहुए ( पर्णचयाः ) पत्तोंके समूह ( द्रुमात्-इव ) वृक्षपरसे जैसे ( विघ्नैः ) विघ्नोंके द्वारा (निपतन्ति ) गिरजाते हैं ॥ १४० ॥

( भावार्थ )—जिनके स्वभावमें क्षमा होती है उनको ही योगसिद्धि प्राप्त होती है और वे ही स्वर्गसाम्राज्यकी लक्ष्मीको पाजानेके कारण सब प्रकारके सुखोंको भोग सकते हैं और जिनके स्वभावमें क्षमा नहीं होती वे, जैसे वायुके हिलोड़े हुए पत्ते वृक्षपरसे गिरजाते हैं,तैसे ही विघ्नोंकी चोट खाकर योगमार्गसे भ्रष्ट होजाते हैं॥

तितिक्षया तपो दानं यज्ञस्तीर्थं व्रतं श्रुतम् ।
भूतिः स्वर्गोऽपवर्गश्च प्राप्यते तत्तदर्थिभिः १४१

अन्वय और पदार्थ—( तत्तदर्थिभिः ) तिन २ पदार्थों के चाहनेवालों करके ( तितिक्षया ) क्षमाके द्वारा ( तपः ) तपस्या ( दानम् ) दान ( यज्ञः ) यज्ञ (तीर्थम्) तीर्थ ( व्रतम् ) व्रत ( श्रुतम् ) विद्या ( भूतिः ) ऐश्वर्य ( स्वर्गः ) स्वर्ग ( च ) और ( अपवर्गः ) मोक्ष ( प्राप्यते ) प्राप्त कियाजाता है ॥ १४१ ॥

( भावार्थ )—अनेकों फलोंको चाहनेवाले साधक पुरुष क्षमाके ही द्वारा तपस्या, दान, यज्ञ, तीर्थ, व्रत, विद्या, ऐश्वर्य और मोक्ष तक को पासकते हैं ॥ १४१ ॥

ब्रह्मचर्यमहिंसा च साधूनामपि चार्हणम् ।
पराक्षेपादिसहनं तितिक्षोरेव सिद्ध्यति ॥ १४२ ॥

अन्वय और पदार्थ-( ब्रह्मचर्यम् ) ब्रह्मचर्य ( च ) और ( अहिंसा ) हिंसाका त्याग ( अपि ) और ( साधूनाम् ) साधुओंका ( अर्हणम् ) पूजन ( च ) और ( पराक्षेपादिसहनम् ) दूसरों के किये आक्षेप आदिको सहना ( तितिक्षोः, एव ) क्षमावान् को ही ( सिद्ध्यति ) सिद्ध होता है ॥ १४२ ॥

( भावार्थ )-ब्रह्मचय, अहिंसा, साधुओंकी सेवा, और दूसरोंके कियेहुए तिरस्कार आदिको सहना, यह सब क्षमावान् पुरुषसे ही बनसकता है ॥ १४२ ॥

साधनेष्वपि सर्वेषु तितिक्षोत्तमसाधनम् ।
यत्र विघ्नाः पलायन्ते दैविका अपि भौतिकाः १४३

अन्वय और पदार्थ-(सर्वेषु,-अपि) सब ही ( साधनेषु ) साधनोंमें (तितिक्षा) सहनशीलता ( उत्तमसाधनम् ) श्रेष्ठ साधन है ( यत्र ) जिस तितिक्षाके सिद्ध होजानेपर ( दैविकाः ) देवताओंसे प्राप्त हुए ( अपि ) और (भौतिकाः) पञ्चभूतों से उत्पन्न हुए ( अपि ) भी ( विघ्नाः ) विघ्न ( पलायन्ते ) भागते हैं ॥ १४३ ॥

( भावार्थ )-जितने प्रकारके मोक्षके साधन हैं, उन सबोंमे सहनशीलता सब से उत्तम साधनहै, इस सहनशीलताके विषयकी सिद्धि प्राप्त होजाने पर दैविक और भौतिक सब प्रकारके विघ्न साधकको छोड़कर भागजाते हैं ॥ १४३ ॥

तितिक्षोरेव विघ्नेभ्यस्त्वनिवर्तितचेतसः ।
सिद्ध्यन्ति सिद्धयः सर्वा अणिमाद्या समृद्धयः १४४

अन्वय और पदार्थ-( विघ्नेभ्यः ) विघ्नोंके कारणसे (अनिवर्त्तितचेतसः) जिसका चित्त नहीं लौटा है ऐसे ( तितिक्षोः, एव ) तितिक्षु पुरुषको ही ( सर्वाः ) सब ( अणिमाद्याः ) अणिमा आदि ( समृद्धयः ) समृद्धिरूप ( सिद्धयः ) सिद्धियें ( सिद्ध्यन्ति ) सिद्ध होती हैं ॥ १४४ ॥

( भावार्थ )-अनेकों विघ्नोंके उठने पर भी जिसका चित्त मोक्षमार्गसे नहीं हटता है ऐसी तितिक्षावाले पुरुषको ही अणिमा आदि ऐश्वर्यके नामसे प्रसिद्ध सिद्धियें प्राप्त होती हैं ॥ १४४ ॥

तस्मान्मुमुक्षोरधिका तितिक्षा
सम्पादनीयेप्सितकार्यसिद्ध्यै ।

तीव्रा मुमुक्षा च महत्युपेक्षा
चोभे तितिक्षासहकारिकारणम् ॥ १४५ ॥

अन्वय और पदार्थ-( तस्मात् ) तिस कारण से ( ईप्सितकार्यसिद्धये ) इच्छित कार्यकी सिद्धि के लिये (मुमुक्षोः) मोक्षकी अभिलाषावाले पुरुषको(अधिका) अधिक (तितिक्षा) सहनशीलता (सम्पादनीया) सम्पादन करनी चाहिये ( तीव्रा ) उत्कट ( मुमुक्षा ) मोक्षकी इच्छा ( च ) और ( महती ) बड़ी ( उपेक्षा ) वैराग्य ( उभे ) दोनों ( तितिक्षासहकारिकारणम् ) तितिक्षा के सहकारी कारण हैं १४५

( भावार्थ ) –इसकारण इच्छित कार्य की सिद्धि के लिये मुमुक्षु पुरुषको ऐसा करना चाहिये, कि-जिसमें सहनशीलता अधिक होजाय। मोक्षकी तीव्र इच्छा और उत्कट वैराग्य ये दोनों तितिक्षा के साथ कारणरूपसे रहते हैं॥ १४५ ॥

तत्तत्कालसमागतामयततेः शान्त्यै प्रवृत्तो यदि,
स्यात्तत्परिहारकौषधरतस्तच्चिन्तने तत्परः ।
तद्भिक्षुः श्रवणादिधर्मरहितो भूत्वा मृतश्चेत्ततः,
किं सिद्धं फलमाप्नुयादुभयथा भ्रष्टो भवेत्स्वार्थतः॥

अन्वय और पदार्थ-(भिक्षुः) संन्यासी (यदि) जो(तत्तत्कालसमागतामयततेः) तिस २ समय पर प्राप्त हुए रोगसमूहकी ( शान्त्यै ) शान्तिके लिये ( प्रवृत्तः ) प्रवृत्त ( स्यात् ) होय ( तत्परिहारकौषधरतः ) तिस २ रोगको दूर करनेवाली औषधमें तत्पर होकर ( तच्चिन्तने ) उसकी ही चिंतामें ( तत्परः ) मग्न ( श्रवणादिधर्मरहितः ) श्रवण मनन आदि धर्मोंसे रहित ( भूत्वा ) होकर ( चेत् ) यदि ( मृतः ) मरगया ( ततः तो [ सः ] वह ( किम् ) क्या ( सिद्धम् ) प्रसिद्ध ( फलम् ) फलको ( आप्नुयात् ) पावेगा ( उभयथा ) दोनों प्रकार ( स्वार्थतः ) अपने प्रयोजनसे ( भ्रष्टः ) भ्रष्ट ( भवेत् ) होगा ॥ १४६ ॥

( भावार्थ )–संन्यासी यदि नियमित अवसरों पर प्राप्त हुए रोगों को न सह कर, ये रोग किस प्रकार शान्त हों, इस विचार में पड़जाय और उन रोगोंको दूर करनेवाली औषधियों को इकट्ठी करने में प्रवृत्त होकर उन औषधोंकी चिन्तामें ही मग्न रहे और प्रारब्धवश उसका वह रोग दूर न हो,किन्तु वह संन्यासी अपनेअवश्यकर्त्तव्य श्रवण मनन आदि धर्मोको भी त्यागकर यदि मरणको प्राप्त होजाय तो वह उन औषध आदिका जो प्रसिद्ध फल आरोग्य है उसको क्या पावेगा ? कदापि नहीं

पासकता अर्थात् उसका रोग भी नहीं जाता और कर्त्तव्य भी नष्ट होजाता है, इसप्रकार सहनशीलता (तितिक्षा) के अभावसे वह दोनों ही प्रकार से भ्रष्ट होजाता है॥१४६॥

**योगमभ्यस्यतो भिक्षोर्योगाच्चलितमानसः ।**
**प्राप्य पुण्यकृतान् लोकानित्यादि प्राह केशवः ॥**

अन्वय और पदार्थ–( योगम् ) योगको ( अभ्यस्यतः ) अभ्यास करने वाले ( भिक्षोः ) संन्यासीको ( केशवः ) भगवान् कृष्ण ( योगाच्चलितामानसः ) जिसका चित्त योगसे चलायमान हुआ है ऐसा मनुष्य ( पुण्यकृतान् ) पुण्यसे अर्जन कियेहुए ( लोकान् ) लोकों को ( प्राप्य ) प्राप्त होकर (इत्यादि) इत्यादि ( प्राह ) कहते हुए ॥ १४७ ॥

( भावार्थ )–योगसाधना करते २ संन्यासी के प्रारब्धवश उद्योगमें शिथिलता होजाने पर उसकी कैसी गति होती है, अर्जुनके इस प्रश्न के उत्तरमें भगवान् कृष्ण ने गीतामें, जिसका चित्त योगसे चलायमान होजाता है, वह पुण्यसे उपार्जन कियेहुए लोकोंको प्राप्त होकर इत्यादि वाक्य से उत्तर दिया है ॥ १४७ ॥

**न तु कृत्वैव संन्यासं तूष्णीमेव मृतस्य च ।**
**पुण्यलोकगतिं ब्रूते भगवान्न्यासमात्रतः ॥१४८॥**

अन्वय और पदार्थ–( संन्यासम् ) संन्यासको ( कृत्वा-एव ) करके ही ( तूष्णीम्-एव ) किसीप्रकार के योगानुष्ठान के विना ही ( मृतस्य ) मरणको प्राप्त हुएका ( न्यासमात्रतः ) संन्यासमात्र से ( पुण्यलोकगतिम् ) पुण्यलोकमें गमन को ( भगवान् ) कृष्ण ( न ) नहीं ( ब्रूते ) कहते हैं ॥ १४८ ॥

भावार्थ–केवल संन्यास आश्रमको स्वीकार करके, किसी प्रकारकी योगसाधनाके विना यदि कोई संन्यासी शरीरको त्यागदेय, तो केवल संन्यास आश्रम को धारण करलेनेमात्रसे उसको पुण्यलोकों की प्राप्ति होजायगी, ऐसा उपदेश श्रीकृष्ण भगवान्ने गीता में नहीं दिया है ॥ १४८ ॥

**न च संन्यसनादेव सिद्धिं समधिगच्छति ।**
**इत्यनुष्ठेयसंत्यागात्सिद्ध्यभावमुवाच ह ॥ १४९ ॥**

अन्वय और पदार्थ–( संन्यासात्-एव ) संन्यासमात्र से ( सिद्धिम् ) सिद्धि को ( न ) नहीं ( समधिगच्छति ) प्राप्त होता है ( इति ) इसकारण ( अनुष्ठेय-संत्यागात् ) कर्त्तव्यकर्मको त्यागनेसे ( सिद्ध्यभावम् ) सिद्धिके अभावको ( उवाच ह ) कहगए हैं ॥ १४९ ॥

( भावार्थ )—' केवल संन्यास धारण करनेसे ही सिद्धि को प्राप्त नहीं होता ' ऐसे उपदेशसे भगवानने, केवल कर्त्तव्य कर्म को त्याग देनेपर सिद्धि प्राप्त नहीं होती, यह बात स्पष्ट कहदी है ॥ १४९ ॥

तस्मात्तितिक्षया सोढ्वा तत्तद्दुःखमुपागतम् ।
कुर्याच्छक्त्यनुरूपेण श्रवणादि शनैः शनैः॥१५०॥

अन्वय और पदार्थ-( तस्मात् ) तिस कारणसे ( उपागतम् ) प्राप्त हुए ( तत्तत् ) तिस २ ( दुःखम् ) दुःखको ( तितिक्षया ) तितिक्षा के द्वारा ( सोढ्वा) सहकर ( शक्त्यनुरूपेण ) अपनी शक्तिके अनुसार ( शनैः शनैः ) धीरे धीरे ( श्रवणादि ) श्रवण मनन आदिको ( कुर्यात् ) करे ॥ १५० ॥

( भावार्थ )-इसकारण प्रारब्धवश प्राप्त हुए आध्यात्मिक, आधिदैविक वा आधिभौतिक दुःखको, तितिक्षा के द्वारा सहकर साधक अपनी शक्तिके अनुसार श्रवण मनन आदि करे ॥ १५० ॥

प्रयोजनं तितिक्षायाः साधितायाः प्रयत्नतः ।
प्राप्तदुःखासहिष्णुत्वे न किञ्चिदपि दृश्यते ॥१५१॥

अन्वय और पदार्थ-( प्राप्तदुःखासहिष्णुत्वे ) प्राप्तहुए दुःखको यदि न सहाजाय तो ( प्रयत्नतः ) प्रयत्नसे ( साधितायाः ) साधनकी हुई ( तितिक्षायाः) तितिक्षा का ( किञ्चित्, अपि ) कुछ भी ( प्रयोजनम् ) फल ( न ) नहीं ( दृश्यते ) दीखता है ॥ १५१ ॥

( भावार्थ )-पूर्वजन्मके कर्मवश प्राप्त हुए दुःखको यदि न सहाजासके, तो जानलो, कि—यत्नके साथ साधन की हुई तितिक्षा का कुछ भी फल देखनेमें नहीं आया ॥ १५१ ॥

॥ संन्यास ॥

साधनत्वेन दृष्टानां सर्वेषामपि कर्मणाम् ।
विधिना यः परित्यागः स संन्यासः सतां मतिः ॥

अन्वय और पदार्थ-( साधनत्वेन ) साधन रूपसे ( दृष्टानाम् ) देखेहुए ( सर्वेषाम्-अपि ) सब ही ( कर्मणाम् ) कर्मोंका ( विधिना ) शास्त्रमें कहीहुई विधिसे ( यः ) जो ( परित्यागः ) त्यागना है ( सः ) वह ( संन्यासः ) संन्यास है [इति] ऐसा ( सताम् ) सत्पुरुषोंका ( मतिः ) ज्ञान है ॥ १५२ ॥

( भावार्थ )—शास्त्रमें जिन कर्मोंको स्वर्ग आदिके साधनरूपसे वर्णन किया है, उन सब नित्य, नैमित्तिक और काम्य कर्मोंका शास्त्रमें लिखी रीतिसे जो त्यागना है, उसको ही साधु पुरुषोने संन्यास माना है ॥ १५२ ॥

**उपरमयति कर्माणीत्युपरतिशब्देन कथ्यते न्यासः**
**न्यासेन हि सर्वेषां श्रुत्या प्राप्तो विकर्मणां त्यागः ॥**

अन्वय और पदार्थ–( कर्माणि ) कर्मोंको ( उपरमयति ) त्याग कराता है ( इति ) इस कारण ( उपरतिशब्देन ) उपरति शब्द करके ( न्यासः ) संन्यास (कथ्यते ) कहाजाता है ( सर्वेषाम् ) सब कर्मोंके ( न्यासेन ) त्यागसे ( विकर्मणाम् ) विरुद्ध कर्मोंका ( त्यागः ) त्याग ( श्रुत्या ) श्रुतिसे ( प्राप्तः ) पायागया है॥

( भावार्थ )-सब कर्मों की उपरति ( त्याग ) करादेताहै, इसकारण उपरति शब्दसे संन्यास समझाजाता है,सब कर्मोंका ही त्याग करना पड़ता है इस कारण इस संन्यास आश्रममें विरुद्ध कर्मोंका भी त्याग श्रुति के द्वारा प्राप्त होता है॥ १५३ ॥

**कर्मणा साध्यमानस्याऽनित्यत्वं श्रूयते यतः ।**
**कर्मणाऽनेन किं नित्यफलेप्सोः परमार्थिनः १५४**

अन्वय और पदार्थ–( यतः ) क्योंकि ( कर्मणा ) कर्मके द्वारा ( साध्यमानस्य ) साधन कियेजाते हुएका ( अनित्यत्वम् ) विनाश ( श्रूयते ) सुनाजाता है [ तस्मात् ] तिससे ( परमार्थिनः ) ब्रह्मनिष्ठ ( नित्यफलेप्सोः ) नित्यफल को चाहनेवालेके ( अनेन ) इस ( कर्मणा ) कर्म करके ( किम् ) क्या फल होसकता है ?॥

( भावार्थ )—क्योंकि-कर्मके द्वारा साधन कियेजाने वाले फलका अनित्य होना वेद में कहा है इसकारण इस कर्म के द्वारा मोक्ष चाहनेवाले संन्यासी का क्या प्रयोजन सिद्ध होसकता है ? अर्थात् कोई प्रयोजन सिद्ध नहीं होसकता ॥ १५४ ॥

**उत्पाद्यमाप्यं संस्कार्यं विकार्यं परिगण्यते ।**
**चतुर्विधं कर्मसाध्यं फलं नान्यदितः परम् ॥१५५॥**

अन्वय और पदार्थ–( कर्मसाध्यम् ) क्रिया से सिद्ध होनेवाला ( फलम् ) फल ( उत्पाद्यम् ) उत्पाद्य ( आप्यम् ) आप्य ( संस्कार्यम् ) संस्कार्य ( विकार्यम्) विकार्य ( चतुर्विधम् ) चार प्रकारका ( परिगण्यते ) गिनाजाता है ( इतः ) इससे (परम् ) भिन्न ( अन्यत् ) और ( न ) नहीं [ विद्यते ] है ॥ १५५ ॥

( भावार्थ )-क्रिया के द्वारा जो कुछ फल होता है उसको कर्म भी कहते

हैं, वह चार प्रकारका गिनाजाता है, एक उत्पाद्य, दूसरा आप्य, तीसरा संस्कार्य और चौथा विकार्य, इनके सिवाय और किसी प्रकारका कर्म नहीं होता है। उपादान कारणमें कुछ विकार न आकर क्रिया के द्वारा उस उपादान कारणमें से एक नई वस्तु उत्पन्न होजाय तो उसको उत्पाद्य फल कहते हैं, जैसे, कि-कोई वस्त्र बनाता है, यहाँ वस्त्ररूप फल क्रिया से उत्पन्न होता है, इस वस्त्रका उपादान कारण जो सूत उसका विनाश वा उसमें किसी प्रकारका विकार देखनेमें नहीं आता, इस कारण 'कृ' धातुका अर्थ जो क्रिया उसका वस्त्र उत्पाद्य फल है। क्रियाका दूसरा फल वा कर्म आप्य है — क्रिया के द्वारा कुछ विशेष बात न दीखकर भी जो क्रिया का कर्म कहलावे उसको आप्य कर्म कहते हैं, जैसे-देवदत्त घड़ेको जानता है, यहाँ ज्ञानक्रिया के द्वारा घटमें किसीप्रकारका विकार वा अवस्थापरिवर्त्तन देखनेमें नहीं आता, परन्तु घटको हम ज्ञानरूप क्रिया का कर्मरूप मानकर व्यवहार करते हैं, इसलिये घट ज्ञानक्रिया का आप्य कर्म वा फल है। तीसरा संस्कार्य कर्म है, क्रिया के द्वारा जिस कर्म में किसी प्रकारका संस्कार वा अदृष्ट ( धर्मविशेष ) उत्पन्न हो उसको संस्कार्य कहते हैं, जैसे-धान्योंको छिडकता है, यहाँ जल छिडकना रूप प्रोक्षण क्रिया से धान्यमें किसी प्रकारकी विशेषता नहीं दीखती, तोभी जब यज्ञके प्रकरणमें धान्य पर जल छिड़कने की विधि लिखी है और उस धान्यका पुरोडाश (पीठी) बनाना कहाहै तो अवश्य ही मानना पड़ेगा, कि-धान्यपर जल छिडकने से कोई अदृष्टफल उत्पन्न होता है, जिसमें ऐसा अदृष्ट उत्पन्न होता है, उस ही धान्यका पुरोडाश बनाकर यज्ञ किया जायतो वह यज्ञ सिद्ध होता है, इसप्रकार जल छिडकने से धान्यमें जो अदृष्ट उत्पन्न होता है वही संस्कार है, यह संस्कार धान्यमें प्रोक्षणसे होता है, इसकारण धान्य को प्रोक्षणक्रियाका संस्कार्य कर्म कहना होगा। चौथा कर्म है विकार्य-जो क्रिया एक द्रव्यको नष्ट करके उसके स्थान में दूसरा द्रव्य उत्पन्न करदेय उस क्रियाके कर्मको विकार्य कर्म कहते हैं। जैसे-दूधको दही करता है वा काठको भस्म करता है, यहां दूधको नष्ट करके दधि बनायाजाताहै और काठ को नष्ट करके भस्म उत्पन्न कीजाती है, इसकारण 'कृ' धातुका अर्थ जो क्रिया, उसका दही वा भस्म रूप जो कर्म वा फल है, उसको ही विकार्य कर्म कहते हैं॥ १५५ ॥

नैतदन्यतमं ब्रह्म कदा भवितुमर्हति ।
स्वतःसिद्धं सर्वदाप्तं शुद्धं निर्मलमक्रियम् १५७

अन्वय और पदार्थ—( ब्रह्म ) ब्रह्म [ यतः ] क्योंकि—( स्वतःसिद्धम् ) स्वयं सिद्ध ( सर्वदाप्तम् ) सर्वदा प्राप्त ( शुद्धम् ) विशुद्ध स्वभाव ( निर्मलम् ) मल रहित [ च ] और ( अक्रियम् ) सब प्रकारकी क्रिया से रहित [अस्ति] है [अतः] इस कारण [ तत् ] वह ( एतदन्यतमम् ) इनमें से एक ( कदा ) कभी ( भवितुम् ) होनेको ( न ) नहीं ( अर्हति ) योग्य है ॥ १५६ ॥

( भावार्थ )—क्योंकि परब्रह्म स्वयंसिद्ध, सब समय प्राप्त होनेवाला, परमशुद्ध मलहीन और निष्क्रिय है, इसकारण वह इन चार प्रकारके कर्मोंमें से कोई एक कब होसकता है ? कदापि नहीं होसकता ॥ १५३ ॥

न चास्य कश्चिज्जनितेत्यागमेन निषिध्यते ।

कारणं ब्रह्म तत्तस्माद्ब्रह्म नोत्पाद्यमिष्यते ॥१५७॥

अन्वय और पदार्थ—( अस्य ) इस ब्रह्मका ( कश्चित् ) कोई ( जनिता ) उत्पन्न करनेवाला ( न ) नहीं ( अस्ति ) है ( इति ) ऐसे अर्थवाले ( आगमेन ) वेद वाक्य के द्वारा ( ब्रह्मणः ) ब्रह्मका ( कारणम् ) कारण ( निषिध्यते ) निषेध कियाजाता है ( तस्मात् ) तिस कारणसे ( तत् ) वह ( ब्रह्म ) ब्रह्म ( उत्पाद्यम् ) उत्पाद्य कर्म ( न ) नहीं ( इष्यते ) स्वीकार कियाजाता है ॥ १५७ ॥

( भावार्थ )—इसका कोई उत्पन्न करनेवाला नहीं है, इस श्रुतिके प्रमाणसे ब्रह्मके कारण का निषेध होता है, इसकारण वह ब्रह्म किसी क्रिया का उत्पाद्य कर्म नहीं मानागया है ॥ १५७ ॥

आप्त्राप्ययोस्तु भेदश्चेदाप्त्रा ह्याप्यमवाप्यते ।

आप्तस्वरूपमेवैतद् ब्रह्म नाप्यं कदाचन १५८

अन्वय और पदार्थ—( तु ) परन्तु ( आप्त्राप्ययोः ) आप्ता और आप्य इन दोनो में ( चेत् ) यदि ( भेदः ) भेद [ स्यात् ] हो [ तदा ] तो ( आप्त्रा ) आप्ताके द्वारा ( आप्यम् ) आप्यरूप कर्म ( अवाप्यते ) प्राप्त हो ( एतत् ) यह ( ब्रह्म ) पर आत्मा ( आप्तस्वरूपमेव ) सदा सब पदार्थोंको प्राप्त ही है ( आप्यम् ) आप्यरूप कर्म ( कदाचन ) कभी ( न ) नहीं है ॥ १५८ ॥

( भावार्थ )—परन्तु प्राप्तिका कर्त्ता और प्राप्तिका कर्म इन दोनो वस्तुओं में भेद होना, यदि स्वयं सिद्ध है तो जो प्राप्तिका कर्त्ता है, वह पहिले अप्राप्त कर्म को, प्राप्तिका कर्म नहीं करसकता । ब्रह्म सर्वदा सब वस्तुओंको प्राप्त करनेवाला है, यदि ऐसा ही है तो यह ब्रह्म प्राप्ति क्रियाका कर्म कभी नहीं होसकता ॥ १५८ ॥

मलिनस्यैव संस्कारो दर्पणादेरिहेष्यते ।
व्योमवन्नित्यशुद्धस्य ब्रह्मणो नैव संस्क्रिया ॥१५९॥

अन्वय और पदार्थ-( इह ) इस संसारमें ( दर्पणादेः ) दर्पण आदि (मलिनस्य एव ) मलिनका ही ( संस्कारः ) संस्कार ( इष्यते ) इच्छा क्रियाजाता है ( व्योमवत् ) आकाश की समान ( नित्यशुद्धस्य ) सदा शुद्ध ( ब्रह्मणः ) ब्रह्मका ( संस्कारः ) संस्कार ( नैव ) नहीं है ॥ १५९ ॥

( भावार्थ )-इस संसारमें लोग उसका ही संस्कार ( निर्मल करना ) चाहा करते हैं, जो दर्पण आदि की समान मलिन हो और जो आकाशकी समान नित्य शुद्धस्वभाव है, उस ब्रह्मका संस्कार होनेकी कोई आवश्यकता नहीं है ॥ १५९ ॥

केन दुष्टेन युज्येत वस्तु निर्मलमक्रियम् ।
यद्योगादागतं दोषं संस्कारो विनिवर्त्तयेत् ॥१६०॥

अन्वय और पदार्थ—( निर्मलम् ) मलरहित ( अक्रियम् ) क्रियारहित ( वस्तु ) ब्रह्म ( केन ) किस ( दुष्टेन ) दूषित वस्तुके साथ ( युज्येत ) युक्त होसकेगा ? ( यद्योगात् ) जिसका साथ होनेसे ( आगतम् ) आयेहुए ( दोषम् ) दोष को ( संस्कारः ) संस्कार ( विनिवर्त्तयेत् ) हटावे ॥ १६० ॥

( भावार्थ )-ब्रह्म स्वयं निर्दोष और निष्क्रिय है, वह किस दूषित वस्तुके साथ मिलसकता है ? कि-जिसके साथ संयोग होनेसे उत्पन्न हुए दोष को संस्कार दूर करेगा अर्थात् किसी दूषित वस्तु से संयोग होनेपर, स्वभाव से ही निर्दोष और अक्रिय ब्रह्म दोषयुक्त होसकता है और वह दोष संस्कार से दूर होसकता है ऐसी कल्पना भी नहीं होसकती ॥ १६० ॥

निर्गुणस्य गुणाधानमपि नैवोपपद्यते ।
केवलो निर्गुणश्चेति नैर्गुण्यं श्रूयते यतः ॥१६१॥

अन्वय और पदार्थ-( यतः ) क्योंकि ( केवलः ) अद्वितीय ( च ) और ( निर्गुणः ) निर्गुण ( इति ) इसप्रकार ( नैर्गुण्यम् ) निर्गुणता ( श्रूयते ) सुनीजाती है [ अतः ] इसकारण ( निर्गुणस्य ) निर्गुणका (गुणाधानम्-अपि) किसी प्रकार के नए गुणका आरोपभी ( नैव ) नहीं (उपपद्यते) बनसकता है ॥

( भावार्थ )-क्योंकि-"वह आत्मा अद्वितीय और निर्गुण है" इसप्रकार श्रुति में आत्माका निर्गुणपना वर्णन किया है, इस कारण उस निर्गुण आत्मामें किसी

प्रकार के गुणका आधान रूप संस्कार का होना बनता ही नहीं ॥ १६१ ॥

**सावयवस्य क्षीरादेर्वस्तुनः परिणामिनः ।**
**येन केन विकारित्वं स्यान्नो निष्कर्मवस्तुनः १६२**

अन्वय और पदार्थ-( सावयवस्य ) अवयवोंवाले (परिणामिनः) परिणाम को प्राप्त होनेवाले ( क्षीरादेः ) दूध आदि ( वस्तुनः ) वस्तुका ( येन केन ) जिस किसीसे ( विकारित्वम् ) विकारीपना ( स्यात् ) हो ( निष्कर्मवस्तुनः ) क्रियाहीन वस्तु का ( नो ) नहीं [ भवति ] होता है ॥ १६२ ॥

( भावार्थ )-अवयवोंवाले, इसकारण ही परिणामको प्राप्त होनेका जिनका स्वभाव है ऐसे दूध आदि पदार्थोंको ही किसी दूसरे पदार्थके साथसे विकार वा अन्य अवस्था की प्राप्ति होती है आत्मा तो निष्क्रिय होनेसे निरवयव पदार्थ है, इसकारण उसमें विकार नहीं होसकता ॥ १६२ ॥

**निष्कलं निष्क्रियं शान्तं निरवद्यं निरञ्जनम् ।**
**इत्येव वस्तुनस्तत्त्वं श्रुतियुक्तिव्यवस्थितम् १६३**

अन्वय और पदार्थ-( निष्कलम् ) निरवयव ( निष्क्रियम् )क्रियाहीन ( शान्तम् ) सब प्रकार के उपद्रवसे रहित ( निरवद्यम् ) निर्दोष ( निरञ्जनम् ) निर्लेप ( इत्येव ) इसप्रकार ही ( वस्तुनः ) वस्तुका ( तत्त्वम् ) स्वरूप ( श्रुतियुक्तिव्यवस्थितम् ) श्रुति और युक्तियों से निर्णीत हुआ है ॥ १६३ ॥

( भावार्थ )-निरवयव, क्रियाहीन, सकल उपद्रवों से शून्य, निर्दोष और निर्लिप्त, इन विशेषणोंके द्वारा आत्मस्वरूप का निर्णय श्रुतियोंसे और युक्तियों निर्णीत हुआ है ॥ १६३ ॥

**तस्मान्न कर्मसाध्यत्वं ब्रह्मणोऽस्ति कुतश्चन ।**
**कर्मसाध्यं त्वनित्यं हि ब्रह्म नित्यं सनातनम् १६४**

अन्वय और पदार्थ-( तस्मात् ) तिससे ( ब्रह्मणः ) ब्रह्म का ( कर्मसाध्यत्वम् ) कर्मसाध्यपन ( कुतश्चन ) किसी कारण से भी ( न ) नहीं ( अस्ति ) है ( तु ) किंतु ( कर्मसाध्यम् ) कर्मके द्वारा साध्य पदार्थ ( अनित्यम् ) अनित्य होता है ( ब्रह्म हि ) ब्रह्म ही ( सनातनम् ) सब कालमें विद्यमान ( नित्यम् ) अविनाशी [ अस्ति ] है ॥ १६४ ॥

( भावार्थ )-इस कारण ब्रह्म किसी प्रकार भी कर्मसाध्य नहीं है अर्थात्

किसी के द्वारा ब्रह्म उत्पन्न नहीं होता है, जो कर्मसे उत्पन्न होता है वह विनाशी होताहै, ब्रह्म सनातन है, इसकारणही नित्य है ॥ १६४ ॥

देहादिः क्षीयते लोको यथैव कर्मणा चितः ।
तथैवामुष्मिको लोकः सञ्चितः पुण्यकर्मणा १६५

अन्वय और पदार्थ-( कर्मणा ) कर्मके द्वारा ( चितः ) इकट्ठा कियाहुआ ( देहादिः ) देह आदि ( लोकः ) भोग्य पदार्थ ( यथैव ) जैसे ( क्षीयते ) क्षीण होता है ( तथैव ) तैसे ही ( पुण्यकर्मणा ) पुण्य कर्म के द्वारा ( सञ्चितः ) सञ्चय किया हुआ ( लोकः ) भोग्य पदार्थ [ क्षीयते ] क्षीण होता है ॥ १६५ ॥

( भावार्थ )-जैसे इस लोकमें कर्मके द्वारा सञ्चय किये हुए देह गेह आदि को हम नष्ट होतेहुए देखते हैं,तैसे ही पुण्यकर्म के द्वारा सञ्चय किया हुआ स्वर्ग आदि पारलौकिक भोगका साधन भी नष्ट होजाता है ॥ १६५ ॥

कृतकत्वमनित्यत्वे हेतुर्जागर्ति सर्वदा ।
तस्मादनित्ये स्वर्गादौ पण्डितः को नु मुह्यति ॥

अन्वय और पदार्थ-( अनित्यत्वे ) विनाशत्वरूप साध्य को सिद्ध करने में ( कृतकत्वम् ) क्रियासाध्यत्वरूप ( हेतुः ) साधकहेतु ( सर्वदा ) सब समय ( जागर्ति ) जागता रहता है ( तस्मात् ) तिस कारण ( अनित्ये ) नाशवान् ( स्वर्गादौ ) स्वर्ग आदि वस्तु में ( कः ) कौन ( पण्डितः ) विद्वान् ( मुह्यति ) मोह को प्राप्त होता है ॥ १६६ ॥

( भावार्थ )—जिसकी उत्पत्ति है वह अनित्यता के विषयमें हेतुरूपसे सदा जागता रहताहै अर्थात् जो कुछ उत्पत्तिमान् है उसमें ही मानो अनित्यताका हेतु विद्यमान है, इसकारण कौनसा विचारशील पुरुष, स्वर्ग आदि भोग्य वस्तु के विषयमें मोहको प्राप्त होगा ? अर्थात् कोई भी पण्डित पुरुष इन सब नाशवान् वस्तुओंको स्थायी मानकर भ्रममें नहीं पडसकता ॥ १६८ ॥

जगद्धेतोस्तु नित्यत्वं सर्वेषामपि सम्मतम् ।
जगद्धेतुत्वमस्यैव वावदीति श्रुतिर्मुहुः ॥ १६७॥

अन्वय और पदार्थ-( जगद्धेतोः ) जगत्के मूल कारणका ( नित्यत्वम् तु ) अविनाशीपना तो ( सर्वेषाम्-अपि ) सबोंको ही ( संमतम् ) अभिमतहै ( श्रुतिः ) वेद ( मुहुः ) वारंवार ( अस्य-एव ) इस ब्रह्म के ही ( जगद्धेतुत्वम् ) जगत्के कारणत्वको ( वावदीति ) कहता है ॥ १६७॥

( भावार्थ )-जो जगत् का कारण है, वह अविनाशी है, इस बातको सब ही दार्शनिकोंने माना है, श्रुति वारंवार इस ब्रह्मको ही जगत्का कारणरूप स्पष्ट कहती है, इसकारण ब्रह्म अविनाशी है ॥ १६७ ॥

ऐतदात्म्यमिदं सर्वं तत्सत्यमिति च श्रुतिः ।
अस्यैव नित्यतां ब्रूते जगद्धेतोस्ततः स्फुटम् ॥ १६८ ॥

अन्वय और पदार्थ-( इदम् ) यह ( सर्वम् ) सब ( ऐतदात्म्यम् ) ब्रह्मके आत्मस्वरूप से आश्रय कियेहुए है ( तत् ) वह ( सत्यम् ) सत्य है ( इति च ) इस प्रकार भी ( श्रुतिः ) श्रुति ( जगद्धेतोः ) जगत् के हेतुभूत ( अस्य-एव ) इसकी ही ( नित्यताम् ) अविनाशीपनेको ( ब्रूते ) कहती है ( ततः ) तिससे ( स्फुटम् ) स्पष्ट प्रतीत होता है ॥ १६८ ॥

( भावार्थ )-"यह सब विश्व ब्रह्मरूप आत्मा में प्रतिष्ठित है" और "वह ब्रह्म ही सत्य है" इस प्रकार बहुतसी श्रुतियें जगत्के हेतुभूत इस ब्रह्म की नित्यता का वर्णन करती हैं, इसकारण ब्रह्मका नित्य होना स्पष्ट ही समझमें आता है १६८

न कर्मणा न प्रजया धनेनेति स्वयं श्रुतिः ।
कर्मणो मोक्षहेतुत्वं साक्षादेव निषेधति ॥ १६९ ॥

अन्वय और पदार्थ [ अमृतत्वम् ] मोक्ष ( कर्मणा ) कर्म करके ( न ) नहीं होता ( प्रजया ) सन्तान के द्वारा ( न ) नहीं होता ( धनेन ) धनके द्वारा [ न ] नहीं होता ( इति ) इसप्रकार ( श्रुतिः ) वेदवाक्य ( स्वयम् ) अपने आप ( कर्मणः ) कर्मके ( मोक्षहेतुत्वम् ) मोक्षके कारणपनको ( साक्षात्-एव ) प्रत्यक्षरूप से ही ( निषेधति ) निषेधकरता है ॥ १६९ ॥

( भावार्थ )-कर्म के द्वारा मोक्षकी प्राप्ति नहीं होती, सन्तानके द्वारा मोक्षकी प्राप्ति नहीं होती और धनके द्वारा भी मोक्ष की प्राप्ति नहीं होती इस प्रकार वेद की श्रुति स्वयं प्रत्यक्षरूपसे कर्मके मोक्षका हेतु होनेका निषेध करती है ॥ १६९ ॥

प्रत्यग्ब्रह्मविचारपूर्वमुभयोरेकत्वबोधं विना,
कैवल्यं पुरुषस्य सिद्ध्यति परब्रह्मात्मतालक्षणम् ।
न स्नानैरपि कीर्त्तनैरपि जपैर्नो कृच्छ्रचान्द्रायणै-
र्नो वाप्यध्वरयज्ञदाननिगमैर्नो मन्त्रतन्त्रैरपि १७०

अन्वय और पदार्थ—( पुरुषस्य ) पुरुषका ( परब्रह्मात्मतालक्षणम् ) परब्रह्मकी आत्मस्वरूप से प्राप्तिरूप ( कैवल्यम् ) मोक्ष ( प्रत्यग्ब्रह्मविचारपूर्वम् ) वेदान्त शास्त्र के द्वारा सर्वान्तर्यामीके स्वरूपका विचारपूर्वक ( उभयोः ) जीव और ब्रह्म दोनों के ( एकत्वबोधम्-विना ) अभेदज्ञान के विना ( स्नानैः अपि ) स्नानोंसे भी ( न ) नहीं ( कीर्त्तनैः,अपि ) कीर्त्तनों केद्वारा भी ( जपैः ) जपोंसे ( कृच्छ्चान्द्रायणैः ) कृच्छ्र चान्द्रायणोंके द्वारा ( नो ) नहीं ( वा ) या ( अध्वरयज्ञदाननिगमैः अपि ) याग, यज्ञ, दान और अध्यापन के द्वारा भी ( नो ) नहीं ( मन्त्रतन्त्रैः अपि ) मंत्रतन्त्रों से भी ( नो ) नहीं ( सिद्ध्यति ) सिद्ध होता है ॥ १७० ॥

( भावार्थ )-परब्रह्मको आत्मस्वरूपसे प्राप्त करलेना ही जीवका मोक्ष है, यह मोक्ष ब्रह्मके स्वरूपका विचार करनेसे उत्पन्न होनेवाले जीव और ब्रह्मके अभेदज्ञान के विना और किसी भी उपायसे नहीं होता अर्थात् अनेकों तीर्थोंमें स्नान करनेसे, बहुतसा कीर्त्तन करनेसे, बहुतसा जप करनेसे, कष्टसाध्य चान्द्रायण आदि व्रत करनेसे, नाना प्रकारके याग, यज्ञ, दान वा बहुतसे छात्रोंको पढ़ानेसे अथवा तन्त्र मन्त्रोंके द्वारा अर्थात् किसी भी कर्मके द्वारा सिद्ध नहीं होसकता ॥ १७० ॥

ज्ञानादेव तु कैवल्यमिति श्रुत्या निगद्यते ।
ज्ञानस्य मुक्तिहेतुत्वमन्यव्यावृत्तिपूर्वकम् ॥१७१॥

अन्वय और पदार्थ—( ज्ञानात् ) ज्ञानसे ( एव ) ही ( कैवल्यम् ) मोक्ष [ भवति ] होता है ( इति ) ऐसा ( श्रुत्या ) श्रुति करके ( अन्यव्यावृत्तिपूर्वकम् ) दूसरे कारणके निषेधपूर्वक ( ज्ञानस्य-तु ) ज्ञानका ही ( मुक्तिहेतुत्वम् ) मोक्षकारणत्व ( निगद्यते ) कहाजाता है ॥ १७१ ॥

( भावार्थ )—केवल ज्ञानसे ही मोक्ष होता है, और किसी कारणसे मोक्ष नहीं होता—"तमेव विदित्वातिमृत्युमेति नान्यः पन्था विद्यतेऽयनाय" इस श्रुतिके द्वारा केवल ज्ञानको ही मोक्षकी कारणता कहीगई है ॥ १७१ ॥

विवेकिनो विरक्तस्य ब्रह्मनित्यत्ववेदिनः ।
तद्भावेच्छोरनित्यार्थे तत्सामग्र्ये कुतो रतिः॥१७२॥

अन्वय और पदार्थ—( विवेकिनः ) नित्य अनित्य वस्तुका विवेकवाले ( ब्रह्मनित्यत्ववेदिनः ) ब्रह्मकी नित्यताको जाननेवाले ( विरक्तस्य ) वैराग्यवान् ( तद्भावेच्छोः ) ब्रह्मभावको चाहनेवालेकी ( अनित्यार्थे ) अनित्य पदार्थमें (तत्सामग्र्ये ) उसके समूहमें ( रतिः ) आसक्ति ( कुतः ) कहाँ ? ॥ १७२ ॥

( भावार्थ )-ब्रह्मही नित्य है और सब पदार्थ अनित्य हैं, इसप्रकार नित्य अनित्य वस्तुके स्वभावको जिसने समझ लिया है और जिसको संसारके विषयों को भोगनेसे वैराग्य होगया है तथा जिसको ब्रह्मभावको पानेकी इच्छा होरही है, ऐसे पुरुषका किसी एक अनित्य पदार्थ में वा सकल प्रकारके भोग्य पदार्थों में अनुराग कैसे होसकता है ? कभी नहीं होसकता ॥ १७२ ॥

तस्मादनित्यस्वर्गादौ साधनत्वेन चोदितम् ।
नित्यं नैमित्तिकं चापि सर्वं कर्म ससाधनम् ॥
मुमुक्षुणा परित्याज्यं ब्रह्मभावमभीप्सुना ॥१७३॥

अन्वय और पदार्थ-( ब्रह्मभावमभीप्सुना ) ब्रह्मभावको चाहनेवाले ( मुमुक्षुणा ) मुमुक्षु करके ( ससाधनम् ) साधन सहित ( स्वर्गादौ ) स्वर्ग आदि ( अनित्ये ) अनित्य पदार्थमें ( साधनत्वेन ) साधनरूपसे ( चोदितम् ) विधान कियाहुआ ( अपि च ) और ( नित्यम् ) नित्य ( नैमित्तिकम् ) नैमित्तिक ( सर्वम् ) सब ( कर्म ) कर्म ( परित्याज्यम् ) त्यागनेयोग्य है ॥ १७३ ॥

( भावार्थ )-जो ब्रह्मभाव चाहते हों ऐसे मुमुक्षु पुरुषोंको, स्वर्ग आदि अनित्य फलके साधनरूपसे जो नित्य नैमित्तिक कर्म शास्त्रमें कहेहैं वे सब त्यागदेने चाहियें॥

मुमुक्षोरपि कर्मास्तु श्रवणं चापि साधनम् ।
हस्तवद्द्वयमेतस्य स्वकार्यं साधयिष्यति ।१७४।

अन्वय और पदार्थ-( श्रवणम् ) वेदान्तवाक्योंका श्रवण ( च ) और ( कर्म ) नित्य नैमित्तिक कर्म ( अपि ) भी ( मुमुक्षोः,तु ) मुमुक्षुको तो ( साधनम् ) साधन ( अस्तु ) हो ( द्वयम् ) दोनों ( हस्तवत् ) हाथोंकी समान ( स्वकार्यम् ) अपने कार्यको ( साधयिष्यति ) साधन करेंगे ॥ १७४ ॥

( भावार्थ )—वेदान्तवाक्योंका श्रवण और नित्य नैमित्तिक कर्म, यह दोनो मुमुक्षुको मोक्ष की प्राप्तिके साधन हों, क्योंकि मुमुक्षु के ये दोनो काम, दो हाथों की समान अपने कामको सिद्ध करदेंगे ॥ १७४ ॥

यथा विजृम्भते दीपः ऋजूकरणकर्मणा ।
तथा विजृम्भते बोधः पुंसो विहितकर्मणा ॥१७५॥

अन्वय और पदार्थ—( ऋजूकरणकर्मणा ) बत्तीको सूधा करदेनारूप कर्म से ( यथा ) जैसे ( दीपः ) दीपक ( विजृम्भते ) वृद्धिको प्राप्त होता है (तथा)

तैसे ही ( विहितकर्मणा ) विहित कर्मके द्वारा ( पुंसः ) पुरुषका ( बोधः ) तत्त्व-ज्ञान ( विजृम्भते ) वृद्धिको प्राप्त होता है ॥ १७५ ॥

( भावार्थ )—बत्तीको सूधी करदेने पर जैसे दीपक की शिखा ( लौ ) बढ़जाती है, तैसे ही शास्त्रमें बताये हुए कर्मका अनुष्ठान करने पर मुक्ति चाहने वाले साधक का तत्त्वज्ञान क्रम २ से बढ़ने लगता है ॥ १७५ ॥

अतः सापेक्षिकं ज्ञानमथवापि समुच्चयम् ।
मोक्षस्य साधनमिति वदन्ति ब्रह्मवादिनः ॥१७६॥

अन्वय और पदार्थ-( अतः ) इसकारण ( ज्ञानम् ) तत्त्वज्ञान ( सापेक्षिकम् ) नित्य नैमित्तिक कर्मकी अपेक्षा वाला है ( अथवा ) या ( ब्रह्मवादिनः ) ब्रह्मका वर्णन करनेवाले ( समुचयम् ) ज्ञान और कर्मके समुच्चयको ( अपि ) भी ( मोक्षस्य ) मोक्षका ( साधनम् ) साधन ( वदन्ति ) कहते हैं ॥ १७६ ॥

( भावार्थ )-इसकारण नित्य नैमित्तिक कर्मसे पुष्टि पाया हुआ ज्ञान अथवा नित्य नैमित्तिक कर्म और ज्ञान दोनों मिलकर मोक्षकी प्राप्तिके साधन होते हैं, ऐसा कोई २ वेदान्तशास्त्र के विद्वान् कहते हैं ॥ १७६ ॥

मुमुक्षोर्युज्यते त्यागः कथं विहितकर्मणः ।
इति शङ्का न कर्त्तव्या मूढवत्पण्डितोत्तमैः ॥
कर्मणः फलमन्यत्तु श्रवणस्य फलं पृथक् ॥१७७॥

अन्वय औरपदार्थ-( विहितकर्मणः ) शास्त्रमें कहेहुए कर्मका ( त्यागः ) त्याग ( मुमुक्षोः ) मुमुक्षुको ( कथम् ) कैसे ( युज्यते ) युक्त होसकता है ( इति ) यह ( शङ्का ) शङ्का ( मूढवत् ) मूर्ख पुरुषकी समान ( पण्डितोत्तमैः ) श्रेष्ठ पण्डितों का ( न ) नहीं ( कर्त्तव्या ) करनी चाहिये ( कर्मणः ) कर्मका ( फलम् ) फल ( अन्यत् ) और है ( तु ) तथा ( श्रवणस्य ) श्रवणका ( फलम् ) फल ( पृथक् ) अलग है ॥ १७७ ॥ १७८ ॥

( भावार्थ )-मुमुक्षु पुरुष सन्ध्यावन्दन और अग्निहोत्र आदि शास्त्रविहित कर्मोंको त्याग देय, यह बात युक्तियुक्त कैसे होसकती है ?, मूर्ख पुरुषोंकी समान ऐसी शङ्का क्या श्रेष्ठ पण्डितोंको होनी चाहिये, कदापि नहीं होनी चाहिये, क्योंकि-अग्निहोत्र आदि विहित कर्मके फलसे मुमुक्षु पुरुषके लिये विहित श्रवण आदि का फल सर्वथा भिन्न है ॥ १७७ ॥ १७८ ॥

वैलक्षण्यञ्च सामग्र्योश्चोभयत्राधिकारिणोः ।
कामी कर्मण्यधिकृतो निष्कामी श्रवणे मतः १७९॥

अन्वय और पदार्थ-( उभयत्र ) दोनों मार्गमें ( अधिकारिणोः ) दोनों प्रकार के अधिकारियोंके (सामग्र्योः) दोनों प्रकारके साधनोंकी ( वैलक्षण्यम् ) विभिन्नता [अस्ति] है (कामी) कामनावाला (कर्मणि,कर्ममें(अधिकृतः) अधिकारवाला है (च) और ( निष्कामी ) कामनाहीन ( श्रवणे ) श्रवणमें ( मतः मानागया है॥१७९॥

( भावार्थ )-कर्म और ज्ञान इन दोनो मार्गोंमें दो प्रकारके अधिकारी होते हैं और उनकी साधनसामग्री भी भिन्न २ प्रकारकी ही होती है, उनमें जिसके हृदय में विषयभोगकी इच्छा होती है वह कर्ममें अधिकारी होता है और जिसको विषय भोगकी अभिलाषा नहीं होती है उसको विद्वानोंने वेदान्तवाक्योंके श्रवणका अधिकारी माना है ॥ १७९ ॥

अर्थी समर्थ इत्यादि लक्षणं कर्मिणो मतम् ।
परीक्ष्य लोकानित्यादि लक्षणं मोक्षकांक्षिणः १८०

अन्वय और पदार्थ-( अर्थी ) धनवान् ( समर्थः ) सामर्थ्यवान् ( इत्यादि ) ये सब विशेषण ( कर्मिणः ) कर्मानुष्ठान करनेवालेका ( लक्षणम् ) लक्षण ( मतम् ) माना है ( कर्मचितान् ) कर्मके द्वारा सञ्चय करेहुए ( लोकान् ) लोकोंको ( परीक्ष्य ) परीक्षा करके ( इत्यादि ) ये सब ( मोक्षकांक्षिणः ) मोक्ष चाहनेवालेका ( लक्षणम् ) लक्षण [ कथितम् ] कहा है ॥ १८० ॥

( भावार्थ ,-धनवान् शक्तिमान् इत्यादि विशेषण कर्मानुष्ठान करनेवालोंका लक्षण मानागया है और कर्मसे पायेहुए लोक ( फल ) कभी नित्य नहीं होसकते इत्यादि परीक्षा करके विचारवान् पुरुष संसारके विषयभोगसे विरक्त होजाय, इत्यादि जो श्रुतिमें कहा है वह मुमुक्षुका लक्षण मानागया है ॥ १८० ॥

मोक्षाधिकारी संन्यासी गृहस्थः किल कर्मणि ।
कर्मणः साधनं भार्या स्रुक्स्रुवादि परिग्रहः १८१

अन्वय और पदार्थ-( संन्यासी ) संन्यास आश्रमको धारण करने वाला ( मोक्षाधिकारी ) मोक्षका अधिकारी [ भवति ] होता है ( गृहस्थः ) गृहस्थ आश्रमको धारण करनेवाला ( किल ) निश्चय ( कर्मणि ) कर्ममें [ अधिकारी, भवति)

अधिकारी होता है ( भार्या ) स्त्री ( स्रक्स्रुवादिपरिग्रहः ) स्रक् और स्रवे आदि का स्वीकार ( कर्मणः ) कर्मका ( साधनम् ) साधन है ॥ १८१ ॥

( भावार्थ )-संन्यासी मोक्ष का अधिकारी और गृहस्थ कर्मानुष्ठान का अधिकारी है, स्त्री, स्रक् स्रुवा आदि यज्ञके पात्रों का संग्रह कर्म का साधन है ॥ १८१ ॥

नैवास्य साधनापेक्षा शुश्रूषोस्तु गुरुं विना।
उपर्युपर्यहङ्कारो वर्धते कर्मणा भृशम् ॥ १८२ ॥

अन्वय और पदार्थ-( अस्य ) इस ( शुश्रूषोः ) वेदान्त वाक्यों के श्रवणाभिलाषी को ( तु ) तो ( गुरुम्-विना ) गुरु के सिवाय ( साधनापेक्षा ) अन्य साधन की अपेक्षा ( नैव ) नहीं है ( कर्मणा ) कर्मके द्वारा ( अहङ्कारः ) अभिमान ( उपरि उपरि ) आगे २ का ( भृशम् ) अधिक ( वर्धते ) बढ़ता है ॥ १८२ ॥

( भावार्थ )-जिसको वेदान्तवाक्योंके सुनने की अभिलाषा है ऐसे संन्यासी के गुरु की शरण लेने के सिवाय और किसी साधन की आवश्यकता नहीं है, कर्मानुष्ठान के द्वारा तो आगे २ को अधिक होताहुआ अभिमान ही बढ़ा करता है ॥

अहङ्कारस्य विच्छित्तिः श्रवणेन प्रतिक्षणम्।
प्रवर्त्तकं कर्मशास्त्रं ज्ञानशास्त्रं निवर्त्तकम् ॥ १८३ ॥

अन्वय और पदार्थ-( श्रवणेन ) वेदान्तशास्त्रके श्रवण से ( प्रतिक्षणम् ) हरएक क्षण में ( अहङ्कारस्य ) अहङ्कार का ( विच्छित्तिः ) नाश [ भवति ] होता है ( कर्मशास्त्रम् ) कर्मकाण्ड ( प्रवर्त्तकम् ) मनुष्यों के चित्त में प्रवृत्ति को उत्पन्न करने वाला [ च ] और ( ज्ञानशास्त्रम् ) वेदान्तशास्त्र रूप ज्ञानकाण्ड ( निवर्त्तकम् ) निवृत्ति को उत्पन्न करने वाला [ अस्ति ] है ॥ १८३ ॥

( भावार्थ )-वेदान्तवाक्यों के सुनने से क्षण २ में अहङ्कार घटता चलजाता है, कर्मकाण्ड प्रवृत्ति का कारण है तथा ज्ञानशास्त्र निवृत्ति का हेतु है ॥ १८३ ॥

इत्यादिवैपरीत्यं तत्साधने चाधिकारिणोः।
द्वयोः परस्परापेक्षा विद्यते न कदाचन ॥ १८४ ॥

अन्वय और पदार्थ-( इत्यादि ) ऐसा ऐसा ( अधिकारिणोः ) अधिकारियोंका ( तत्साधने ) उनके फलके साधनमें ( वैपरीत्यम् ) विपरीतभाव [ विद्यते ] है [ अतः ] इसकारण ( द्वयोः ) दोनों प्रकारके साधनोंमें ( कदाचन ) कभी भी ( परस्परापेक्षा ) परस्परकी अपेक्षा ( न ) नहीं ( विद्यते ) है ॥ १८४ ॥

( भावार्थ )-ज्ञान और कर्म दोनोंके अधिकारियोंके अपने २ इच्छित फलोंके साधनोंमें इसप्रकार भांति २ का भेद देखनेमें आता है, इसकारण मोक्षके साधन और कर्मके साधनमें परस्परकी अपेक्षा है ही नहीं ॥ १८४ ॥

सामग्र्योश्चोभयोस्तद्वदुभयत्राधिकारिणोः ।
ऊर्ध्वं नयति विज्ञानमधः प्रापयति क्रिया ॥ १८५ ॥

अन्वय और पदार्थ-( उभयत्र ) दोनों मार्गोंमें ( अधिकारिणोः ) अधिकारियोंका ( च ) और ( सामग्र्योः ) सामग्रियोंका ( उभयोः ) दोनोंमें ( तद्वत् ) तैसे ही ( विज्ञानम् ) विज्ञान ( ऊर्ध्वम् ) ऊपरको ( नयति )लेजाता है ( क्रिया ) सकामकर्मानुष्ठान ( अधः ) नीचे ( प्रापयति ) पहुंचाता है ॥ १८५ ॥

( भावार्थ )-जैसे साधनोंका परस्पर भेद पीछे दिखाचुके हैं तैसे ही ज्ञानमार्ग और कर्ममार्ग के अधिकारियोंमें तथा दोनोंकी सामग्रियोंमें भी परस्पर भेद है तत्त्वज्ञान पुरुष का आत्मिक उन्नति करता है और सकाम कर्मानुष्ठान पुरुषकी अधोगति करता है ॥ १८५ ॥

कथमन्योऽन्यतोऽपेक्षा कथं वापि समुच्चयः ।
यथाग्नेस्तृणकूटस्य तेजसस्तिमिरस्य च ॥ १८६ ॥

अन्वय और पदार्थ-( यथा ) जैसे ( अग्नेः ) अग्निका ( तृणकूटस्य ) तृणसमूहका ( च ) और ( तेजसः ) तेजका ( तिमिरस्य ) अन्धकारका [ अपेक्षा वा, समुच्चयः, न, सम्भवति ] परस्पर अपेक्षा, वा मिलकर काम करना नहीं होसकता [ तद्वत् ] तैसे ही ( अन्योऽन्यतः ) तत्त्वज्ञानके साधनादिमें और कर्मसाधन आदिमें परस्पर ( अपेक्षा ) ( कथम् ) कैसे [ संभवेत् ] हो ( अपि वा ) या ( समुच्चयः ) मिलकर काम करना ( कथम् ) कैसे [ सम्भवेत् ] हो ? ॥ १८६ ॥

( भावार्थ )-जैसे अग्नि और तृणसमूह तथा तेज और अन्धकार की परस्पर सापेक्षता वा परस्पर मिलकर काम करना नहीं बनसकता तैसे ही ज्ञानमार्ग और कर्ममार्गके साधनों में परस्पर एकको दूसरे को अपेक्षा नहीं है और न दोनों एकत्र इकट्ठे होकर कार्य ही करसकते हैं ॥ १८६ ॥

सहयोगो न घटते तथैव ज्ञानकर्मणोः ।
किमुपकुर्याज्ज्ञानस्य कर्म स्वप्रतियोगिनः ॥ १८७ ॥

यस्य सन्निधिमात्रेण स्वयं न स्फूर्तिमृच्छति १८८

अन्वय और पदार्थ-( तथा-एव ) तैसे ही ( ज्ञानकर्मणोः ) ज्ञान और कर्म का ( सहयोगः ) एक पुरुष के द्वारा एकसमय में अनुष्ठान ( न ) नहीं ( घटते ) बनसकता है ( कर्म ) कर्म ( स्वप्रतियोगिनः ) अपने प्रतिकूल ( ज्ञानस्य ) ज्ञानका ( किमु ) क्या ( उपकुर्यात् ) उपकार करेगा ( यस्य ) जिसकी ( सन्निधिमात्रेण ) समीपतामात्रसे ( स्वयम् ) आप ( स्फूर्तिम् ) विकाश को ( न ) नहीं ( ऋच्छति ) प्राप्त होता है ॥ १८७ ॥ १८८ ॥

( भावार्थ )-जैसे ज्ञान और कर्मके साधन आदिका सहयोग नहीं होसकता तैसे ही ज्ञान और कर्मका भी सहयोग नहीं होसकता। कर्म अपने प्रतिकूल ज्ञानकी क्या सहायता करेगा ? अर्थात् कुछभी सहायता नहीं करसकता, जिस ज्ञानकी समीपतामात्र होने से कर्म स्वयं प्रकट नहीं होसकता फिर कर्म ज्ञान की क्या सहायता करेगा ? ॥ १८७ ॥ १८८ ॥

कोटीन्धनाद्रिज्वलितोपि वह्नि-
रर्कस्य नार्हत्युपकर्तुमीषत् ।
यथा तथा कर्मसहस्रकोटि-
र्ज्ञानस्य किन्तु स्वयमेव लीयते ॥ १८९ ॥

अन्वय और पदार्थ-( यथा ) जैसे ( कोटीन्धनाद्रिज्वलितः, अपि ) ईंधनके करोड़ों ढेरोंसे प्रज्वलित किया हुआ भी ( वह्निः ) अग्नि ( अर्कस्य ) सूर्यका ( ईषत् ) जरासा भी ( उपकर्तुम् ) उपकार करनेको ( न ) नहीं ( अर्हति ) समर्थ होता है ( तथा ) तैसे ( कर्मसहस्रकोटिः ) सहस्रों करोड़ कर्म ( ज्ञानस्य ) ज्ञानका [ ईषत्, उपकर्तुम्, न, अर्हति ] जरासा भी, उपकार करनेको, नहीं समर्थ होता है ( किन्तु ) परन्तु ( स्वयम्-एव ) अपने आपही ( लीयते ) विलीन होजाता है॥

( भावार्थ )-जैसे पर्वतके समान करोड़ों काठके ढेरोंको जलाकर दीप्त किया हुआ भी अग्नि सूर्यके प्रकाशमें जराभी उपकार नहीं करसकता तैसे ही सहस्रों करोड़ कर्म, ज्ञानका कुछ उपकार नहीं करसकते, किन्तु ज्ञानका उदय होनेपर आप ही विलीन होजाते हैं १८९ ॥

एककर्त्राश्रयौ हस्तौ कर्मण्यधिकृतावुभौ।
सहयोगस्तयोर्युक्तो न तथा ज्ञानकर्मणोः ॥ १९० ॥

अन्वय और पदार्थ—( उभौ ) दोनों ( हस्तौ ) हाथ ( एककर्त्राश्रयौ ) एक कर्त्ताका आश्रय करतेहुए ( कर्मणि ) कर्म में [ अधिकृतौ ) नियुक्त [ भवतः ] होते हैं ( तयोः ) उनका ( सहयोगः ) एकसाथ होकर कार्यकरना ( युक्तः ) उचित है ( तथा ) तैसे ( ज्ञानकर्मणोः ) ज्ञान और कर्मका ( न ) नहीं ॥ १९० ॥

( भावार्थ )—दोनों हाथ एक ही कर्त्ताका आश्रय किये रहते हैं इसकारण वे मिलकर एक ही कार्यके करनेमें नियुक्त होसकते हैं, परन्तु ज्ञान और कर्म इस प्रकार इकट्ठे होकर कार्य नहीं करसकते ॥ १९० ॥

कर्त्ता कर्त्तुमकर्त्तुं वाऽप्यन्यथा कर्म शक्यते ।
न तथा वस्तुनो ज्ञानं कर्तृतन्त्रं कदाचन ॥ १९१ ॥

अन्वय और पदार्थ—( कर्त्ता ) कार्यको करनेवाले के द्वारा ( कर्म ) कर्म ( कर्त्तुम् ) करनेको ( अकर्त्तुम् ) न करनेको ( वा ) या ( अन्यथा ) उलटा ( कर्त्तुम् ) करनेको ( अपि ) भी ( शक्यते ) शक्य होता है ( तथा ) तैसे ( वस्तुनः ) वस्तु का ( ज्ञानम् ) ज्ञान ( कर्तृतन्त्रम् ) कर्त्ताके अधीन ( कदाचन ) कभी ( न ) नहीं [ भवति ] होता है ॥ १९१ ॥

( भावार्थ )—कर्त्ता चाहे तो कर्म करे, न चाहे तो न करे, अथवा चाहे कुछ का कुछ करडाले, क्योंकि—कर्म कर्त्ताके अधीन होता है, ऐसे वस्तुका ज्ञान कभी भी कर्त्ताकी इच्छाके अनुसार नहीं होसकता ॥ १९१ ॥

यथा वस्तु तथा ज्ञानं प्रमाणेन विजायते ।
नापेक्षते च यत्किञ्चित्कर्म वा युक्तिकौशलम् १९२

अन्वय और पदार्थ—( प्रमाणेन ) प्रमाण के द्वारा ( यथा ) जैसी (वस्तु) वस्तु हो ( तथा ) तैसा ( ज्ञानम् ) ज्ञान ( विजायते ) होता है [ तत् वस्तुतत्त्वज्ञानम् ) वह वस्तुतत्त्व का ज्ञान ( यत् किञ्चित् कर्म ) जिस किसी भी कर्मको ( वा ) या ( युक्तिकौशलम्, च ) युक्तिके चातुर्यको भी ( न ) नहीं ( अपेक्षते ) अपेक्षा करता है ॥ १९२ ॥

( भावार्थ ) प्रमाण के द्वारा वस्तु जैसी सिद्ध होती है उसका ज्ञान भी तैसा ही होता है, वह वस्तुतत्त्वका ज्ञान किसी प्रकारके कर्म वा युक्ति चातुरी की अपेक्षा नहीं करता है ॥ १९२ ॥

ज्ञानस्य वस्तुतन्त्रत्वे संशयाद्युदयः कथम् ।

**अतो न वास्तवं ज्ञानमिति नो शंक्यतां बुधैः १९३**

अन्वय और पदार्थ-( ज्ञानस्य ) ज्ञानके ( वस्तुतन्त्रत्वे ) वस्तुके अधीन होने पर ( संशयाद्युदयः ) संशय आदिकी उत्पत्ति ( कथम् ) कैसे होसकती है ? ( अतः ) इसकारण ( ज्ञानम् ) ज्ञान ( वास्तवम् ) वस्तुके स्वरूपके अनुसार ( न ) नहीं [ भवति ] होता है ( बुधैः ) विद्वान् ( इति ) ऐसी ( नो ) नहीं ( शंक्यताम् ) शङ्का करें ॥ १९३ ॥

( भावार्थ )-ज्ञान यदि वस्तुके अधीन है अर्थात् वस्तुका जो यथार्थस्वरूप है वह ही ज्ञानका विषय होगा इसके विपरीत नहीं होसकता, इस सिद्धान्तको यदि मानलियाजाय तो संशय और भ्रांति की उत्पत्ति कैसे होसकती है ? इसकारण कहना पड़ेगा, कि-ज्ञान वस्तुपरतंत्र नहीं है अर्थात्-ज्ञानका विषय जैसा हो वैसा ही ज्ञान भी होगा यह बात कभी सिद्ध नहीं होसकती यह शङ्का पण्डितों को नहीं करनी चाहिये ॥ १९३ ॥

**प्रमाणासौष्ठवकृतं संशयादि न वास्तवम् ।**
**श्रुतिप्रमाणसुष्ठुत्वे ज्ञानं भवति वास्तवम् ॥१९४॥**

अन्वय और पदार्थ-( प्रमाणासौष्ठवकृतम् ) प्रमाण की असुष्ठता का किया हुआ ( संशयादि ) संशय आदि ( वास्तवम् ) वास्तविक ( न ) नहीं [ भवति ] होता है ( वास्तवम् ) वास्तव ( ज्ञानम् ) ज्ञान ( श्रुतिप्रमाणसुष्ठत्वे ) श्रुतिके प्रमाणसे श्रेष्ठ सिद्ध होनेपर ( भवति ) होता है ॥ १९४ ॥

( भावार्थ )-प्रमाणके ठीक २ न होनेसे जो संशय विपरीतज्ञान आदि दोष उत्पन्न होजाते हैं वे सब वास्तव ( वस्तुपरतन्त्र ) नहीं होसकते, किन्तु श्रुतिके प्रमाणकी श्रेष्ठता के आधारपर जो ज्ञान उत्पन्न होता है वही वास्तव ज्ञान कहिये परमार्थ ज्ञान है ॥ १९४ ॥

**वस्तु तावत्परं ब्रह्म नित्यं सत्यं ध्रुवं विभु ।**
**श्रुतिप्रमाणे तज्ज्ञानं स्यादेव निरपेक्षकम् ॥१९५॥**

अन्वय और पदार्थ-( परं, वस्तु ) परम पदार्थ ( तावत् ) तो ( ब्रह्म ) ब्रह्म है [ तत् ] वह ( नित्यम् ) नित्य ( सत्यम् ) सत्य ( ध्रुवम् ) न बदलनेवाला ( विभु ) सर्वव्यापक [ अस्ति ] है ( श्रुतिप्रमाणे ) वेदरूप प्रमाणके [ सति ] उपस्थित होनेपर ( तज्ज्ञानम् ) वह ब्रह्मज्ञान ( निरपेक्षकम् ) किसीकी अपेक्षा न रखनेवाला ( स्यात्-एव ) होगा ही ॥ १९५ ॥

( भावार्थ )-परम पदार्थही तो ब्रह्म है, वही नित्य, सत्य, ध्रुव और सर्वव्यापी है। वेदका प्रमाण उपस्थित होते ही वह परमवस्तु-ज्ञान किसी अन्य वस्तु वा अन्य प्रमाणका अपेक्षा नहीं रखता है अर्थात् स्वाधीनभाव से प्रकाशता है १९५

**रूपज्ञानं यथा सम्यग्दृष्टौ सत्यां भवेत् तथा।**

**श्रुतिप्रमाणे सत्येव ज्ञानं भवति वास्तवम् ॥ १९६॥**

अन्वय और पदार्थ–( सम्यक् दृष्टौ ) निर्दोष दृष्टि के ( सत्याम् ) होने पर ( यथा ) जैसे ( रूपज्ञानम् ) रूपका ज्ञान [ वास्तवम् ] यथार्थ ( भवेत् ) होता है ( तथा ) तैसे ही (श्रुतिप्रमाणे, सति, एव) वेदरूप प्रमाण के होने पर ही ( वास्तवम् ) यथार्थ ( ज्ञानम् ) ज्ञान ( भवति ) होता है ॥ १९६ ॥

( भावार्थ )-यदि दृष्टिमें कोई दोष न हो तो जैसे रूप का वास्तविक-यथार्थ ज्ञान होता है तैसे ही वेदरूप स्वतःसिद्ध निर्दोष प्रमाण के होनेपर जो ज्ञान होता है वह भी यथार्थ ज्ञान ही होता है ॥ १९६ ॥

**न कर्म यत्किञ्चिदपेक्षते हि,**
**रूपोपलब्धौ पुरुषस्य चक्षुः।**
**ज्ञानं तथैव श्रवणादिजन्यं**
**वस्तुप्रकाशे निरपेक्षमेव ॥ १९७ ॥**

अन्वय और पदार्थ–( हि ) क्योंकि ( पुरुषस्य ) पुरुषका ( चक्षुः ) नेत्र ( रूपोपलब्धौ ) रूपको प्रत्यक्ष करनेमें ( यत् किञ्चित् ) जिस किसी (कर्म) कर्मको (न) नहीं ( अपेक्षते ) अपेक्षा करता है ( तथा–एव) तैसे ही ( श्रवणादिजन्यम् ) श्रवण आदिसे उत्पन्न होनेवाला ( ज्ञानम् ) ज्ञान ( वस्तुप्रकाशे ) अपने विषय को प्रकाशित करनेमें ( निरपेक्षम्–एव ) किसीकी भी अपेक्षा नहीं करता है १९७

( भावार्थ )-पुरुषका नेत्र रूपका प्रत्यक्ष करनेके विषयमें जैसे अपने व्यापार के सिवाय और किसी प्रकारके कर्मकी अपेक्षा नहीं करता है, तैसे हीं वेदान्तवाक्यों के श्रवण मनन आदिसे उत्पन्न हुआ ज्ञान भी परमात्मरूप वस्तुको प्रकाशित करने के लिये और किसी प्रकारके कर्मकी अपेक्षा नहीं करता है ॥ १९७ ॥

**कर्तृतन्त्रं भवेत्कर्म कर्मतंत्रं शुभाशुभम्।**

**प्रमाणतंत्रं विज्ञानं मायातंत्रमिदं जगत् ॥१९८॥**

अन्वय और पदार्थ–( कर्म) कर्म( कर्तृतन्त्रम् ) कर्ताके अधीनहै (शुभाशुभम्)

शुभ और अशुभ परिणाम ( कर्मतंत्रम् ) कर्मके अधीन है ( विज्ञानम् ) तत्त्वज्ञान ( प्रमाणतंत्रम् ) प्रमाणके अधीन है ( इदम् ) यह ( जगत् ) संसार (मायातंत्रम् ) मायाके अधीन है ॥ १६८ ॥

( भावार्थ )—कर्म ( क्रिया ) कर्त्ताके अधीन है, शुभ अशुभ फल कर्मके अधीन है, आत्मतत्त्वका ज्ञान प्रमाणके अधीन है और यह संसार एक माया के अधीन है ॥ १६८ ॥

**विद्याञ्चाविद्याञ्चेति सहोक्तिरियमुपक्रम्यतां सद्भिः ।**
**सत्कर्मोपासनयोर्नत्वात्मज्ञानकर्मणोः क्वापि ॥१६९॥**

अन्वय और पदार्थ-(विद्याम् ) विद्याको ( च ) और ( अविद्याम् ) अविद्याको ( च ) भी ( इति ) इसप्रकार ( इयम् ) यह ( सहोक्तिः ) एकसाथ कथन ( सद्भिः ) सत्पुरुषों करके ( सत्कर्मोपासनयोः ) सत्कर्म और उपासनाका [ सहोक्तिः ] समुच्चय ( उपक्रम्यताम् ) जानाजाय ( आत्मज्ञानकर्मणोः ) परमात्मतत्त्वज्ञान और अग्निहोत्र आदि कर्मका [ सहोक्तिः ] समुच्चय ( तु ) तो ( क्वापि ) कहीं भी ( न ) नहीं [ अस्ति ] है ॥ १६९ ॥

( भावार्थ )-'विद्याञ्चाविद्याञ्च' इत्यादि वेदकी श्रुतिमें जो ज्ञान और कर्मको समुच्चयरूपसे एकसाथमें कहा है, विद्वानोंको उसका तात्पर्य यह समझना चाहिये कि —वह उपासनारूप ज्ञानके साथ ही विहित कर्मका समुच्चय कहा है । आत्मतत्त्वज्ञान और विहित कर्मका परस्पर समुच्चय तो श्रुतिमें कहीं भी नहीं कहा है ॥

**नित्यानित्यपदार्थबोधरहितो यश्चोभयत्र स्रगा-**
**द्यर्थानामनुभूतिलग्नहृदयोऽनिर्विण्णबुद्धिर्जनः ।**
**तस्यैवास्य जडस्य कर्म विहितं श्रुत्या विरज्याभितो**
**मोक्षेच्छोर्न विधीयते तु परमानन्दार्थिनो धीमतः ॥**

अन्वय और पदार्थ-( नित्यानित्यपदार्थबोधरहितः ) जिसको नित्य अनित्य वस्तुके भेदका ज्ञान नहीं है ( च ) और ( यः ) जो ( उभयत्र ) दोनो लोकोंमें ( स्रगाद्यर्थानाम् ) पुष्पमाला आदि भोग्यपदार्थोंके ( अनुभूतिलग्नहृदयः ) अनुभवमें लगा है हृदय जिसका ऐसा [ च ] और ( अनिर्विण्णबुद्धिः ) जिसकी बुद्धिमें वैराग्यका उदय नहीं हुआ है ऐसा ( जनः ) मनुष्य [ अस्ति ] है ( तस्य ) तिस ( अस्य ) इस ( जडस्य–एव ) मूढ़के निमित्त ही ( कर्म ) कर्म ( श्रुत्या )

श्रुतिने ( विहितम् ) विधान किया है ( अभितः ) सब ओरसे ( विरज्य ) विरक्त होकर ( परमानन्दार्थिनः ) परम आनन्दको चाहनेवाले ( धीमतः ) बुद्धिमान् ( मोक्षेच्छोः ) मोक्ष चाहनेवालेके लिये ( तु ) तो ( न ) नहीं ( विधीयते ) विधान कियाजाता है ॥ २०० ॥

( भावार्थ )—नित्य और अनित्य वस्तुके स्वरूपका ज्ञान जिसको नहीं है, इसलोक और परलोकके माला चन्दन आदि विषयोंको भोगनेके लिये जिसका अन्तःकरण सदा ललचाता रहता है और जिसके हृदयमें वैराग्यका उदय नहीं हुआ है ऐसे मूढमति मनुष्यके लिये ही श्रुतिने कर्म करनेकी आज्ञा दी, है, परन्तु जिसको इसलोक और परलोकके विषयोंसे वराग्य होगया है उस परमानन्दको चाहने वाले विवेकी मुमुक्षु पुरुषके लिये वेदमे कहीं भी कर्म करनेका आज्ञा नहीं है ॥२००॥

मोक्षेच्छया यदहरेव विरज्यतेऽसौ
न्यासस्तदेव विहितो विदुषो मुमुक्षोः ।
श्रुत्या तयैव परया च ततः सुधीभिः
प्रामाणिकोऽयमिति चेतसि निश्चितव्यम् ॥

अन्वय और पदार्थ-(असौ) यह (यदहः-एव) जिसदिन ही (मोक्षेच्छया) मोक्ष पानेकी इच्छासे ( विरज्यते ) विरक्त होय (तदा-एव) उस समयही (विदुषः) विद्वान् ( ममुक्षोः ) मुमुक्षुको ( न्यासः ) संन्यास ( तयाएव) तिस ही (परया) परमप्रमाण भूत ( श्रुत्या ) श्रुतिने ( विहितः ) विधान किया है ( ततः-च ) तिसकारणसे ही ( अयम् )यह आश्रम (प्रामाणिकः ) प्रमाणसिद्ध है (इति ) ऐसा ( सुधीभिः ) बुद्धिमानो करके ( चेतसि ) चित्तमें ( निश्चितव्यम् ) निश्चय करना चाहिये ।२०१।

( भावार्थ )-मोक्षको चाहनेवाले गृहस्थ को जिस दिन संसारके विषयों से वैराग्य होय "परमप्रमाणरूप श्रुति उस दिन ही उस विद्वान् मुमुक्षु पुरुषके लिये संन्यास धारण करनेकी आज्ञा देती है, इस कारण विवेकी पुरुषोंको अपने मनमें यह निश्चय रखना चाहिये, कि-यह संन्यासआश्रम प्रामाणिक है ॥ २०१ ॥

स्वापरोक्षस्य वेदादेः साधनत्वं निषेधति ।
नाहं वेदैर्न तपसेत्यादिना भगवानपि ॥ २०२ ॥

अन्वय और पदार्थ-( अहम् ) मैं ( न-वेदैः ) न वेदोंके द्वारा (न,तपसा) न तपके द्वारा ( इत्यादिना ) ऐसे २ वाक्यों के द्वारा ( भगवान्-अपि ) भगवान्

भी ( स्वापरोक्षस्य ) आत्माके प्रत्यक्ष अनुभवके प्रति ( वेदादेः ) वेद आदिके ( साधनत्वम् ) हेतुत्व को ( निषेधति ) निषेध करते हैं ॥ २०२ ॥

( भावार्थ )-मैं वेदोंके पारायणमात्रसे भी प्रत्यक्ष नहीं होता और तपस्या-मात्र करनेसे भी किसीको प्रत्यक्ष नही होता, ऐसे २ वाक्योंके द्वारा भगवान्‌ने भी आत्माके प्रत्यक्ष अनुभवका साधन वेदादि नहीं हैं, यह बात कही है ॥ २०२ ॥

प्रवृत्तिश्च निवृत्तिश्च द्वे एते श्रुतिगोचरे ।
प्रवृत्त्या बध्यते जन्तुर्निवृत्त्या च विमुच्यते ॥२०३॥

अन्वय और पदार्थ—( प्रवृत्तिः ) प्रवृत्ति ( च ) और ( निवृत्तिः ) निवृत्ति ( च ) भी ( एते ) ये ( द्वे ) दो ( श्रुतिगोचरे ) वेदमें देखेजाते हैं ( जन्तुः ) प्राणी ( प्रवृत्त्या ) प्रवृत्तिसे ( बध्यते ) बंधता है ( च ) और ( निवृत्त्या ) निवृत्तिसे ( विमुच्यते ) छूटजाता है ॥ २०३ ॥

( भावार्थ )-प्रवृत्ति और निवृत्ति ये दो मार्ग ही वेदमें वर्णन कियेहुए देखनेमें आते हैं, उनमेंसे प्रवृत्तिमार्गमें को चलनेवाला प्राणी जगत्‌जालमें बँधजाता है और जो प्राणी निवृत्तिमार्गमेंको जाता है वह संसारबंधन से छूटजाता है ॥२०३॥

यन्न स्वबन्धोऽभिमतो मूढस्यापि क्वचित्ततः ।
निवृत्तिः कर्मसंन्यासः कर्त्तव्यो मोक्षकांक्षिभिः २०४

अन्वय और पदार्थ-( यत् ) क्योंकि ( मूढस्य—अपि ) मूर्ख पुरुषको भी ( क्वचित् ) कहीं ( स्वबन्धः ) अपना बन्धन ( न ) नहीं ( अभिमतः ) अभीष्ट है ( ततः ) तिससे ( मोक्षकांक्षिभिः ) मोक्ष चाहनेवालोंको ( निवृत्तिः ) निवृत्ति-रूप ( कर्मसंन्यासः ) कर्मोंके फलका त्याग ( कर्त्तव्यः ) करना चाहिये ॥२०४॥

( भावार्थ )-क्योंकि-कहीं कोई मूढ़ पुरुष भी अपना बन्धनमें पडना नहीं चाहता, इसलिये मोक्षकी चाहनावाले विवेकी पुरुषोंको निवृत्तिमार्गका अवलंबन अर्थात् फल पानेकी इच्छाको त्यागकर विहितकर्मोंका अनुष्ठान करना चाहिये २०४

न ज्ञानकर्मणोर्यस्मात्सहयोगस्तु युज्यते ।
तस्मात्त्याज्यं प्रयत्नेन कर्म ज्ञानेच्छुना ध्रुवम् ॥२०५॥

अन्वय और पदार्थ-( यस्मात् ) क्योंकि ( ज्ञानकर्मणोः ) ज्ञान और कर्म का ( सहयोगः ) समुच्चय ( तु ) तो (न) नहीं (युज्यते) सिद्ध होता है (तस्मात्)

तिससे ( ज्ञानेच्छुना ) ज्ञानके चाहनेवालेको ( ध्रुवम् ) निश्चय (प्रयत्नेन) प्रयत्न करके ( कर्म ) कर्म ( त्याज्यम् ) त्यागदेना चाहिये ॥ २०५ ॥

( भावार्थ )—क्योंकि जीव ब्रह्मकी एकताका ज्ञानरूप तत्वज्ञान और कर्मका परस्पर सहयोग नहीं होसकता, इसकारण मुक्ति पानेके लिये ज्ञानकी चाहनावाला पुरुष, निश्चय ही प्रयत्न करके सकाम कर्मको त्यागदेय ॥ २०५ ॥

**इष्टसाधनताबुद्ध्या गृहीतस्यापि वस्तुनः ।**
**विज्ञायाफलतां पश्चात्कः पुनस्तत्प्रतीक्षते ॥२०६॥**

अन्वय और पदार्थ-( इष्टसाधनताबुद्ध्या ) यह वस्तु मेरे इच्छित सुखकी साधन है ऐसी बुद्धिसे ( गृहीतस्य अपि ) ग्रहण कियेहुए भी ( वस्तुनः ) पदार्थ की ( पश्चात् ) पीछे ( निष्फलताम् ) निष्फलताको ( विज्ञाय ) जानकर ( तत् ) उस पदार्थ को(पुनः) फिर ( कः ) कौन ( प्रतीक्षते) प्रतीक्षा करता है ॥२०६॥

( भावार्थ )-पहिले जिस वस्तुको अपने सुखकी साधन मानकर ग्रहण भी करलिया है, पीछे विचार करने पर यदि वह वस्तु निष्फल प्रतीत होनेलगे तो फिर उस वस्तुकी ओरको कौन ध्यान देगा ? कोई नहीं देगा ॥ २०८ ॥

**उपरतिशब्दार्थो ह्युपरमणं पूर्वदृष्टप्रवृत्तिभ्यः ।**
**सोऽयं मुख्यो गौणश्चेति च वृत्त्या द्विरूपतां धत्ते२०७**

अन्वय और पदार्थ—( पूर्वदृष्टप्रवृत्तिभ्यः ) पहिले सुखकी हेतु मानीहुई वस्तुओंसे होनेवाली प्रवृत्तियोंसे ( उपरमणम् ) निवृत्त होना ( उपरतिशब्दार्थः ) उपरति शब्दका अर्थ है ( सः,अयम् ) वह यह उपरति शब्दका अर्थ ( वृत्त्या ) व्यवहारसे ( मुख्यः ) प्रधान ( च ) और ( गौणः ) गौण ( इति ) इसप्रकार (द्विरूपताम् ) दो रूपपनेको ( धत्ते ) धारण करता है ॥ २०७ ॥

( भावार्थ )—पहिले जो वस्तुएं सुखकी हेतु जानने में आई हैं, उन वस्तुओं से जो प्रवृत्ति होती हैं, उन सब प्रवृत्तियों से निवृत्ति को प्राप्त होजाना ही उपरति शब्दका अर्थ है, वह व्यवहारवश मुख्य और गौण भेद से दो प्रकारका है॥२०७॥

**वृत्तेर्दृश्यपरित्यागो मुख्यार्थ इति कथ्यते ।**
**गौणार्थः कर्मसंन्यासः श्रुतेरङ्गतया मतः । २०८ ।**

अन्वय और पदार्थ—( वृत्तेः ) अन्तःकरणकी वृत्ति का (दृश्यपरित्यागः) बाहरी विषयोंको त्यागदेना ( मुख्यार्थः ) संन्यासशब्दका मुख्य अर्थ है ( इति )

ऐसा ( कथ्यते ) कहाजाता है ( कर्मसंन्यासः ) विहित कर्मका त्याग (अङ्गतया) संन्यासके अङ्गरूपसे ( गौणार्थः ) संन्यासका गौण अर्थ ( श्रुतेः ) वेदका (मतः) अभिमत है ॥ २०८ ॥

( भावार्थ )-दीखनेवाले बाहरके विषयोंके साथ अन्तःकरणकी वृत्तिका सब प्रकारसे संबन्ध छूटजाना ही संन्यास शब्दका मुख्य अर्थ वा मुख्य संन्यास है और शास्त्रमें बतायेहुए कर्मका त्याग, संन्यास का अङ्ग होनेके कारण संन्यास शब्दका गौण अर्थ वा गौण संन्यास है, ऐसा वेदका सिद्धांत है ॥ २०८ ॥

पुंसः साधनसिद्ध्यर्थमङ्गस्याश्रयणं ध्रुवम् ।
कर्त्तव्यमङ्गहीनं चेत्प्रधानं नैव सिद्ध्यति ॥ २०९ ॥

अन्वय और पदार्थ-(साधनसिद्ध्यर्थम् ) साधनके द्वारा सिद्धि पानेके लिये ( पुंसः ) पुरुषका ( अङ्गस्य ) अङ्गका ( आश्रयणम् ) आश्रय करना ( ध्रुवम् ) अवश्य ( कर्त्तव्यम् ) कर्त्तव्य है [ तत् ] वह ( चेत् ) यदि ( अङ्गहीनम् ) अङ्गहीन [ भवेत् ] हो [ तर्हि ] तो ( प्रधानम् ) प्रधानकार्य ( न-एव ) कदापि नहीं ( सिद्ध्यति ) सिद्ध होता है ॥ २०९ ॥

( भावार्थ )-यदि साधनके द्वारा सिद्धि प्राप्त करनी हो तो पुरुषको उसके अङ्गका सहारा अवश्य ही लेना होगा, क्योंकि-यदि कर्त्तव्यका साधन अङ्गहीन होगा तो प्रधान कार्य कभी भी सिद्ध नहीं होसकता ॥ २०९ ॥

संन्यसेत्सुविरक्तः सन्निहामुत्रार्थतः सुखात् ।
अविरक्तस्य संन्यासो निष्फलोऽयाज्ययागवत् २१०

अन्वय और पदार्थ—( इह ) इस लोकमें ( अमुत्र ) परलोकमें ( अर्थतः ) भोग्य पदार्थोंसे ( सुखात् ) जो सुख होता है उससे ( सुविरक्तः सन् ) पूर्णरूपसे विरक्त होताहुआ ( संन्यसेत् ) संन्यास धारण करे ( अविरक्तस्य ) वैराग्यहीनका ( संन्यासः ) संन्यास ( अयाज्ययागवत् ) यज्ञके अनधिकारी के यज्ञ की समान ( निष्फलः ) निरर्थक [ भवति ] होता है ॥ २१० ॥

( भावार्थ )—इस लोकमें और परलोकमें जितने प्रकारके भोगके पदार्थ हैं उनसे जो सुख प्रतीत होता है उस सुख से पूर्णरूप से विरक्त होकर संन्यास आश्रमको धारण करे, जिसको वैराग्य नहीं हुआहै उसका संन्यासको धारण करना ऐसे निष्फल है जैसे यज्ञके अनधिकारीका यज्ञ निष्फल होता है ॥२१०॥

संन्यस्य तु यतिः कुर्यान्न पूर्वविषयस्मृतिम्।
तां तां तत्स्मरणे तस्य जुगुप्सा जायते यतः २११

अन्वय और पदार्थ—( संन्यस्य ) संन्यास धारण करके (यतिः)संन्यासी ( ताम्, ताम् ) तिस तिस ( पूर्वविषयस्मृतिम् ) पहिले आश्रममें भोगे हुए विषयों के स्मरणको ( तु ) तो ( न ) नहीं ( कुर्यात् ) करै ( यतः ) क्योंकि-( तत्स्मरणे ) उन भोगेहुए विषयोंका स्मरण करने पर ( तस्य ) उस संन्यासी को ( जुगुप्सा ) अपनी वर्त्तमान अवस्था पर घृणा ( जायते ) होती है॥ २११ ॥

( भावार्थ ) संन्यास आश्रमको ग्रहण करलेने पर संन्यासी फिर कभी भी पहिले आश्रममें भोगेहुए विषयोंका स्मरण न करै, क्योंकि— उन विषयोंका स्मरण करने पर उस संन्यासी को अपनी वर्त्तमान अवस्था पर घृणा होने लगती है २११

श्रद्धा।

गुरुवेदान्तवाक्येषु बुद्धिर्या निश्चयात्मिका।
सत्यमित्येव सा श्रद्धा निदानं मुक्तिसिद्धये॥२१२॥

अन्वय और पदार्थ-( गुरुवेदांतवाक्येषु ) गुरु और वेदांतके वचनोंमें ( सत्यम् एव, इति ) यह सत्य ही है ऐसा ( या ) जो ( निश्चयात्मिका ) निश्चयरूप (बुद्धिः) ज्ञान है ( सा ) वह ( श्रद्धा ) श्रद्धा ( मुक्तिसिद्धये ) मुक्तिकी सिद्धिके लिये ( निदानम् ) मूलकारण है ॥ २१२ ॥

( भावार्थ )-गुरुके वचन और वेदान्तके वाक्य अटल सत्य हैं ऐसा जो निश्चितरूपसे ज्ञान हो वह ही श्रद्धा है, ऐसी श्रद्धा ही मोक्षसिद्धिका मूलकारण है॥

श्रद्धावतामेव सतां पुमर्थः
समीरितः सिद्ध्यति नेतरेषाम्।
उक्तं सुसूक्ष्मं परमार्थतत्त्वम्
श्रद्धत्स्व सौम्येति च वक्ति वेदः ॥२१३॥

अन्वय और पदार्थ-( श्रद्धावताम् ) श्रद्धावाले ( सताम्-एव ) साधुपुरुषों का ही ( समीरितः ) शास्त्रमें कहाहुआ ( पुमर्थः ) पुरुषार्थ ( सिद्ध्यति ) सिद्ध होता है ( इतरेषाम् ) औरोंका ( न ) नहीं [सिद्ध्यति] सिद्ध होताहै (सुसूक्ष्मम्) अति दुर्ज्ञेय ( परमार्थतत्त्वम् ) यथार्थवस्तुस्वरूप ( उक्तम् ) कहा ( सौम्य )

हेप्रियदर्शन (श्रद्धत्स्व) श्रद्धावान् हो (इति) ऐसा (वेदःच) वेद भी (वक्ति) कहता है
( भावार्थ )-श्रद्धावान् साधुस्वभावके पुरुषोंको ही शास्त्रमें कहाहुआ मोक्षरूप पुरुषार्थ सिद्ध होता है, जिनको श्रद्धा नहीं होती उनको शास्त्रमें कहाहुआ पुरुषार्थ सिद्ध नहीं होता यह ही बड़ा गूढ़ तत्त्व मानागया है 'हे सौम्य तू श्रद्धावान् हो' श्रुतिमें ऐसा उपदेश दिया है ॥ २१३ ॥

श्रद्धाविहीनस्य तु न प्रवृत्तिः
प्रवृत्तिशून्यस्य न साध्यसिद्धिः ।
अश्रद्धयैवाभिहताश्च सर्वे
मज्जन्ति संसारमहासमुद्रे ॥ २१४ ॥

अन्वय और पदार्थ-( श्रद्धाविहीनस्य ) श्रद्धासे रहित की ( प्रवृत्तिः ) प्रवृत्ति ( तु ) तो ( न ) नहीं [ भवति ] होती है (प्रवृत्तिशून्यस्य ) प्रवृत्तिहीनकी ( साध्यसिद्धिः ) कार्यसिद्धि ( न ) नहीं [ भवति ] होती है ( च ) और ( अश्रद्धया-एव ) श्रद्धा न होनेके कारणसे ही ( उपहताः ) नष्टप्रायहुए ( सर्वे ) सब ( संसारमहासमुद्रे ) संसाररूपी महासागरमें ( मज्जन्ति ) डूबते हैं ॥ २१४ ॥
( भावार्थ )-जिसको श्रद्धा नहीं होती उस पुरुषकी मोक्षसाधनके श्रवण आदि कार्यमें प्रवृत्ति नहीं होती और प्रवृत्ति न होनेसे कार्यसिद्धि भी नहीं होती, इस प्रकार अश्रद्धाके द्वारा नष्टप्राय होकर सब ही पुरुष संसाररूप दुःखमय महासमुद्र में डूब रहे हैं ॥ २१४ ॥

देवे च वेदे च गुरौ च मन्त्रे
तीर्थे महात्मन्यपि भेषजे च ।
श्रद्धा भवत्यस्य यथा यथान्तः
तथा तथा सिद्धिरुदेति पुंसाम् ॥ २१५ ॥

अन्वय और पदार्थ-( देवे ) देवतामें ( च ) और ( वेदे ) वेदमें ( च ) और ( गुरौ ) गुरुमें ( च ) और ( मन्त्रे ) मंत्रमें ( तीर्थे ) तीर्थमें ( महात्मनि ) महात्मामें ( अपि च ) और ( भेषजे ) औषधमें ( यथा यथा ) जैसे जैसे ( अस्य) इस पुरुषके ( अन्तः ) अन्तःकरणमें ( श्रद्धा ) श्रद्धा ( भवति ) होती है ( तथा तथा ) तैसे तैसे ( पुंसाम् ) पुरुषोंकी ( सिद्धिः ) सिद्धि ( उदेति ) उत्पन्न होती है ॥ २१५ ॥

( भावार्थ )-इष्टदेवता, वेद, गुरु, मंत्र, तीर्थ, महापुरुष और औषध, इन सबके ऊपर लोगोंका जैसा जैसा विश्वास होगा तैसी २ ही इष्टसिद्धि होगी ॥ २१५ ॥

**अस्तीत्येवोपलब्धव्यं वस्तु सद्भावनिश्चयात् ।**
**सद्भावनिश्चयस्तस्य श्रद्धया शास्त्रसिद्धया ॥२१६॥**

अन्वय और पदार्थ-( सद्भावनिश्चयात् ) सत् पदार्थका जो प्रकृतिसिद्ध धर्म है उसका निश्चय होनेसे ( वस्तु ) ब्रह्मरूप परमार्थ वस्तु ( अस्ति-इत्येव ) सर्वदा ही विद्यमान है इसप्रकार ( उपलब्धव्यम् ) समझना चाहिये ( तस्य ) उस साधकका ( सद्भावनिश्चयः ) सत्पदार्थके स्वरूपका निर्णय (शास्त्रसिद्धया) शास्त्रसे सिद्ध ( श्रद्धया ) श्रद्धाके द्वारा [ भवति ] होता है ॥ २१६ ॥

( भावार्थ )-सत् पदार्थका जो स्वरूप है, उसका निर्णय करके यही समझै कि-जो परमार्थ सत् वस्तु है वह सब समय वर्त्तमान रहती है ॥ २१६ ॥

**तस्माच्छ्रद्धा सुसम्पाद्या गुरुवेदान्तवाक्ययोः ।**
**मुमुक्षोः श्रद्धधानस्य फलं सिद्ध्यति नान्यथा ॥२१७॥**

अन्वय और पदार्थ-( तस्मात् ) तिससे ( गुरुवेदान्तवाक्ययोः ) गुरु और वेदान्तके वाक्योंमें ( श्रद्धा ) श्रद्धा ( सुसम्पाद्या ) भलेप्रकार सम्पादन करनी चाहिये ( श्रद्धधानस्य ) श्रद्धा करनेवाले ( मुमुक्षोः ) मुमुक्षुको ( फलम् ) फल ( सिद्ध्यति ) सिद्ध होता है ( अन्यथा ) और प्रकारसे ( न ) नहीं ॥ २१७ ॥

( भावार्थ )-इसलिये जिसके गुरुसे और वेदान्तके वाक्योंमें अचल श्रद्धा हो वही उपाय करना चाहिये मुमुक्षु पुरुष यदि श्रद्धावान् हो तब ही उसको मोक्षकी प्राप्ति होती है, श्रद्धाहीनको मोक्षकी प्राप्ति कभी नहीं होसकती ॥ २१७ ॥

**यथार्थवादिता पुंसां श्रद्धाजननकारणम् ।**
**वेदस्येश्वरवाक्यत्वात् यथार्थत्वे न संशयः ॥ २१८ ॥**

अन्वय और पदार्थ-( पुंसाम् ) पुरुषोंका ( यथार्थवादिता ) सत्यभाषीपना ( श्रद्धाजननकारणम् ) श्रद्धाके उत्पन्न होनेका कारण है (ईश्वरवाक्यत्वात् ) ईश्वरका वाक्य होनेके कारण ( वेदस्य ) वेदके (यथार्थत्वे) सत्य होनेमें( संशयः) संदेह ( न ) नहीं है ॥ २१८ ॥

( भावार्थ )-पुरुषोंका सत्यभाषीपना ही उनमें श्रद्धा ( विश्वास ) उत्पन्न होनेका कारण होता है, क्योंकि-वेद सत्यस्वरूप ईश्वरका वाक्य है, इस कारण

वेदके यथार्थ होनेमें संदेह नहीं होसकता ॥ २१८ ॥

**मुक्तस्येश्वररूपत्वाद् गुरोर्वागपि तादृशी ।**
**तस्मात्तद्वाक्ययोः श्रद्धा सतां सिद्ध्यति धीमताम् २१९**

अन्वय और पदार्थ-( मुक्तस्य ) मुक्तपुरुषके ( ईश्वररूपत्वात् ) ईश्वररूप होनेसे ( गुरोः ) गुरुका ( वाक् अपि ) वाक्य भी ( तादृशी ) ईश्वरके वाक्यकी समान यथार्थ [ अस्ति ] है ( तस्मात् ) तिससे ( धीमताम् ) बुद्धिमान् ( सताम् ) सत्पुरुषोंकी ( तद्वाक्ययोः ) ईश्वरका वाक्य वेद और गुरुके वाक्यके ऊपर ( श्रद्धा ) श्रद्धा ( सिद्ध्यति ) सिद्ध होती है ॥ २१९ ॥

(भावार्थ)-क्योंकि-मुक्त पुरुष ईश्वरभावको प्राप्त होजाते हैं, इसकारण जीवन्मुक्त गुरुका वाक्य भी वेदवाक्यकी समान यथार्थ ही होता है, इसकारण ही गुरु और वेदान्तके वाक्योंमें बुद्धिमान् साधु पुरुषोंकी एकसमान ही श्रद्धा होती है ॥ २१९॥

॥ चित्तसमाधानम् ॥

**श्रुत्युक्तार्थावगाहाय विदुषा ज्ञेयवस्तुनि ।**
**चित्तस्य सम्यगाधानं समाधानमितीर्यते ॥२२०॥**

अन्वय और पदार्थ- ( श्रुत्युक्तार्थावगाहाय ) श्रुतिमें कहेहुए अर्थको भले प्रकार समझनेके लिये ( ज्ञेयवस्तुनि ) परब्रह्मरूप जाननेयोग्य वस्तुके विषयमें (चित्तस्य) चित्तका (सम्यक्) भलेप्रकार ( आधानम् ) एकाग्र करना(समाधानम्) समाधान है ( इति ) ऐसा (विदुषा) विद्वान् करके ( ईर्यते ) कहाजाता है॥२२०॥

( भावार्थ )-वेद में जो कुछ कहा है उसको भले प्रकार समझने के लिये उस परब्रह्मरूप जानने योग्य वस्तु में जो चित्तकी एकाग्रता होना है उसका ही नाम समाधान है, ऐसा विद्वानोंका कथन है ॥ २२० ॥

**चित्तस्य साध्यैकपरत्वमेव**
**पुमर्थसिद्धेर्नियमेन कारणम् ।**
**नैवान्यथा सिद्ध्यति साध्यमीषत्**
**मनःप्रसादे विफलः प्रयत्नः ॥ २२१ ॥**

अन्वय और पदार्थ-( पुमर्थसिद्धेः ) पुरुषार्थ सिद्धि के लिये ( चित्तस्य ) अन्तःकरणका ( साध्यैकपरत्वम्-एव ) साध्य वस्तु में एक साथ तत्परता ही (निय-

मेन ) नियत रूप से ( कारणम् ) कारण है ( अन्यथा ) और प्रकार से ( साध्यम् ) इच्छितकार्य ( न-एव ) कदापि नहीं ( सिद्धयति ) सिद्ध होता है ( ईषत् ) कुछ ही ( मनःप्रसादे ) मनकी निर्मलता होनेमें ( प्रयत्नः ) उद्योग ( विफलः ) निष्फल है ॥ २२१ ॥

( भावार्थ )—अन्तःकरण यदि परब्रह्मरूप ज्ञेय वस्तुमें एकांतभावसे एकाग्र होजाय तो यह एकाग्रता ही मोक्षरूप पुरुषार्थसिद्धि का कारण होजाती है, इसके सिवाय और किसी प्रकार भी मोक्षसिद्धि नहीं होसकती। चित्तकी निर्मलता यदि थोड़ी हुई हो अर्थात् पूर्णरूपसे एकाग्रता होकर यदि चित्तमें पूरी २ निर्मलता न आई हो तो मोक्ष पानेके लिये उद्योग करना निरर्थक है ॥ २२१ ॥

चित्तञ्च दृष्टिं करणं तथान्यत्
एकत्र बध्नाति हि लक्ष्यभेत्ता ।
किञ्चित्प्रमादे सति लक्ष्यभेत्तु-
र्बाणप्रयोगो विफलो यथा तथा ॥ २२२ ॥

अन्वय और पदार्थ—( लक्ष्यभेत्ता ) बाणसे निशानेको भेदनेवाला ( चित्तम् ) चित्तको ( दृष्टिम् ) दृष्टिको ( तथा ) तैसेही ( अन्यत् ) और ( करणम् ) साधनको ( च ) भी ( एकत्र ) एकविषयमें ( हि ) निश्चितरूपसे ( बध्नाति ) बाँधता है ( लक्ष्यभेत्तुः ) निशानेको भेदनेवालेका ( किञ्चित् ) जरासा ( प्रमादे सति ) प्रमाद होनेपर ( यथा ) जैसे ( बाणप्रयोगः ) बाणको छोडना ( विफलः ) निष्फल [ भवति ] होता है ( तथा ) तैसेही [ अत्र, बोध्यम् ] इस विषयमें समझना चाहिये ॥ २२२ ॥

( भावार्थ )—जो पुरुष लक्ष्य ( निशाने ) को भेदना चाहे, उसका चित्त, दृष्टि और हाथ आदि साधन लक्ष्यकी ओर लगेहुए होने चाहियें, उस लक्ष्यको भेदनेवालेसे इस विषयमें यदि जरासी भी असावधानी होजाय तो जैसे उसका बाण छोडना वृथाही जाता है तैसे ही इस ब्रह्मके विषै चित्तको एकाग्र करने में यदि जराभी असावधानी होजाय तो उसका प्रयत्न वृथा ही जाताहै ॥ २२२ ॥

सिद्धेश्चित्तसमाधानमसाधारणकारणम् ।
यतस्ततो मुमुक्षूणां भवितव्यं सदामुना ॥ २२३ ॥

अन्वय और पदार्थ—( यतः ) क्योंकि ( चित्तसमाधानम् ) चित्तकी एका-

ग्रता ( सिद्धेः )ःसिद्धिका ( असाधारणकारणम् ) मुख्य कारण है ( ततः ) तिसकारण से ( मुमुक्षूणाम् ) मुमुक्षुओंके ( अमुना ) इस चित्तसमाधान करके ( सदा ) सर्वदा ( भवितव्यम् ) होना चाहिये ॥ २२३ ॥

( भावार्थ )—चित्तकी एकाग्रता ही मोक्षरूप सिद्धिकी प्राप्तिका मुख्य कारण मानीगई है, इसलिये मुमुक्षु पुरुषों को वही उपाय करना चाहिये, कि–जिससे चित्तमें एकाग्रता आवे ॥ २२३ ॥

**अत्यन्ततीव्रवैराग्यं फललिप्सा महत्तरा ।**
**तदेतदुभयं विद्यात्समाधानस्य कारणम् ॥ २२४॥**

अन्वय और पदार्थ—( अत्यंततीव्रवैराग्यम् ) अतिउत्कट वैराग्य ( महत्तरा ) बडीभारी ( फललिप्सा ) मोक्षरूप फलको पानेकी इच्छा ( एतत् ) इन ( तत् ) प्रसिद्ध( उभयम् ) दोनों को ( समाधानस्य ) चित्त की एकाग्रता का (कारणम् ) कारण ( विद्यात् ) जानै ॥ २२४ ॥

( भावार्थ )–इसलोकके और परलोक के भोग्य पदार्थों के ऊपर अत्यन्त तीव्र वैराग्य और मोक्षको पानेकी प्रबल इच्छा, इन दो प्रसिद्ध वस्तुओं को चित्तकी एकाग्रताका साधन जानै ॥ २२४ ॥

**बहिरङ्गं श्रुतिःप्राह ब्रह्मचर्यादि मुक्तये ।**
**शमादिषट्कमेवैतदन्तरङ्गं विदुर्बुधाः ॥ २२५ ॥**

अन्वय और पदार्थ—( श्रुतिः ) वेद ( ब्रह्मचर्यादि ) ब्रह्मचर्य आदिको ( मुक्तये )मुक्तिके लिये ( बहिरङ्गम् ) बहिरङ्ग साधन ( प्राह ) कहती है (एतत् ) इस ( शमादिषट्कम्–एव ) शम आदि छः को ही ( बुधाः )विद्वान्( अन्तरङ्गम् ) अन्तरङ्ग साधन ( विदुः ) जानते हैं ॥ २२५ ॥

( भावार्थ )–वेदने ब्रह्मचर्य आदिको मोक्षका बहिरङ्गसाधन कहा है, परन्तु इन शम आदि छः को पण्डित मोक्षका अंतरङ्ग साधन कहते हैं ॥ २२५ ॥

**अन्तरङ्गं हि बलवद्बहिरङ्गाद्यतस्ततः ।**
**शमादिषट्कं जिज्ञासोरवश्यं भाव्यमान्तरम् २२६**

अन्वय और पदार्थ–( यतः ) क्योंकि ( हि ) निश्चय ( बहिरङ्गात् ) बहिरङ्गसे ( अंतरङ्गम् ) अंतरङ्ग ( बलवत् ) बलवान् [ भवति ] होता है ( ततः ) तिससे ( जिज्ञासोः ) मुमुक्षुको ( शमादिषट्कम् ) शम आदि छः ( अवश्यम् ) अवश्य ( आंतरम् ) अंतरङ्ग ( भाव्यम् ) होने चाहिये ॥२२६ ॥

( भावार्थ )-क्योंकि बहिरङ्गकी अपेक्षा अन्तरङ्ग निश्चय अधिक बलवान् होता है, इसकारण मोक्ष चाहनेवाले पुरुषको शम आदि छः को अन्तरङ्ग साधन बना-लेना चाहिये ॥ २२६ ॥

**अन्तरङ्गविहीनस्य कृतश्रवणकोटयः ।**
**न फलन्ति यथा योद्धुरधीरस्यास्त्रसम्पदः ॥२२७॥**

अन्वय और पदार्थ-( यथा ) जैसे ( अधीरस्य ) धैर्यहीन ( योद्धुः ) योधा की ( अस्त्रसम्पदः ) अस्त्ररूप सम्पत्तियें ( न ) नहीं ( फलन्ति ) सफल होती हैं [ तथा ] तैसे ही ( अन्तरङ्गविहीनस्य ) शम आदि अन्तरङ्ग साधनोंसे रहित पुरुष का ( कृतश्रवणकोटयः ) करोड़ों वार वेदका श्रवण करना है ॥ २२७ ॥

( भावार्थ )-जिसके चित्तमें धैर्य नहीं है ऐसे योधाके पास वहुतसे अस्त्र शस्त्र होने पर भी जैसे उनसे कोई फल सिद्ध नहीं होता तैसे ही जिस मुमुक्षुको शम दम आदि अन्तरङ्ग साधनोंकी सिद्धि नहीं हुई है, वह करोड़ों वार वेदान्तको श्रवण करै तो भी उसको कुछ भी प्राप्त नहीं होता ॥ २२७ ॥

॥ मुमुक्षुत्वम् ॥

**ब्रह्मात्मैकत्वविज्ञानात् यद् विद्वान् मोक्तुमिच्छति ।**
**संसारपाशबन्धं तन्मुमुक्षुत्वं निगद्यते ॥ २२८ ॥**

अन्वय और पदार्थ-( विद्वान् ) पण्डित पुरुष ( ब्रह्मात्मैकत्वविज्ञानात् ) ब्रह्म और जीव एक ही हैं ऐसे ज्ञानकी सहायतासे ( संसारपाशबन्धम् ) संसार रूपी फांसीके बन्धनको ( मोक्तुम् ) छेदन करनेको अर्थात् उससे मुक्तिपानेको ( यत् ) जो ( इच्छति ) चाहता है ( तत् ) वह ( मुमुक्षुत्वम् ) मुमुक्षु पदका अर्थ ( निगद्यते ) कहाजाता है ॥ २२८ ॥

( भावार्थ )-'जीव और ब्रह्ममें कुछ भेद नहीं है, दोनों एक ही हैं' ऐसे ज्ञानके द्वारा पण्डित पुरुष, संसारपाशबन्धनसे मुक्ति पानेकी जो इच्छा करता है उसको ही मुमुक्षुत्व कहते हैं ॥ २२८ ॥

**साधनानां तु सर्वेषां मुमुक्षा मूलकारणम् ।**
**अनिच्छोरप्रवृत्तस्य क्व श्रुतिः क्व नु तत्फलम् ॥२२९॥**

अन्वय और पदार्थ-( तु ) किन्तु ( सर्वेषाम् ) सब ( साधनानाम् ) साधनोंमें ( मुमुक्षा ) मोक्षकी इच्छा ( मूलकारणम् ) प्रधान कारण [ अस्ति ]

है [ यतः ] क्योंकि ( अनिच्छोः ) इच्छाहीन ( अप्रवृत्तस्य ) प्रवृत्तिरहितको ( श्रुतिः ) वेद ( क्व ) कहां ( तत्फलम् ) उसका फल ( क्व नु ) कहां ॥ २२३ ॥

( भावार्थ )-सब प्रकारके साधनोंमें मोक्षको पानेकी इच्छा ही प्रधान साधन हैं, क्योंकि-जिसको मोक्षपानेकी इच्छा नहीं है, उसकी मोक्षके साधनमें प्रवृत्ति ही नहीं होगी, ऐसे पुरुषको वेद ही क्या करेगा ? और वेदका बताया हुआ फल भी उसको कहाँसे मिलेगा ? ॥ २२६ ॥

**तीव्रममध्यमन्दातिमन्दभेदाच्चतुर्विधा ।**

**मुमुक्षा तत्प्रकारोऽपि कीर्त्यते श्रूयतां बुधैः ॥२३०॥**

अन्वय और पदार्थ-( तीव्रमध्यममन्दातिमन्दभेदात् ) तीव्रमध्यम, मन्द और अतिमन्द भेदसे ( मुमुक्षा ) मोक्षकी इच्छा ( चतुर्विधा चार प्रकारकी है ( तत्प्रकारः अपि ) वह चार भेद भी ( कीर्त्यते ) कहाजाता है ( बुधैः ) पण्डितों करके ( श्रूयताम् ) सुनाजाय ॥ २३० ॥

( भावार्थ )-मुमुक्षा कहिये मोक्षकी इच्छा चार प्रकारकी है तीव्र, मध्यम, मन्द और अतिमन्द, इन चार भेदोंका भी वर्णन करते हैं, पण्डितजन सुनें २३०

**तापैस्त्रिभिर्नित्यमनेकरूपैः**

**सन्तप्यमानः क्षुभितान्तरात्मा ।**

**परिग्रहं सर्वमनर्थबुद्ध्या**

**जहाति सा तीव्रतरा मुमुक्षा ॥ २३१ ॥**

अन्वय और पदार्थ—( अनेकरूपैः ) बहुत प्रकारके ( त्रिभिः ) तीन ( तापैः ) तापों करके ( नित्यम् ) प्रतिदिन ( संतप्यमानः ) संतापको प्राप्त हुआ ( क्षुभितान्तरात्मा ) अत्यन्त व्याकुलचित्त पुरुष ( अनर्थबुद्ध्या ) बुरा करनेवाला है ऐसी बुद्धिसे ( सर्वम् ) सब ( परिग्रहम् ) संसर्गको [ यया ] जिस इच्छा के द्वारा ( जहाति ) त्यागता है ( सा ) वह ( मुमुक्षा ) मोक्षकी इच्छा ( तीव्रतरा ) अत्यन्त तीव्र है ॥ २३१ ॥

( भावार्थ )—मूलमें आध्यात्मिक, आधिभौतिक और आधिदैविक भेदसे तीन प्रकारके होने पर भी जो अनेकों प्रकारसे सन्तप्त करते हैं ऐसे दुःखोंके द्वारा सदा पीड़ित और व्याकुलचित्त होकर साधक सब प्रकारका आसक्तिको 'यह अनर्थकारी है, ऐसा मानकर जिस इच्छासे उस सब परिग्रहको छोड़ देता है वह इच्छा

हीं अत्यन्त तीव्र मुमुक्षा है ॥ २३१ ॥

तापत्रयं तीव्रमवेक्ष्य वस्तु
दृष्ट्वा कलत्रं तनयान् विहातुम् ।
मध्ये द्वयोर्लोडनमात्मनो यत्
सैषा मता माध्यमिकी मुमुक्षा ॥ २३१ ॥

अन्वय और पदार्थ-( तीव्रम् ) भयानक ( तापत्रयम् ) तीनों तापोंको ( अवेक्ष्य ) देखकर ( वस्तु ) परमवस्तुको ( दृष्ट्वा ) देखकर ( कलत्रम् ) स्त्रीको ( तनयान् ) पुत्रोंको ( विहातुम् ) त्यागनेके लिये ( द्वयोः ) दोनोंके ( मध्ये ) मध्यमें ( आत्मनः ) अपना ( यत् ) जो ( लोडनम् ) संशय है ( एषा ) यह ( सा ) वह ( माध्यमिकी ) मध्यम श्रेणी की ( मुमुक्षा ) मोक्षकी इच्छा ( मता ) मानीगई है ॥ २३२ ॥

भावार्थ-तीन प्रकारके भयावने तापों का अनुभव करके और कौन वस्तु परमार्थ सत् है इस बातको जानकर यदि कोई, मुक्तिकी इच्छा होने पर भी स्त्री और पुत्रोंको त्यागने के लिये उत्कण्ठित होकर, ' संन्यास और संसार इन दोनों मेंसे किसका अवलम्बन करूँ ' ऐसे सन्देह के झूले पर चढ़कर झोटे खानेलगे अर्थात् एक बातका पक्का निश्चय न करसके तो उसकी जो मुमुक्षा है वह मध्यम मुमुक्षा कहलाती है ॥ २३२ ॥

मोक्षस्य कालोऽस्ति किमद्य मे त्वरा
भुक्त्वैव भोगान् कृतसर्वकार्यः ।
मुक्त्यै यतिष्येऽहमथेति बुद्धि-
रेषैव मन्दा कथिता मुमुक्षा ॥ २३३ ॥

अन्वय और पदार्थ—( मोक्षस्य ) मोक्षके [ साधनाय ] साधन करनेके लिये ( कालः ) समय ( अस्ति ) है ( मे ) मुझे ( त्वरा ) शीघ्रता ( किम् ) क्या है ( भोगान् ) भोगोंको ( भुक्त्वा-एव ) भोगकर ही ( कृतसर्वकार्यः ) सब काम पूरे करके ( अथ ) अनन्तर ( अहम् ) मैं ( मुक्त्यै ) मुक्तिके लिये ( यतिष्ये ) यत्न करूँगा ( एषा ) यह ( बुद्धिः, एव ) बुद्धि ही ( मन्दा ) मन्द ( मुमुक्षा ) मोक्षकी इच्छा ( कथिता ) कही है ॥ २३३ ॥

( भावार्थ )-मोक्ष की साधना करने के लिये अभी बहुत समय पड़ा है, अभी मुझे मोक्ष पानेके लिये शीघ्रता करनेकी क्या आवश्यकता है ? पहिले मुझे जो कुछ कामकरने हैं उनको करलूं और इच्छानुसार जहांतक होसके भोगों का भोगलूं, फिर मैं मुक्ति पाने के लिये उद्योग करलूंगा, ऐसी बुद्धि को ही मन्द मुमुक्षा कहते हैं ॥ २३३ ॥

मार्गे प्रयातुर्मणिलाभवन्मे
लभ्येत मोक्षो यदि नाम धन्यः ।
इत्याशया मूढधियां मतिर्या
सैषातिमन्दाऽभिमता मुमुक्षा ॥ २३४ ॥

अन्वय और पदार्थ-( प्रयातुः ) जानेवाले को ( मार्गे ) मार्ग में ( मणिलाभवत् ) मणि मिलजाने की समान ( मे ) मुझ को ( मोक्षः ) मोक्ष ( यदि ) जो ( लभ्येत ) मिलजाय ( धन्यः,नाम ) मैं धन्य होजाऊं ( इति आशया) ऐसी आशा करके ( मूढधियाम् ) मूढ़मतियों की ( या ) जो ( मतिः ) बुद्धि [ भवति ] होती है ( सा ) वह ( एषा ) यह ( अतिमन्दा ) अतिमन्द नामवाली ( मुमुक्षा ) मोक्ष की इच्छा ( अभिमता ) मानीगई है ॥ २३४ ॥

( भावार्थ )-जैसे कोई पुरुष मार्ग में चला जारहा है, उस समय अचानक उस मार्ग में एक मणि पड़ी हुई है यह देखकर वह उसको उठालेय, तैसे ही मैं भी इस संसार आश्रम के कर्म को कर रहा हूं, भाग्यवश यदि मुझे मोक्ष की प्राप्ति होजाय तो मैं उस मणि को पाने वाले बटोही की समान धन्य होजाऊंगा, ऐसी आशा के साथ मूढ़मतियों की जो बुद्धि होती है, उसको ही अतिमन्द मुमुक्षा कहते हैं ॥

जन्मानेकसहस्रेषु तपसाराधितेश्वरः ।
तेन निःशेषनिर्धूतहृदयस्थितकल्मषः ॥ २३५ ॥

अन्वय और पदार्थ-( जन्मानेकसहस्रेषु ) अनेकों सहस्र जन्मों में ( तपसा ) तप के द्वारा ( आराधितेश्वरः ) जिसने ईश्वर की आराधना की है ऐसा पुरुष ( तेन ) उस ईश्वर की आराधना के द्वारा ( निःशेषनिर्धूतहृदयस्थितकल्मषः ) पूर्णरूप से दूर करदिया है हृदय में का पाप जिसने ऐसा [ भवति ] होजाता है ॥

( भावार्थ )-अनेकों सहस्रों जन्मों में तपस्या करके जो पुरुष परमेश्वर की

आराधना करता चलाआरहा है और उस ईश्वर की आराधना के प्रभाव से जिसके हृदय में का सब प्रकार का पाप पूर्णरूप से नष्ट होगया है ॥ २३५ ॥

**शास्त्रविद् गुणदोषज्ञो भोग्यमात्रे विनिःस्पृहः ।**
**नित्यानित्यपदार्थज्ञो मुक्तिकामो दृढव्रतः ॥२३६॥**

**अन्वय और पदार्थ**—( शास्त्रवित् )शास्त्रका जाननेवाला ( गुणदोषज्ञः) गुण और दोषका विवेकी ( भोग्यमात्रे ) सबप्रकारके भोगके पदार्थोंमें ( विनिःस्पृहः ) जिसकी अभिलाषा दूर होगई है ( नित्यानित्यपदार्थज्ञः ) नित्य और अनित्य पदार्थों के स्वरूपको जाननेवाला ( मुक्तिकामः ) मुक्तिका अभिलाषी ( दृढव्रतः ) कार्य करनेके दृढ निश्चय वाला ॥ २३६ ॥

( भावार्थ )—जिसको शास्त्रका ज्ञान है, गुण और दोष किसको कहते हैं इस बातको जो समझाहुआ है, सबही प्रकारके भोगके पदार्थोंमेंसे जिसकी इच्छा हट-गई है, नित्य वस्तु कौन है और अनित्य वस्तु कौन है इस बातको जो भलेप्रकार समझगया है, जिसको मुक्तिकी इच्छा है और जो पक्के निश्चयके साथ कर्त्तव्य कर्म को करता है ॥ २३६ ॥

**निष्टप्तमाग्निना पात्रमुद्धृत्य त्वरया यथा ।**
**जहाति गेहं तद्वच्च तीव्रमोक्षेच्छया द्विजः॥२३७॥**

**अन्वय और पदार्थ**—( अग्निना ) अग्निसे ( निष्टप्तम् ) अत्यन्त तपेहुए ( पात्रम् ) पात्रको ( उद्धृत्य ) हाथसे उठाकर ( यथा ) जैसे ( त्वरया ) शीघ्र-तासे ( जहाति ) छोड़देता है ( तद्वत् ) तैसेही ( द्विजः ) जो ब्राह्मण ( तीव्रमोक्षे-च्छया ) अतिप्रबल मोक्षकी इच्छा से ( गेहम् ) अपने घरको ( जहाति ) छोड़ देता है ॥ २३७ ॥

( भावार्थ )—अग्निसे अत्यन्त तपेहुए पात्रको हाथसे उठाकर पुरुष जैसे तत्कालही उसको छोड़देता है, तैसे ही जो द्विज मोक्षकी तीव्र इच्छासे एकायकी अपने घरको छोड़देता है ॥ २३७ ॥

**स एव सद्यस्तरति संसृतिं गुर्वनुग्रहात् ।**
**यस्तु तीव्रमुमुक्षुः स्यात्स जीवन्नेव मुच्यते ॥२३८॥**

**अन्वय और पदार्थ**—( सः, एव ) वह ही ( गुर्वनुग्रहात् ) गुरुकी कृपासे ( सद्यः ) अतिशीघ्र ( संसृतिम् ) संसारको ( तरति ) तरजाता है ( तु ) परन्तु

( यः ) जो पुरुष ( तीव्रमुमुक्षुः ) अतिप्रबल मोक्षकी इच्छावाला ( स्यात् ) हो ( सः ) वह ( जीवन्-एव ) जीता हुआ ही ( मुच्यते ) मुक्त होजाता है ॥ २३८॥

( भावार्थ )-जिसका ऊपरके श्लोकोंमें वर्णन किया है वह पुरुषही गुरुकी कृपासे बड़ी ही शीघ्र संसारके बन्धनसे छूटजाता है, जिसको मोक्षके लिये बड़ी ही तीव्र इच्छा उत्पन्न होजाती है वह जीवित दशामें ही मुक्ति पाजाता है अर्थात् जीवन्मुक्त होजाता है॥ २३८ ॥

जन्मान्तरे मध्यमस्तु तदन्यस्तु युगान्तरे ।
चतुर्थः कल्पकोट्यां वा नैव बन्धाद्विमुच्यते २३९

अन्वय और पदार्थ-( तु ) किन्तु ( मध्यमः ) मध्यम श्रेणी की मुमुक्षावाला ( जन्मान्तरे ) दूसरे जन्ममें [ मुच्यते ] छूटता है ( तु ) और ( तदन्यः ) मंद मुमुक्षावाला पुरुष ( युगांतरे ) अन्य युगमें [ मुच्यते ] छूटता है ( चतुर्थः ) अति-मंद मुमुक्षावाला चौथी श्रेणीका पुरुष ( कल्पकोट्याम् ) करोड़ों कल्प बीतजाने पर ( बंधात् ) बंधनसे ( विमुच्यते, वा ) कदाचित् छूटजाता है [ वा ] या (नैव) नहीं छूटता है ॥ २३९॥

( भावार्थ )-जिसको मोक्ष की इच्छा मध्यम श्रेणी की होती है वह पुरुष दूसरे जन्म में मोक्ष पाता है, जिसकी मुमुक्षा मन्द होती है वह पुरुष दूसरे युग में मोक्ष पासकता है, परन्तु जिसकी मुमुक्षा अत्यंत मंद होती वह पुरुष करोड़ों कल्प बीतजाने पर भी संसारबन्धन से मुक्ति पावेगा या नहीं इसमें संदेह ही है॥ २३९॥

नृजन्म जन्तोरतिदुर्लभं विदु-
स्ततोऽपि पुंस्त्वं च ततो विवेकः ।
लब्ध्वा तदेतत् त्रितयं महात्मा
यतेत मुक्त्यै सहसा विरक्तः ॥ २४० ॥

अन्वय और पदार्थ-( जन्तोः ) प्राणीके ( नृजन्म ) मनुष्यजन्म को ( अति-दुर्लभम् ) अत्यंत दुर्लभ ( विदुः ) जानते हैं ( पुंस्त्वम् ) पुरुष होना ( ततः,अपि ) तिससे भी [ दुर्लभम्,विदुः ] दुर्लभ मानते हैं ( च ) और ( विवेकः ) विवेक ( ततः ) तिससे [ अपि ] भी [ दुर्लभः ] दुर्लभ है ( तत् ) तिस ( एतत् ) इस ( त्रितयम् ) तीनों को ( लब्ध्वा ) पाकर ( महात्मा ) महात्मा पुरुष ( सहसा ) शीघ्र ही ( विरक्तः ) विरक्त होता हुआ ( मुक्त्यै ) मुक्ति के लिये ( यतेत ) यत्न करै।

(भावार्थ)-इस संसार में प्राणीको पहिले तो मनुष्यका जन्म ही प्राप्त होना कठिन है और मनुष्य होने पर भी पुरुष होना और भी दुर्लभ है, पुरुष भी होजाय तो भले बुरे का विचार करने का बुद्धि प्राप्त होना अति दुर्लभ है ऐसा विज्ञ पुरुषों का विचार है, इसलिये जिसको भाग्यवश ये अतिदुर्लभ तीन बातें प्राप्त होजायँ उस महात्मा पुरुषको चाहिये, कि-यथाशक्ति शीघ्र ही संसार से विरक्त होकर मुक्ति पाने के लिये उद्योग करै॥ २४०॥

पुत्रमित्रकलत्रादिसुखं जन्मनि जन्मनि ।
मर्त्यत्वं पुरुषत्वञ्च विवेकश्च न लभ्यते ॥ २४१ ॥

अन्वय और पदार्थ-(जन्मनि, जन्मनि) जन्म जन्म में (पुत्रमित्रकलत्रादिसुखम्) पुत्र मित्र स्त्री आदि के साथ होने वाला सुख (लभ्यते) मिलजाता है (मर्त्यत्वम्) मनुष्य का जन्म (पुरुषत्वम्) पुरुषपना (च) और (विवेकः) सदसद्विवेक (च) भी (न) नहीं [लभ्यते] मिलता है ॥ २४१

(भावार्थ)-हरएक जन्म में पुत्र, मित्र, स्त्री आदि के साथ रहने से होनेवाला सुख मिलजाता है, मनुष्य का जन्म, पुरुष होना और सत् असत् का विवेक ये तीनों बातें चाहे तिस जन्म में नहीं मिलसकतीं ॥ २४१ ॥

लब्ध्वा सुदुर्लभतरं नरजन्म जन्तु-
स्तत्रापि पौरुषमतः सदसद्विवेकम् ।
संप्राप्य चैहिकसुखाभिरतो यदि स्यात्
धिक् तस्य जन्म कुमतेः पुरुषाधमस्य २४२

अन्वय और पदार्थ—(जंतुः) प्राणी (सुदुर्लभतरम्) अत्यंत दुर्लभ (नरजन्म) मनुष्यजन्मको (लब्ध्वा) पाकर (तत्रापि) उसमें भी (पौरुषम्) पुरुषपने को (अतः) इसके अनंतर (सदसद्विवेकम्) सत् असत्के विवेकको (च) भी (संप्राप्य) पाकर (यदि) जो (ऐहिकसुखाभिरतः) इस लोकके सुखमें आसक्त (स्यात्) होजाय [तदा] तो (तस्य) उस (कुमतेः) खोटी बुद्धिवाले (पुरुषाधमस्य) नीच पुरुषके (जन्म) जन्म को (धिक्) धिक्कार है॥२४२॥

(भावार्थ)—इसलिये परमदुर्लभ मनुष्यजन्म को पाकर और उस जन्ममें पुरुषपने को तथा नित्य अनित्य पदार्थोंके विवेकको पाकर भी जीव, यदि संसारके विषयभोगमें ही फँसा हुआ पडारहे तो उस नष्टबुद्धि नीच पुरुषके जन्मलेने को ही धिक्कार है॥ २४२॥

**खादते मोदते नित्यं शुनकः शूकरः खरः ।**
**तेषामेषां विशेषः को वृत्तिर्येषां तु तैः समा २४३**

अन्वय और पदार्थ-( शुनकः ) कुत्ता ( शूकरः ) सुअर ( खरः ) गधा ( नित्यम् ) प्रतिदिन ( खादते ) खाता है ( मोदते ) आनंदका अनुभव करता है ( येषाम् ) जिन मनुष्यों का ( वृत्तिः ) व्यवहार ( तैः समा ) उन कुत्ते आदि कोंके समान [ भवति ] होता है ( तेषाम् ) तिनका ( एषाम् ) इनका ( कः )क्या ( विशेषः ) भेद [ अस्ति ] है ॥ २४३ ॥

( भावार्थ )—कूकर, शूकर, और गधे आदिभी प्रतिदिन खाते पीते हैं और आनंद उडाते हैं, जिन मनुष्यों का व्यवहार अर्थात् खाना पीना और आनंद उडाना आदि इन कूकर शूकर आदिकी समान ही होताहै. फिर उन कूकर शूकर आदि और इन मनुष्योंमें भेद ही क्या रहा ? तात्पर्य यह है कि-जो जीव केवल खाने पीने और मौज उडानेमें ही अपने समय को बितादेते हैं उनका जन्म कूकर शूकर आदिकी समान यों ही जाता है ॥ २४३ ॥

**यावन्नाश्रयते रोगो यावन्नाश्रयते जरा ।**
**यावन्न धीर्विपर्येति यावन्मृत्युं न पश्यति २४४**
**तावदेव नरः स्वस्थः सारग्रहणतत्परः ।**
**विवेकी प्रयतेताशु भवबन्धविमुक्तये ॥ २४५ ॥**

अन्वय और पदार्थ-( यावत् ) जबतक ( रोगः ) रोग [ शरीरम् ] शरीर को ( न ) नहीं ( आश्रयते ) आश्रय करता है ( यावत् ) जबतक ( जरा ) वृद्धावस्था ( न ) नहीं ( आश्रयते ) घेरती है ( यावत् ) जबतक ( धीः ) बुद्धि ( न ) नहीं ( विपर्येति ) विपरीत होती है ( यावत् ) जब तक ( मृत्युम् ) मृत्युको ( न ) नहीं ( पश्यति ) देखता है ( तावत्-एव ) तबतक ही ( सारग्रहणतत्परः ) सार को ग्रहण करनेमें तत्पर हुआ ( स्वस्थः ) नीरोग ( विवेकी ) विचारवान् ( नरः ) मनुष्य ( भवबंधविमुक्तये ) संसार बंधन से छूटनेके लिये ( आशु ) शीघ्र ( प्रयतेत ) उद्योग करलेय ॥ २४४ ॥ २४५ ॥

( भावार्थ )-जब तक रोग आकर शरीर को न घेरलेय, जब तक बुढ़ापा आकर शरीर के ऊपर अधिकार न जमालेय, जबतक बुद्धि सावधान बनी रहै

और जबतक मृत्यु आकर सामने न खड़ी होजाय, उससे पहिले ही सारग्राही स्वस्थपुरुष विवेकसम्पन्न होकर संसारबंधनसे मुक्तिपाने के लिये शीघ्रही यत्न करलेय

देवर्षिपितृमर्त्यर्णबन्धमुक्तास्तु कोटिशः ।
भवबन्धविमुक्तस्तु यः कश्चिद् ब्रह्मवित्तमः ।२४६।

अन्वय और पदार्थ-(देवर्षिपितृमर्त्यर्णबंधमुक्ताः, तु ) देवऋण, पितृऋण और ऋषिऋण के बंधन से मुक्ततो ( कोटिशः ) करोड़ों पुरुष [ भवन्ति ] होते हैं ( तु ) किंतु ( यःकश्चित् ) कोई एकाध ( ब्रह्मवित्तमः ) ब्रह्मज्ञानियों में उत्तम पुरुष [ एव ] ही ( भवबंधविमुक्तः ) संसारबंधन से मुक्त [ भवति ] होता है ॥

( भावार्थ )-मनु आदि धर्मशास्त्रोंमें लिखा है,कि-पुरुष देवऋण ऋषिऋण और पितृऋण इन तीन ऋणोंसे बंधाहुआ उत्पन्न होता है। तदनंतर यज्ञ होम पूजाआदि करके देवऋण से वेद का पठन पाठन आदि करके ऋषिऋण से और संतान उत्पन्न करके पितृऋण से छूटता है, ऐसे यज्ञ होमादि, वेदाध्ययन और संतान उत्पन्न करके देवता, ऋषि और पितरों के ऋणबंधन से छूटनेवाले तो संसार में करोड़ों मनुष्य हुआ करते हैं,परंतु परब्रह्मके साक्षात्कार के द्वारा संसारबंधन से एकसाथ छूट जाने वाला महात्मा,तो कदाचित् कोई एकाधही देखने में आताहै२४६

अन्तर्बन्धेन बद्धस्य किं बहिर्बन्धमोचनैः ।
तदन्तर्बन्धमुक्त्यर्थं क्रियतां कृतिभिः कृतिः २४७

अन्वय और पदार्थ—( अन्तर्बन्धेन ) भीतरी बन्धन के द्वारा ( बद्धस्य ) बँधेहुएका ( बाहर्बन्धमोचनैः ) बाहरके बन्धनोंको खोल देनेसे ( किम् ) क्या लाभ है ? ( तत् ) तिसकारणसे ( कृतिभिः) विद्वानों करके (अंतर्बन्धमुक्त्यर्थम् ) भीतरी बन्धन से छूटनेके लिये ( कृतिः ) प्रयत्न ( क्रियताम् ) कियाजाय २४७

( भावार्थ )-जो भीतरी बंधनसे सदा बँधाहुआ है उस को, ऊपर कहे बाहरीबंधनोंसे छूटजाने में भी क्या लाभ है ? इसलिये समर्थ बुद्धिमानोंको चाहिये, कि-वे भीतरी बंधनसे छूटनेके लिये प्रयत्न करें ॥ २४७ ॥

कृतिपर्यवसानैव मता तीव्रमुमुक्षुता ।
अन्या तु रञ्जनामात्रा यत्र नो दृश्यते कृतिः।२४८।

अन्वय और पदार्थ-( तीव्रमुमुक्षुता ) मोक्ष पानेके लिये तीव्रइच्छा ( कृतिपर्यवसाना ) मोक्ष पानेके लिये प्रयत्न ही है परिणाम जिसका ऐसी ( मता)मानी-

गई है ( यत्र ) जिसमें ( कृतिः ) प्रयत्न ( न ) नहीं ( दृश्यते ) दीखता है [ सा ] वह ( अन्य ) तीव्रसे अन्य है ( तु ) किंतु ( रञ्जनामात्रा ) सामान्य अनुराग-मात्र है ॥ २४८ ॥

( भावार्थ )–जो मोक्षकी इच्छाके काममें पर्यवसित होय अर्थात् केवल मोक्ष पानेकी इच्छासे कियाहुआ प्रयत्न तीव्र मुमुक्षा कहलाता है और जिस मोक्ष की इच्छा में कार्य अर्थात् मोक्ष पाने के लिये प्रयत्न देखने में न आवे, इच्छा तो हो परन्तु उसको पाने के लिये प्रयत्न कुछ भी देखने में न आवे वह मोक्ष की इच्छा तीव्र मुमुक्षा नहीं है, किन्तु वह मोक्ष के लिये साधारण अनुराग मात्र है ॥२४८॥

**गेहादि सर्वमपहाय लघुत्वबुद्ध्या**
**सौख्येच्छया स्वपतिनानलमाविविक्षोः ।**
**कान्ताजनस्य नियता सुदृढा त्वरा या**
**सैषा फलान्तगमने करणं मुमुक्षोः २४९**

अन्वय और पदार्थ–( लघुत्वबुद्ध्या ) ये अत्यन्त तुच्छ हैं ऐसी बुद्धि से ( गेहादि ) घर आदि ( सर्वम् ) सबको ( अपहाय ) त्याग कर ( स्वपतिना ) अपने पति के साथ ( सौख्येच्छया ) परलोक में सुख भोगने की इच्छा से ( अनलम्-आविविक्षोः ) अग्नि में प्रवेश करने की इच्छा वाली (कांताजनस्य )पति से प्रेम करने वाली स्त्रियों की ( या ) जो ( नियता ) नियत ( सुदृढा ; अत्यंत दृढ ( त्वरा ) शीघ्रता है ( सा ) वह ( मुमुक्षोः ) मोक्ष चाहने वाले की ( एषा ) यह त्वरा ( फलान्तगमने ) मोक्षरूप अंतिम फलको पानेमें (करणम् ) हेतु [भवति] होती है

( भावर्थ )–ये कुछभी नहीं है अत्यंत तुच्छ है ऐसा विचार कर घर आदि सब प्रकारके भोग पदार्थों को त्यागकर जिसप्रकार पतिव्रता स्त्री परलोक में पति के साथ समागम का सुख भोगने की इच्छा से अग्नि में प्रवेश करने को जैसी अति दृढ़ और अपरिहार्य शीघ्रता करती है, मोक्ष पाने के लिये मुमुक्षु पुरुष को भी तैसी ही दृढ़ और नियत त्वरा होय तो वह मोक्ष पाने की कारण होती है ॥ २४९ ॥

**नित्यानित्यविवेकश्च देहक्षणिकतामतिः ।**
**मृत्योर्भीतिश्च तापश्च मुमुक्षावृद्धिकारणम्॥२५०॥**

अन्वय और पदार्थ–( नित्यानित्यविवेकः ) नित्य और अनित्य वस्तु का ज्ञान ( च ) और ( देहक्षणिकतामतिः ) यह शरीर क्षणभंगुर है ऐसी बुद्धि (च)

और ( मृत्योः ) मृत्यु से ( भीतिः ) भय ( च ) और ( तापः ) त्रिविध ताप ( मुमुक्षावृद्धिकारणम् ) मोक्ष की अभिलाषा बढ़ने का कारण [ भवति ] होता है ॥

( भावार्थ )-एक ब्रह्म ही नित्य है, शेष संसार के सब ही पदार्थ अनित्य हैं इसप्रकार का ज्ञान होना, यह शरीर एकदिन क्षणभर में नष्ट होजायगा ऐसा निश्चय, मरण से भय और आध्यात्मिक, आधिदैविक, तथा आधिभौतिक ये तीन प्रकार के ताप संसार में बड़ा ही व्याकुल करते हैं, ये बातें मोक्ष के विषय में अभिलाषा को बढ़ाती हैं ॥ २५० ॥

शिरो विवेकस्त्वत्यन्तं वैराग्यं वपुरुच्यते ।
शमादयः षडङ्गानि मोक्षेच्छा प्राण उच्यते २५१

अन्वय और पदार्थ-( विवेकः ) नित्य अनित्य वस्तु के स्वरूप का निर्णय ( शिरः ) मस्तकरूप ( अत्यन्तम् ) अधिकबढ़ाहुआ (वैराग्यम्-तु ) वैराग्य तो ( वपुः ) शरीर ( उच्यते ) कहाजाता है ( शमादयः ) शम आदि ( षट् )छः ( अङ्गानि ) अङ्ग [ उच्यंते ] कहेजाते हैं ( मोक्षेच्छा ) मोक्ष की इच्छा ( प्राणः ) प्राण ( उच्यते ) कहाजाता है ॥ २५१ ॥

( भावार्थ )-नित्य अनित्य वस्तु का विवेक ही मस्तकरूप से कहागया है, तीव्र वैराग्य ही शरीर कहागया है, शम दम आदि छः साधन हाथ पैर आदि अङ्ग कहेगए हैं और मोक्षपाने के लिये इच्छाहोना ही उस शरीर में प्राण हैं ॥ २५१ ॥

ईदृशाङ्गसमायुक्तो जिज्ञासुर्युक्तिकोविदः ।
शूरो मृत्युं निहन्त्येव सम्यग्ज्ञानासिना ध्रुवम् ॥

अन्वय और पदार्थ-( ईदृशाङ्गसमायुक्तः ) ऐसे अङ्गोंसे युक्त ( जिज्ञासुः ) तत्त्वज्ञान का अभिलाषी युक्तिकोविदः ) तर्कके स्वरूप को जानने वाला ( शूरः ) निर्भय पुरुष ( सम्यक् ) यथार्थ ( ज्ञानासिना ) ज्ञानरूप तलवार के द्वारा ( मृत्युम् ) मृत्युको (ध्रुवम्-एव) अवश्य ही ( निहन्ति ) नष्ट करता है ॥ २५२ ॥

( भावार्थ )-जिसको इस प्रकार अङ्ग सिद्ध होगए हैं जो तत्त्वज्ञानका अभिलाषी है, कौन सी युक्ति ठीक है और कौन सी युक्ति ठीक नहीं है, इस बात को जो भले प्रकार जानगया है वह निर्भयशूर पुरुष ही तत्त्वज्ञानरूप तलवार को हाथ में लेकर निःसंदेह अज्ञानरूप मृत्यु का नाश करसकता है ॥ २५२ ॥

उक्तसाधनसम्पन्नो जिज्ञासुर्यतिरात्मनः ।
जिज्ञासार्थं गुरुं गच्छेत्समित्पाणिर्नयोज्ज्वलः २५३

अन्वय और पदार्थ-( उक्तसाधनसम्पन्नः ) पीछे कहेहुए साधनों की सिद्धि को प्राप्त ( आत्मनः ) आत्मा का ( जिज्ञासुः ) तत्त्वज्ञान चाहने वाला ( यतिः ) साधक पुरुष ( समित्पाणिः ) हाथ में समिधा लिये ( नयोज्वलः ) विनय से प्रकाशित होताहुआ ( जिज्ञासार्थं ) आत्मा के स्वरूपको जानने के लिये ( गुरुम्, गच्छेत् ) गुरु के समीप जाय ॥ २५३ ॥

( भावार्थ )-पहिले जो शम दम आदि साधन कह आये हैं उनको सिद्ध करने के अनंतर आत्मा का तत्त्व कैसा है इस बातको जानने के लिये जिसको उत्कण्ठा होरही है ऐसा साधक पुरुष गुरुको भेट करने के लिये और कुछ न होतो थोड़ी सी समिधायें ही हाथ में लेकर विनय के साथ शरीर को प्रकाशित करके ब्रह्म का तत्त्व जानने के लिये गुरु की शरणमें जाय ॥ २५२ ॥

श्रोत्रियो ब्रह्मनिष्ठो यः प्रशान्तः समदर्शनः ।
निर्ममो निरहङ्कारः निर्द्वन्द्वो निष्परिग्रहः ॥२५४॥
अनपेक्षः शुचिर्दक्षः करुणामृतसागरः ।
एवंलक्षणसम्पन्नः स गुरुर्ब्रह्मवित्तमः ॥
उपासाद्यः प्रयत्नेन जिज्ञासोः साध्यसिद्धये २५५

अन्वय और पदार्थ—( यः ) जो ( श्रोत्रियः ) गुरुके यहां रहकर वेद पढ़ा हुआ ( ब्रह्मनिष्ठः ) ब्रह्मके ध्यानमें तत्पर ( प्रशान्तः ) परमशान्तस्वभाव ( समदर्शनः ) सब प्राणियोंमें एकसमान दृष्टि रखनेवाला ( निर्ममः ) ममतारहित ( निरहङ्कारः ) अहङ्कारशून्य ( निर्द्वन्द्वः ) शीत उष्ण सुख दुःख आदि द्वन्द्वोंको सहनेवाला ( निष्परिग्रहः ) आसक्तिशून्य ( अनपेक्षः ) किसी विषयकी अपेक्षा न करनेवाला ( शुचिः ) भीतरी और बाहरी शौचसम्पन्न ( दक्षः ) चतुर (करुणामृतसागरः ) दयारूपी अमृतका समुद्र ( एवंलक्षणसम्पन्नः ) ऐसे लक्षणोंसे युक्त ( ब्रह्मवित्तमः ) ब्रह्मज्ञानियोंमें श्रेष्ठ [ भवेत् ] हो ( सः ) वह ( गुरुः ) गुरु ( जिज्ञासोः ) जिज्ञासुको ( साध्यसिद्धये ) कार्यसिद्धिके लिये ( प्रयत्नेन ) प्रयत्न करके ( उपासाद्यः ) शरणलेने योग्य है ॥ २५५ ॥

( भावार्थ )-जिसने गुरुके यहां रहकर अङ्गोंसहित वेद शास्त्रको पढ़ा हो, सर्वदा ब्रह्मके ध्यानमें तत्पर रहनेवाला, परमशान्तचित्त, सकल प्राणियोंमें समदृष्टि रखनेवाला, ममताहीन, निरभिमान, सुख दुःख आदि द्वंद्वोंका सहिष्णु, संसारमें आसक्तिरहित, किसीकी भी अपेक्षा न रखनेवाला, भीतर और बाहरकी शुद्धि रखनेवाला, उपदेश देनेमें चतुर परमदयालु और ब्रह्मज्ञानियोंमें श्रेष्ठ हो वह गुरु होनेके योग्य होता है, तत्त्वज्ञान चाहनेवाला पुरुष अपना इष्टसिद्धिके लिये ऐसे लक्षणोंवाले गुरुको यत्नके साथ प्राप्त करके उनकी शरण लेय ॥ २५४ ॥ २५५ ॥

जन्मानेकशतैः सदादरयुजा भक्त्या समाराधितो
भक्तैर्वैदिकलक्षणेन विधिना सन्तुष्ट ईशः स्वयम् ।
साक्षाच्छ्रीगुरुरूपमेत्य कृपया दृग्गोचरः सन् प्रभु-
स्तत्वं साधु विबोध्य तारयति तान् संसारदुःखार्णवात्॥

अन्वय और पदार्थ-( जन्मानेकशतैः ) कितने ही सौ जन्मों करके (भक्तैः) भक्तोंके द्वारा ( सदा ) सर्वदा ( आदरयुजा ) आदरसहित ( भक्त्या ) भक्ति करके ( वैदिकलक्षणेन ) वेदविहित ( विधिना ) विधि के द्वारा ( समाराधितः ) आराधना किया हुआ ( प्रभुः ) समर्थ ( ईशः ) परमेश्वर ( संतुष्टः ) प्रसन्न होकर ( साक्षात् ) प्रत्यक्षरूप से ( गुरुरूपम् ) गुरुरूप को ( एत्य ) प्राप्त होकर ( दृग्गोचरः ) नेत्रों के सामने आता हुआ ( कृपया ) दया करके ( तत्त्वम् ) परमात्मा के स्वरूप को ( विबोध्य ) समझा कर ( तान् ) उन भक्तों को ( संसारदुःखार्णवात् ) संसाररूपी दुःखमय सागर से ( तारयति ) पार कर देता है २५६

( भावार्थ )-भक्तजन अनेकों सैंकड़ो जन्मों में आदर के साथ भक्ति और शास्त्र में लिखे कर्मानुष्ठान के द्वारा भगवान् की आराधना करते हैं, भगवान् भक्तों की उस आराधना से प्रसन्न होकर साक्षात् गुरुमूर्ति को धारण करते हैं और भक्तों के सामने आकर दर्शन देते हैं । वह गुरुरूपधारी परमेश्वर ही कृपा करके तत्त्व वस्तुका उपदेश भलेप्रकार देते हैं तथा भक्तोंका दुःखमय संसार सागर से उद्धार करदेते है ॥ २५६ ॥

अविद्याहृदयग्रन्थिबन्धमोक्षो भवेद्यतः ।
तमेव गुरुरित्याहुर्गुरुशब्दार्थवेदिनः ॥ २५७ ॥

अन्वय और पदार्थ-( गुरुशब्दार्थवेदिनः ) गुरु शब्दके अर्थको जाननेवाले ( अविद्याहृदयग्रन्थिबन्धमोक्षः ) अज्ञानरूप जो हृदयकी गाँठ उसके द्वारा होनेवाले संसारबंधनसे मुक्ति ( यतः ) जिससे ( भवेत् ) हो ( तम्-एव ) उसको ही (गुरुः इति ) गुरु इस नामसे ( आहुः ) कहते हैं ॥ २५७ ॥

( भावार्थ )-' गुरु ' इस शब्दके अर्थको जो जानते हैं, वह कहते हैं, कि-जिसकी सहायतासे, हृदयकी अविद्यारूपी गाँठ के बनाये हुए इस संसारके बंधन से मुक्ति मिलसके वह ही गुरु है ॥ २५७ ॥

**शिव एव गुरुः साक्षाद् गुरुरेव शिवः स्वयम् ।**
**उभयोरन्तरं किञ्चिन् न द्रष्टव्यं मुमुक्षुभिः ॥२५८॥**

अन्वय और पदार्थ-( साक्षात् ) स्वयम् ( शिवः-एव ) शिव ही ( गुरुः ) गुरु हैं ( गुरुः-एव ) गुरु ही ( स्वयम् ) साक्षात् ( शिवः ) शिव हैं ( मुमुक्षुभिः ) मुमुक्षुओं को ( उभयोः ) दोनोंमें ( किञ्चित् ) कुछ ( अन्तरम् ) भेद ( न ) नहीं ( द्रष्टव्यम् ) देखना चाहिये ॥ २५८ ॥

( भावार्थ )-साक्षात् शिव ही गुरु हैं और गुरु ही स्वयं शिव हैं, मोक्ष चाहनेवाले साधकोंको इन दोनों में जरा भी भेददृष्टि नहीं रखनी चाहिये ॥ २५८ ॥

**वंधमुक्तं ब्रह्मनिष्ठं कृतकृत्यं भजेद् गुरुम् ।**
**यस्य प्रसादात्संसारसागरो गोष्पदायते ॥ २५९ ॥**

अन्वय और पदार्थ-( बंधमुक्तम् ) संसारबंधन से छूटेहुए ( ब्रह्मनिष्ठम् ) ब्रह्मविचारमें लगेहुए ( कृतकृत्यम् ) कृतार्थ हुए ( गुरुम् ) गुरुको ( भजेत् ) सेवे ( यस्य ) जिसके ( प्रसादात् ) अनुग्रहसे ( संसारसागरः ) संसारसमुद्र ( गोष्पदायते ) गौ के चरणके चिह्नकी समान होजाता है ॥ २५९ ॥

( भावार्थ )-जिसकी कृपासे यह संसाररूप समुद्र गौ के चरण के चिह्नकी समान होजाता है उस संसारबन्धनसे मुक्त, ब्रह्मनिष्ठ, तत्त्वज्ञान से कृतार्थ हुए गुरु की सेवा करै ॥ २५९ ॥

**शुश्रूषया सदा भक्त्या प्रणामैर्विनयोक्तिभिः ।**
**प्रसन्नं गुरुमासाद्य प्रष्टव्यं ज्ञेयमात्मनः ॥२६०॥**

अन्वय और पदार्थ-( शुश्रूषया ) सेवाके द्वारा ( सदा ) सर्वदा ( भक्त्या ) भक्तिके द्वारा ( प्रणामैः ) प्रणामोंके द्वारा ( विनयोक्तिभिः ) विनयके वचनोंके

द्वारा ( प्रसन्नम् ) प्रसन्न हुए ( गुरुम् ) गुरुको ( आसाद्य ) प्राप्त होकर (आत्मनः ) अपनी ( ज्ञेयम् ) जाननेयोग्य बात ( प्रष्टव्यम् ) बूझनी चाहिये ।२६०।

( भावार्थ )-सेवा, सर्वदा भक्ति, प्रणाम और विनययुक्त वचनोंके द्वारा प्रसन्न हुए गुरुके पास जाकर अपने जाननेयोग्यविषयमें प्रश्न करै ॥ २६० ॥

भगवन् करुणासिंधो भवसिंधोर्भवांस्तरिः ।
यामाश्रित्याश्रमेणैव परं पारं गता बुधाः ॥ २६१॥

अन्वय और पदार्थ-( करुणासिंधो ) कृपाके समुद्र ( भगवन् ) हे भगवन् ( भवान् ) आप ( भवसिंधोः ) संसारसागरके ( तरिः ) नौका हो (याम् ) जिस नौकाका ( आश्रित्य ) आश्रय लेकर ( अश्रमेण- एव ) विना परिश्रमके ही (बुधाः) पण्डित ( परं पारम् ) परले पार ( गताः ) चलेगए॥ २६१ ॥

( भावार्थ )-हे करुणासागर ! हे भगवन् ! इस संसाररूप समुद्रमें आप ही मेरे लिये नौकारूप अवलम्ब हैं, आपका सहारा लेकर बहुतसे विवेकी पुरुष अनायासमें ही संसारसागरके परले पार होगए ॥ २६१ ॥

जन्मान्तरकृतानन्त-पुण्यकर्म-फलोदयः ।
अद्य सन्निहितो यस्मात्त्वत्कृपापात्रमस्म्यहम् २६२

अन्वय और पदार्थ-( अद्य ) आज ( जन्मान्तरकृतानन्तपुण्यकर्मफलोदयः) मैंने पहिले जन्मोंमें जो अनन्त पुण्यकर्म किये थे उनके ही फलोंका उदय ( सन्निहितः ) उपस्थित हुआ है ( यस्मात् ) क्योंकि ( अहम् ) मैं ( त्वत्कृपापात्रम् ) आपके अनुग्रहका पात्र ( अस्मि ) हुआ हूं ॥ २६२ ॥

( भावार्थ )-अनेकों जन्मोंमें जो मैंने पुण्यकर्म किये थे आज उन सब पुण्य कर्मोंके फलोंका उदय हुआ है, जो मैं आपके अनुग्रहका पात्र होसका हूं ॥२६२॥

संप्रीतिमक्ष्णोर्वदनप्रसाद-
मानन्दमन्तःकरणस्य सद्यः ।
विलोकनं ब्रह्मविदस्तनोति,
छिनत्ति मोहं सुगतिं व्यनक्ति ॥ २६३ ॥

अन्वय और पदार्थ-( ब्रह्मविदः ) ब्रह्मज्ञानी पुरुषका ( विलोकनम् ) देखना ( अक्ष्णोः ) नेत्रोंकी ( संप्रीतिम्) भलेप्रकार प्रीतिको ( वदनप्रसादम् ) मुखके

प्रसन्नभावको ( सद्यः ) तत्काल ही ( अन्तःकरणस्य ) हृदयके ( आनंदम् ) आनंदको ( तनोति ) बढ़ाता है ( मोहम् ) मोहको ( छिनत्ति ) काटता है ( सुगतिम् ) सद्गतिको ( व्यनक्ति ) प्रकट करता है ॥ २६३ ॥

( भावार्थ )-हे भगवन् ! आपकी समान ब्रह्मज्ञानी पुरुषका दर्शन दोनो नेत्रों को तृप्ति, मुखमण्डल पर प्रसन्नता और शीघ्र ही हृदयमें आनंदकी वृद्धि करता है, मोहका छिन्न भिन्न करदेता है और आगे को शुभ होनेवाला है इस बातको सूचित करता है ॥ २६३ ॥

हुताशनानां शशिनामिनाना-
मप्यर्बुदं वापि न यन्निहन्तुम् ।
शक्नोति तद् ध्वांन्तमनंतमांतरं
हन्त्यात्मवेत्ता सकृदीक्षणेन ॥ २६४ ॥

अन्वय और पदार्थ-( हुताशनानाम् ) अग्नियोंकी ( शशिनाम् ) चंद्रमाओंकी ( अपि वा ) या ( इनानाम् ) सूर्योंकी ( अर्बुदम् ,अपि ) सौकरोड संख्या भी ( यत् ) जिसको ( निहंतुम् ) नष्ट करनेको ( न ) नहीं ( शक्नोति ) समर्थ होती है ( तत् ) उस ( आन्तरम् ) भीतर के ( अनन्तम् ) ओरछोर रहित ( ध्वांतम् )अन्धकार को ( आत्मवेत्ता) ब्रह्मज्ञानी सकृत् एक बार ( ईक्षणेन ) देखने से ( हंति ) नष्ट करदेता है ॥ २६४ ॥

( भावार्थ )—सौ करोड अग्नि, चंद्रमा, और सूर्य मिलकर भी जिसको दूर नहीं करसकते, उस हृदय में के अनन्त मोहरूप अंधकारको ब्रह्मज्ञानी एकवार दर्शन देकर ही नष्ट करदेता है ॥ २६४ ॥

दुष्पारे भवसागरे जनिमृतिव्याध्यादिदुःखोत्कटे
घोरे पुत्रकलत्रमित्रबहुलग्राहाकरे भीकरे ।
कर्मोत्तुङ्गतरङ्गभङ्गनिकरैराकृष्यमाणो मुहुः-
र्यातायातगतिभ्रमेण शरणं किञ्चिन्न पश्याम्यहम् ॥

अन्वय और पदार्थ--( दुष्पारे ) जिसका पार बडी कठिनाई से मिलता है ऐसे ( जनिमृतिव्याध्यादिदुःखोत्कटे ) जन्म मरण और व्याधि आदि दुःखोंके द्वारा अति उत्कट ( पुत्रकलत्रमित्रबहुलग्राहाकरे ) पुत्र स्त्री और मित्र आदि

अनेकों ग्राहोंकी खान ( भीकरे ) भयदाय ( घोरे ) घोर ( भवसागरे ) संसार सागरमें ( कर्मोत्तुङ्गतरङ्गभङ्गनिकरैः ) कर्मरूपी ऊँची तरङ्गों के अनेकों उछालोंसे ( मुहुः ) वारंवार ( आकृष्यमाणः ) खेंचाजाता हुआ ( यातायातगतिभ्रमेण ) इसलोक और परलोक के मार्गमें जाने आने के समय होनेवाली भ्रान्तिसे [ युक्तः ] युक्तः ( अहम् ) मैं ( किञ्चित् ) कुछ ( शरणम् ) अवलम्बन ( न ) नहीं ( पश्यामि ) देखता हूं ॥ २६५ ॥

( भावार्थ )—यह संसार समुद्र की समान है, जन्म मरण और व्याधि आदि से होनेवाला दुःख ही इसमें गहरा जल भर रहा है, पुत्र स्त्री मित्र आदि अनेकों निगलजानेवाले ग्राह आदि हिंसक जंतु इसमें विचर रहे हैं, अनादिकाल से सञ्चय किये हुए शुभ और अशुभ कर्मरूप ऊंची २ उठनेवालीं तरङ्गों वाला यह समुद्र मुझे इधर उधर को लुढ़काता रहताहै, इसलोक और परलोक के मार्ग में सदा आवाजाईके कारण मेरी मति भ्रांत होरही है, ऐसे महाभयानक संसारमें मुझे कोई अवलंवन नहीं दीखता ॥ २६५ ॥

**केन वा पुण्यशेषेण तव पादांबुजद्वयम् ।**
**दृष्टवानस्मि मामार्त्तं मृत्योस्त्राहि दयादृशा २६६**

अन्वय और पदार्थ-( केन, वा ) न जानेकिस ( पुण्यशेषेण ) वचे हुए पुण्यके प्रभावसे ( तव ) तुम्हारे ( पादांबुजद्वयम् ) दोनों चरणकमलोंको ( दृष्टवान् अस्मि ) देखसका हूं ( आर्त्तम् ) पीडित ( माम् ) मुझको ( दयादृशा ) कृपादृष्टि करके ( मृत्योः ) मृत्युसे ( त्राहि ) रक्षा करिये ॥ २६६ ॥

( भावार्थ )—हे गुरो ! न जाने किस वचेहुए पुण्यके प्रभावसे मुझे आपके चरणकमलोंका दर्शन मिलगया है, हे देव ! मैं बड़ा ही पीड़ित होरहा हूं, दयाभरी दृष्टिसे मेरी ओरको निहारकर आप मेरी जन्ममरणके चक्करसे रक्षा करिये ॥

**वदन्तमेवं तं शिष्यं दृष्ट्वैव दयया गुरुः ।**
**दद्यादभयमेतस्मै मा भैष्टेति मुहुर्मुहुः ॥ २६७ ॥**

अन्वय और पदार्थ-( गुरुः ) गुरु ( एवम् ) इसप्रकार ( वदंतम् ) कहते हुए ( शिष्यम् ) शिष्यको ( दयया ) दयापूर्वक ( दृष्ट्वा-एव ) देखकर ही ( एतस्मै ) इसके लिये ( माभैष्ट ) भय न कर ( इति ) इसप्रकार ( मुहुः मुहुः ) वार वार ( अभयम् ) अभय ( दद्यात् ) देय ॥ २६७ ॥

( भावार्थ )-जब शिष्य ऐसा कहै तो गुरु उसकी ओरको दयाभरी दृष्टिसे देखै और हे बेटा ! भय न कर ऐसा कहकर उसको बार २ अभय देय ॥२६७॥

**विद्वन् मृत्युभयं जहीहि भवतो नास्त्येव मृत्युः क्वचित्,**

**नित्यस्यद्वयवर्जितस्य परमानन्दात्मनो ब्रह्मणः ।**

**भ्रान्त्या किञ्चिदवेक्ष्य भीतमनसा मिथ्या त्वया कथ्यते,**

**मां त्राहीति हि सुप्तवत्प्रलपनं शून्यात्मकं ते मृषा २६८**

अन्वय और पदार्थ-( विद्वन् ) हे पण्डित ! ( मृत्युभयम् ) मरणके भयका ( जहीहि ) त्याग ( भवतः ) तेरा ( क्वचित्--एव ) कहीं भी ( मृत्युः ) मरण (न) नहीं ( अस्ति ) है ( भ्रांत्या ) भ्रमसे ( किञ्चित् ) कुछ ( मिथ्या ) मिथ्या पदार्थ को ( अवेक्ष्य ) देखकर ( भीतमनसा ) मनमें डरेहुए ( त्वया ) तुझ करके ( नित्यस्य ) नित्य ( द्वयवर्जितस्य ) अद्वितीय ( परमानंदात्मनः ) परम आनंदस्वरूप ( ब्रह्मणः ) ब्रह्मका [ मृत्युः ] मरण ( कथ्यते ) कहाजाता है ( माम् ) मुझको ( त्राहि ) रक्षा करो ( इति ) ऐसा ( सुप्तवत् ) सोयेहुए के सा ( ते ) तेरा ( प्रलपनम् ) प्रलाप करना ( शून्यात्मकम् ) अर्थहीन ( हि ) निःसंदेह ( मृषा ) मिथ्या [ अस्ति ] है ॥ २६८ ॥

( भावार्थ )-उस समय गुरु कहै, कि -हे विद्वन् ! तू इस मरणके मिथ्या भयको त्याग दे, तेरा मरण तो कभी हो ही नहीं सकता, क्योंकि-तू अविनाशी है,तेरे विना तो इस संसारमें कोई वस्तु है ही नहीं, परमानंद ही तेरा स्वभाव है अर्थात् तू वही परब्रह्म है, तू भ्रमवश किसी कल्पित वस्तुको देखकर ऐसा भयभीत होरहा है और इसकारणसे ही कहता है, कि-मेरी रक्षा, करो सोकर स्वप्न देखतेहुए पुरुष के प्रलापकी समान तेरा यह कथन अर्थहीन और मिथ्या है ॥ २६८ ॥

**निद्रागाढतमोवृतः किल जनः स्वप्ने भुजङ्गादिना**

**ग्रस्तं स्वं समवेक्ष्य यत्प्रलपति त्रासाद्धतोस्मीत्यलम्,**

**आप्तेन प्रतिबोधिताः करतलेनाताड्य पृष्टः स्वयं**

**किञ्चिन्नेति वदत्यमुष्य वचनं स्यात्तत्किमर्थं वद ॥**

अन्वय और पदार्थ-( ( किल ) प्रसिद्ध है ( निद्रागाढतमोवृतः ) निद्रारूप गाढ़ अंधकार से ढका हुआ ( जनः ) पुरुष ( स्वप्ने ) स्वप्न में ( स्वम् ) अपनेको

( भुजङ्गादिना ) सर्प आदि से ( ग्रस्तम् ) ग्रसा हुआ ( समवेक्ष्य ) देख कर ( त्रासात् ) भयसे ( हतः-अस्मि ) मारा गया ( इति ) ऐसे ( अलम् ) ऊँचे स्वरसे ( यत् ) जो ( प्रलपति ) प्रलाप करता है ( आप्तेन ) विश्वस्त पुरुषके द्वारा ( करतलेन-आताड्य ) पाणितल से कुछएक ताडना करके ( प्रतिबोधितः ) जगायाहुआ [ ततः ] तदनंतर (पृष्टः) बूझा हुआ ( स्वयम् ) अपने आप (किंचित्) कुछ ( न ) नहीं है ( इति ) ऐसा ( वदति ) कहता है ( अमुष्य ) इसका ( तत् ) वह (वाक्यम्) वचन (किमर्थम्) किसअर्थको [वदति] कहता है (वद) बता ॥२६९॥

( भावार्थ )-निद्रारूप घोर अन्धकार में पड़ाहुआ पुरुष, सुपना देखते समय, किसी सर्प आदिके द्वारा अपने को डसा हुआ देखता है और भयभीत होकर 'हायरे मैं मारागया' ऐसा कहकर ऊँचे स्वरसे डकरा उठता है। यह दशा देख कर कोई जागता हुआ उसका हितकारी पुरुष उसको हाथ से हिलोड कर जगा-देताहै और उससे बूझता है, कि-तू मारागया मारागया, ऐसा क्यों चिल्लारहा था?' तो वह जागा हुआ पुरुष अपने आप ही कहने लगता है, कि-अब तो मुझे भय का कारण कुछ भी नहीं दीखता, बता इस दशा में उस सोते में बर्रानेवाले पुरुष की बात में क्या सारहै? कुछ भी सार नहीं है ॥ २६९ ॥

रज्जोस्तु तत्त्वमनवेक्ष्य गृहीतसर्प-
भावः पुमानयमहिर्वसतीति मोहात् ।
आक्रोशति प्रतिबिभेति च कम्पते च
मिथ्यैव नात्र भुजगोऽस्ति विचार्यमाणे २७०

अन्वय और पदार्थ—( ( अयम् ) यह ( पुमान् ) पुरुष ( तु ) तो (रज्जोः) रस्सीके ( तत्त्वम् ) यथार्थ स्वरूपको ( अनवेक्ष्य ) न देखकर [ अत्र ] यहां ( अहिः ) सर्प ( वसति ) बैठा है ( इति ) ऐसा ( मोहात् ) मोहसे ( गृहीतसर्प-भावः ) यहां सर्प है ऐसा मानकर ( आक्रोशति ) चिल्ला उठता है (प्रतिबिभेति) बहुत डरता है ( च ) और ( कम्पते च ) काँपने भी लगता है ( अत्र )यहां (भुज-गः ) सर्प ( न ) नहीं है ( इति ) ऐसा ( विचार्यमाणे ) विचार करनेपर ( मिथ्या एव ) मिथ्या ही है ॥ २७० ॥

( भावार्थ )-रस्सीके स्वरूपको न समझसकनेके कारणसे मनुष्य अनेकों समय उस रस्सीको ही सर्प मानकर और उसके कारणसे मोहित होकर चिल्ला उठता

है, वड़ा भयभीत होजाता है और काँपने लगता है, परन्तु जब विचारके द्वारा इस बातका निश्चय कर पाता है, कि-यह सर्प नहीं है, रस्सी है, तव उसकी वह सर्पदृष्टि और उसके कारणसे होनेवाला मलाप आदि मिथ्या मालूम होनेलगता है२७०

**तद्वत् त्वयाप्यात्मन उक्तमेत-**
**ज्जन्माप्ययव्याधिजरादियुक्तम् ।**
**मृषैव सर्वं भ्रमकल्पितं ते**
**सम्यग्विचार्यात्मनि मुञ्च भीतिम् ॥२७१॥**

अन्वय और पदार्थ-( तद्वत् ) तैसे ही ( त्वया अपि ) तू ने भा ( आत्मनः ) आत्माका ( जन्माप्ययव्याधिजरादियुक्तम् ) जन्म-मरण-रोग--बुढ़ापे आदिसे युक्त [ सुखदुःखादिकम् ] सुख दुःख आदि ( उक्तम् ) कहा है ( एतत् ) यह ( सर्वम् ) सब ( ते ) तेरा ( भ्रमकल्पितम् ) भ्रमसे कल्पना किया हुआ ( मृषा-एव ) मिथ्या ही है ( सम्यक् ) भलेप्रकार ( विचार्य ) विचार करके ( आत्मनि ) आत्माके विषयमें ( भीतिम् ) मरण आदिके भयको ( मुञ्च ) त्याग ॥ २७१ ॥

( भावार्थ )-तैसे ही जन्म, मरण, रोग और बुढ़ापे आदिके कारणसे आत्मा को दुःख सुख आदिके प्राप्त होनेमें तूने जो कुछ कहा है सो सब ही मिथ्या है, यह सबतूने अपने अज्ञानसे कल्पना कर लिया है, इसप्रकार भलेप्रकारसे वस्तुतत्वका विचार करके तू आत्माके विषयमें मरण आदिके भयको त्याग दे ॥ २७१ ॥

**भवाननात्मनो धर्मानात्मन्यारोप्य शोचति ।**
**तदज्ञानकृतं सर्वं भयं त्यक्त्वा सुखी भव ।२७२।**

अन्वय और पदार्थ-( ( अनात्मनः ) जो आत्मा नहीं है तिसके ( धर्मान् ) धर्मोंको ( आत्मनि ) अपने आत्मामें ( आरोप्य ) आरोपण करके ( भवान् ) तू ( शोचति ) शोक करता है ( तत् ) तिसकारणसे ( अज्ञानकृतम् ) अज्ञानके रचे हुए ( सर्वम् ) सब ( भयम् ) भयको ( त्यक्त्वा ) त्यागकर ( सुखी ) सुखपानेवाला ( भव ) हो ॥ २७२ ॥

( भावार्थ )—जो पदार्थ आत्मा नहीं हैं उन अनात्म पदार्थोंके धर्मोंको अपने आत्मामें आरोपण करके तू शोक करता है, इसकारण कहना यह है, कि-अज्ञान के कियेहुए सब प्रकारके भयको त्यागकर तू स्वस्थ होताहुआ सुखप्राप्त कर २७२

॥ शिष्य उवाच ॥

श्रीमद्भिरुक्तं सकलं मृषेति
दृष्टान्त एव ह्युपपद्यते तत् ।
दार्ष्टान्तिके नैव भवादिदुःखं
प्रत्यक्षतः सर्वजनप्रसिद्धम् ॥ २७३ ॥

अन्वय और पदार्थ-( शिष्यः ) छात्र ( उवाच ) बोला ( सकलम् ) सब ( मृषा ) मिथ्या है ( इति ) ऐसा ( श्रीमद्भिः ) आपने ( यत् ) जो ( उक्तम् ) कहा ( हि ) निश्चय ( तत् ) वह ( दृष्टान्ते-एव ) रस्सी और सर्पके दृष्टान्तमें ही ( युज्येत ) युक्तियुक्त होता है ( दार्ष्टान्तिके ) आत्माके जन्म नाश आदि मिथ्यात्व के विषयमें ( न-एव ) किसी प्रकार भी युक्तियुक्त नहीं है [ यतः ] क्योंकि (भवादिदुःखम् ) जन्म मरण आदिसे होनेवाला दुःख ( प्रत्यक्षतः ) प्रत्यक्षप्रमाणके द्वारा ( सर्वजनप्रसिद्धम् ) सब लोगोंमें प्रसिद्ध है ॥ २७३ ॥

( भावार्थ )—शिष्य बोला, कि-आपने जो सब पदार्थोंको मिथ्या कहा सो रस्सी सर्पके दृष्टान्तस्थलमें अर्थात् जहां रस्सीमें सर्पका भ्रम होताहै तहां ही सिद्ध है परन्तु दार्ष्टान्तिकमें अर्थात् आत्मा के जन्म, मरण, रोग, बुढापा आदि के मिथ्यात्व में नहीं बनता क्योंकि-आत्माका-मरण-रोग-बुढापा आदि सब लोगों को प्रत्यक्ष प्रमाण से सिद्ध है ॥ २७३ ॥

प्रत्यक्षेणानुभूतोऽर्थः कथं मिथ्यात्वमर्हति ।
चक्षुषो विषयं कुंभं कथं मिथ्या करोम्यहम् ॥२७४॥

अन्वय और पदार्थ-( प्रत्यक्षेण ) प्रत्यक्ष प्रमाणसे ( अनुभूतः ) अनुभव कियाहुआ (अर्थः) पदार्थ ( कथम् ) कैसे ( मिथ्यात्वम् ) मिथ्यारूपताको (अर्हति) प्राप्त होसकता है ? ( चक्षुषः ) चक्षुके ( विषयम् ) गोचर हुए ( कुंभम् ) कलश को ( अहम् ) मैं ( कथम् ) कैसे ( मिथ्या ) मिथ्या ( करोमि ) करूँ ॥२७४॥

( भावार्थ )-जो पदार्थ प्रत्यक्ष प्रमाण से सिद्ध हो वह मिथ्या कैसे होसकता है?; जब मैं कलशको नेत्रसे देखरहा हूं तो उसको मिथ्या कैसे कहसकता हूं?

विद्यमानस्य मिथ्यात्वं कथं नु घटते प्रभो ।
प्रत्यक्षं खलु सर्वेषां प्रमाणं प्रस्फुटार्थकम् ॥२७५॥

अन्वय और पदार्थ-( प्रभो ) हे स्वामिन् ! ( विद्यमानस्य ) जो विद्यमान है उसका ( मिथ्यात्वम् ) मिथ्यापना ( कथं नु ) कैसे ( घटते ) सङ्गत होसकता है ? ( प्रस्फुटार्थकम् ) जिसका विषय स्पष्ट दीख रहा है वह ( प्रत्यक्षम् ) प्रत्यक्ष की कारणरूप चक्षु आदि इन्द्रियें ( खलु ) निश्चय ( सर्वेषाम् ) सबको ( प्रमाणम् ) प्रमाण हैं ॥ २७५ ॥

( भावार्थ )-हे गुरो ! जो वस्तु विद्यमान है वह मिथ्या कैसे होसकती है ? प्रत्यक्ष प्रमाण तो सबके लिये स्पष्टरूपसे वस्तुओंका प्रकाश करनेवाला है ॥२७५॥

**मर्त्यस्य मम जन्मादिदुःखभाजोल्पजीविनः ।**

**ब्रह्मत्वमपि नित्यत्वं परमानंदता कथम् ॥ २७६ ॥**

अन्वय और पदार्थ-(मर्त्यस्य) मरणका स्वभाववाले ( जन्मादिदुःखभाजः ) जन्म मरण आदिका क्लेश भोगनेवाले ( अल्पजीविनः ) थोडेसे समयको है जीवन जिसका ऐसे ( मम ) मेरा ) ( ब्रह्मत्वम् ) ईश्वररूपत्व ( नित्यत्वम् ) नित्यपना ( अपि ) और ( परमानंदता ) परमसुखरूपपना ( कथम् ) कैसे होसकता है ? ॥

( भावार्थ )-मैं किसी समय अवश्य ही मरूँगा, जन्म आदिके क्लेशोंको भोगता हूं, और मेरा जीवन भी बहुत थोड़े समयके लिये है, फिर मैं ब्रह्मरूप नित्य और परमआनंदरूप कैसे होसकता हूं ? ॥ २७६ ॥

**क आत्मा कस्त्वनात्मा च किमु लक्षणमेतयोः ।**

**आत्मन्यनात्मधर्माणामारोपः क्रियते कथम् २७७**

अन्वय और पदार्थ-( कः ) कौन ( आत्मा ) आत्मपदार्थ है ( तु ) और ( कः ) कौन ( अनात्मा ) आत्मभिन्न पदार्थ है ( च ) और ( एतयोः ) इन दोनोंका ( लक्षणम् ) लक्षण ( किमु ) क्या है ? ( आत्मनि ) आत्मामें ( अनात्मधर्माणाम् ) अनात्मपदार्थोंके धर्मोंका ( आरोपः ) आरोपण ( कथम् ) कैसे ( क्रियते ) कियाजाता है ॥ २७७ ॥

( भावार्थ )—आत्मा और अनात्मा किसको कहते हैं, आत्मा और अनात्मा का लक्षण क्या है, मनुष्य किस कारण से देह इंद्रियादि के स्थूलता बधिरता आदि धर्मों को आत्मामें मानलेते हैं ? ॥ २७७ ॥

**किमज्ञानं तदुत्पन्नभयत्यागोपि वा कथम् ।**

**किमु ज्ञानं तदुत्पन्नसुखप्राप्तिश्च वा कथम् २७८**

अन्वय और पदार्थ—( अज्ञानम् ) अज्ञान ( किम् ) क्या है ( अपि वा ) और ( तदुत्पन्नभयत्यागः ) उससे उत्पन्न हुए भय का त्याग ( कथम् ) कैसे होता है ( ज्ञानम् ) ज्ञान ( किमु ) क्या है ( वा ) और ( तदुत्पन्नसुखप्राप्तिः ) उससे उत्पन्न हुए सुख की प्राप्ति ( च ) भी ( कथम् ) कैसे [ भवति ] होती है ॥ २७८ ॥

( भावार्थ )—अज्ञान किसको कहते हैं ? अज्ञानसे उत्पन्न होनेवाला भय कैसे दूर होता है ? ज्ञानका स्वरूप क्या है और ज्ञानसे प्राप्त होनेवाला सुख कैसे प्राप्त होता है ? ॥ २७८ ॥

**सर्वमेतद्यथापूर्वं करामलकवत् स्फुटम् ।**
**प्रतिपादय मे स्वामिन् श्रीगुरो करुणानिधे२७९**

अन्वय और पदार्थ-( स्वामिन् ) हे प्रभो ( करुणानिधे ) हे दयाके सागर ( श्रीगुरो ) हे श्रीगुरुजी महाराज ( एतत् ) यह ( सर्वम् ) सब ( मे ) मेरे अर्थ ( करामलकवत् ) हाथमें धरे हुए आमले के फलकी समान ( स्फुटम् ) स्पष्टरूपसे ( यथापूर्वम् ) यथाक्रमसे ( प्रतिपादय ) वर्णन करिये ॥ २७९ ॥

( भावार्थ )—हे प्रभो ! हे करुणासिंधो ! हे श्रीगुरु महाराज ! इस सब विषयको जिससे मैं हाथमें धरेहुए आमले के फल की समान अनायास में ही स्पष्टरूप से समझसकूं, तैसे ही क्रमसे मुझे उपदेश दीजिये ॥ २७९ ॥

**॥ श्रीगुरुरुवाच ॥**

**धन्यः कृतार्थस्त्वमहो विवेकः**
**शिवप्रसादस्तव विद्यते महान् ।**
**विसृज्य तु प्राकृतलोकमार्ग-**
**ब्रह्मावगंतुं यतसे यतस्त्वम् ॥ २८० ॥**

अन्वय और पदार्थ-( श्रीगुरुः ) गुरुमहाराज ( उवाच ) बोले ( त्वम् ) तू ( धन्यः ) धन्यवादके योग्य ( कृतार्थः ) कृतकृत्य है ( अहो ) आनन्दकी बात है ( विवेकः ) ज्ञान [ जातः ] हुआ ( तव ) तेरे [ उपरि ] ऊपर ( महान् ) बड़ा ( शिवप्रसादः ) शिवका अनुग्रह [ अस्ति ] है ( यतः ) क्योंकि ( त्वम् ) तू ( प्राकृतलोकमार्गम् ) साधारण लोगोंके मार्गको ( तु ) तो ( विसृज्य ) त्यागकर ( ब्रह्म ) परमात्माको ( अवगंतुम् ) जाननेको ( यतसे ) चेष्टा करता है ॥२८०॥

( भावार्थ )-गुरुने कहा, कि-तू धन्य और कृतार्थ है, बडे ही आनंदकी बात है, कि—तुझे ज्ञानकी प्राप्ति हुई है, वास्तवमें तेरे ऊपर शिवजी प्रसन्न होगए हैं क्योंकि तू साधारण पुरुषोंके समान विषयभोगको त्यागकर ब्रह्मज्ञानको प्राप्त करने के लिये उद्योग करनेलगा है ॥ २८० ॥



शिवप्रसादेन विना न सिद्धिः
शिवप्रसादेन विना न बुद्धिः।
शिवप्रसादेन विना न युक्तिः
शिवप्रसादेन विना न मुक्तिः ॥ २८१ ॥

अन्वय और पदार्थ-( शिवप्रसादेन, विना ) शिवजीकी कृपाके विना(सिद्धिः) सफलता ( न ) नहीं होती ( शिवप्रसादेन, विना ) शिवजीके अनुग्रहके विना ( बुद्धिः ) ज्ञान ( न ) नहीं होता ( शिवप्रसादेन, विना ) शिवजीकी कृपाके विना ( युक्तिः ) योग ( न ) नहीं होता ( शिवप्रसादेन, विना ) शिवजीकी कृपाके विना ( मुक्तिः ) मुक्ति ( न ) नहीं होती ॥ २८१ ॥

( भावार्थ )-शिवजीके अनुग्रहके विना सिद्धि नहीं होती शिवजीकी कृपाके विना ज्ञान प्राप्त नही होता, शिवजीकी दयाके विना योगसाधन नहीं होसकता, शिवजीकी कृपाके विना मुक्ति नहीं मिलसकती ॥ २८१ ॥

यस्य प्रसादेन विमुक्तसङ्गाः,
शुकादयः संसृतिबन्धमुक्ताः ।
तस्य प्रसादो बहुजन्मलभ्यो
भक्त्यैकगम्यो भवमुक्तिहेतुः ॥ २८२ ॥

अन्वय और पदार्थ-( यस्य ) जिसके (प्रसादेन) अनुग्रह से (शुकादयः) शुक आदि ( विमुक्तसङ्गाः ) संसारकी आसक्तिसे मुक्त होते हुए ( संसृतिबंध-मुक्ताः) संसारबंधनसे मुक्त [ जाताः ] होगए ( तसय ) उसका ( प्रसादः ) अनु-ग्रह ( बहुजन्मलभ्यः ) अनेकों जन्मोंमें प्राप्त होने योग्य ( भक्त्यैकगम्यः ) एक-मात्र भक्ति के द्वारा प्राप्त होनेयोग्य (भवमुक्तिहेतुः ) संसारसे मुक्त होनेका कारण [ अस्ति ] है ॥ २८२ ॥

( भावार्थ )—जिन शिवजी के अनुग्रह से शुकदेव आदि मुनि संसारके सङ्ग

को छोड़ कर संसारबंधन से मुक्त होगये; उन शिवजी का अनुग्रह, अनेक जन्मों तक साधना करने से प्राप्त होता है और वह एकमात्र भक्ति से ही मिलसकता है तथा उसके प्राप्त होजानेपर अवश्य ही संसारबंधन से मुक्ति होजाती है ॥२८२॥

विवेको जन्तूनां प्रभवति जनिष्वेव बहुषु
प्रसादादीशाद् बहुसुकृतपाकोदयवशात् ।
यतस्तस्मादेव त्वमपि परमार्थावगमने
कृतारम्भः पुंसामिदमिह विवेकस्य तु फलम् २८३

अन्वय और पदार्थ-( यतः ) क्योंकि ( बहुषु ) अनेकों ( जनिषु ) जन्मोंमें ( एव ) हीं ( बहुसुकृतपाकोदयवशात् ) अनेकों पुण्यों के फलोंका उदय होने के कारण ( ईशात् ) ईश सम्बंधी ( प्रसादात् ) अनुग्रह से ( एव ) ही ( जंतूनाम् ) प्राणियों का ( विवेकः ) वैराग्य ( प्रभवति ) उत्पन्न होता है ( तस्मात्-एव ) तिससे ही ( त्वम्-अपि ) तू भी ( परमार्थावगमने ) यथार्थ वस्तु को जाननेमें (कृतारंभः ) उद्योगी [ भव ] हो ( इह ) इस संसार में ( इदम्-तु ) यह तो (पुंसाम्) पुरुषों के ( विवेकस्य ) विचार का ( फलम् ) फल [ अस्ति ] है ॥ २८३ ॥

( भावार्थ )-क्योंकि जन्म जन्मांतरों के पुण्यफलों का उदय होनेपर सदा शिवके अनुग्रह से अनेकों जन्मों के अनंत प्राणियों को ज्ञान प्राप्त होता है, इसलिये तू भी परमार्थतत्त्वको जानने के लिये उद्योग कर, ऐसा होना मनुष्य के विवेक का ही फल होता है ॥ १८३ ॥

मर्त्यत्वसिद्धेरपि पुंस्त्वसिद्धे-
र्विप्रत्वसिद्धेश्च विवेकसिद्धेः ।
वदन्ति मुख्यं फलमेव मोक्षं
व्यर्थं समस्तं यदि चेन्न मोक्षः ॥ २८४ ॥

अन्वय और पदार्थ-( मर्त्यत्वसिद्धेः ) मनुष्यत्वप्राप्ति का ( अपि ) और ( पुंस्त्वसिद्धेः ) पुरुषत्वप्राप्ति का ( विप्रत्वसिद्धेः ) ब्राह्मणत्वप्राप्ति का ( च ) और विवेकसिद्धेः ) वैराग्यप्राप्ति का ( मुख्यम् ) प्रधान ( फलम् ) फल ( मोक्षम्, एव) मोक्ष को ही ( वदंति ) कहते हैं ( यदि ) जो मोक्षः ) मोक्ष ( न, चेत् ) न हो [ तदा ] तो ( समस्तम् ) सब ( व्यर्थम् ) व्यर्थ है ॥ २८४ ॥

( भावार्थ )-पण्डित कहते हैं, कि-मनुष्य शरीरका मिलना, तिस में भी पुरुष होना, पुरुष होनेपर भी ब्राह्मण होना और ब्राह्मण होकर भी विषयोंकी अनित्यता का विवेक होना इस सबका मुख्य फल एक मुक्ति ही है यदि मुक्तिका साधन नहीं किया तो यह सब वृथा है ॥ २८४ ॥

प्रश्नः समीचीनतरस्तवायं
यदात्मतत्त्वावगमे प्रवृत्तिः ।
ततस्तवैतत्सकलं समूलं
निवेदयिष्यामि मुदा शृणुष्व ॥ २८५ ॥

अन्वय और पदार्थ-( तव ) तेरा ( अयम् ) यह ( प्रश्नः ) प्रश्न ( समीचीनतरः ) बहुतश्रेष्ठ है ( यत् ) जो ( आत्मतत्त्वावगमे ) आत्मतत्त्वको जाननेमें ( प्रवृत्तिः ) रुचि [ सञ्जाता ] हुई है ( ततः ) तिसकारणसे ( तव ) तेरे अर्थ ( एतत् ) यह ( सकलम् ) सब ( समूलम् ) मूलसहित ( निवेदयिष्यामि ) कहूंगा ( मुदा ) प्रसन्नताके साथ ( शृणुष्व ) सुन ॥ २८५ ॥

( भावार्थ )—हे शिष्य ! तूने बडा ही अच्छा प्रश्न किया है, जो तेरी इच्छा आत्मतत्वको जाननेकी हुई है इसकारण इस सब विषयको मैं तुझसे जडमूलसे कहता हूं तू प्रसन्नचित्त होकर सुन ॥ २८५ ॥

मर्त्यत्वं त्वयि कल्पितं भ्रमवशात्तेनैव जन्मादय-
स्तत्संभावितमेव दुःखमपि ते नो वस्तुतस्तन्मृषा ।
निद्रामोहवशादुपागतसुखं दुःखञ्च किन्तु त्वया
सत्यत्वेन विलोकितं क्वचिदपि ब्रूहि प्रबोधागमे ॥

अन्वय और पदार्थ—( भ्रमवशात् ) भ्रमके कारणसे ( मर्त्यत्वम् ) मनुष्यपना ( त्वयि) तेरेविषैं ( कल्पितम् ) कल्पना किया हुआ है ( तेन-एव ) तिस कारणसे ही ( जन्मादयः ) जन्म मरण आदि ( तत्संभावितम् एव ) तिस भ्रमसे ही उत्पन्न हुए हैं ( दुःखम्-अपि ) दुःख भी ( ते ) तुझै ( नो ) नहीं है ( वस्तुतः ) वास्तवमें ( तत् ) वह ( मृषा ) मिथ्या है ( नु ) हे शिष्य ! ( निद्रामोहवशात ) निद्रारूप अज्ञान के कारण से ( उपागतसुखम् ) प्राप्त हुआ सुख ( च ) और ( दुःखम् ) दुःख ( त्वया ) तूने ( प्रबोधागमे ) जागने पर

( क्वचित्-अपि ) कहीं भी ( सत्यत्वेन ) यथार्थ रूप से ( किम् ) क्या ( विलोकितम् ) देखा है ( ब्रूहि ) बता ॥ २८६ ॥

( भावार्थ )--तू अज्ञान के वश में होकर भ्रमसे अपने आतमा में मनुष्यपना मान बैठा है, उस अज्ञान के कारण से ही जन्म नाश आदि होते हैं,वास्तवमें जन्म मरणआदि के कारणसे होनेवाला दुःख भी मिथ्या है, तुझ में वह कभी होही नहीं सकता, निद्रारूप अज्ञान के वश में होकर लोग स्वप्नके दुःख वा सुख को प्राप्त होते हैं,भला बता तो सही वह स्वप्नमेंका दुःख सुख जागनेपर भी कभी सचाहुआ है॥

नाशेषलोकैरनुभूयमानः
प्रत्यक्षतोऽयं सकलप्रपञ्चः ।
कथं मृषा स्यादिति शङ्कनीयं
विचारशून्येन विमुह्यता त्वया ॥ २८७ ॥

अन्वय और पदार्थ-( अशेपलोकैः ) सब लोकों करके ( प्रत्यक्षतः ) प्रत्यक्षरूपसे ( अनुभूयमानः ) अनुभव कियाजाता हुआ ( अयम् ) यह सकल-प्रपञ्चः ) सब जगत् ( कथम् ) कैसे ( मृषा ) मिथ्या ( स्यात् ) होगा ( इति ) ऐसे ( विचारशून्येन ) विचारहीन ( विमुह्यता ) मोहको प्राप्त होते हुए ( त्वया ) तुझ करके ( न ) नहीं ( शङ्कनीयम् ) शङ्का करनी चाहिये ॥ २८७ ॥

( भावार्थ )-सब ही मनुष्य जब घट पट आदि समस्त जगत्को प्रत्यक्षरूप से अनुभव करते हैं तो वह मिथ्या कैसे होगा ? विवेकशून्य और मोहके वशमें होकर ऐसी शङ्का करना तुझे उचित नहीं है ॥ २८७ ॥

दिवान्धदृष्टेस्तु दिवांधकारं
प्रत्यक्षसिद्धोऽपि स किं यथार्थः ।
तद्वद् भ्रमेणावगतः पदार्थो
भ्रांतस्य सत्यः सुमतेर्मृषैव ॥ २८८ ॥

अन्वय और पदार्थ-( दिवांधदृष्टेः, तु ) दिनमें अंधी है दृष्टि जिसकी ऐसे पुरुषको तो ( दिवा ) दिनमें ( अंधकारः ) अंधेरा ( प्रत्यक्षसिद्धः-अपि ) प्रत्यक्ष प्रमाणसे सिद्ध होने पर भी ( सः ) वह ( किम् ) क्या ( यथार्थः ) वास्तविक है, ( तद्वत् ) तैसे ही ( भ्रमेण ) भ्रमसे ( अवगतः ) जानाहुआ ( पदार्थः ) पदार्थ

( भ्रान्तस्य ) भ्रममें पड़े हुएको ( सत्यः ) सत्य है ( सुमतेः ) बुद्धिमान्को (मृषा-एव ) मिथ्या ही है ॥ २८८ ॥

( भावार्थ )—प्रत्यक्ष प्रमाणसे सिद्ध होने पर भी पदार्थ भ्रान्तिरहित ही हो ऐसा कोई नियम नहीं है, क्योंकि—जो पुरुष दिनमें अंधदृष्टि है अर्थात् अतितेजस्वी पदार्थ पर दृष्टि डालनेसे जिसकी देखनेकी शक्ति नष्ट होगई है वह दिनमें अंधेरा देखेगा, उसके लिये दिनमें अंधकार प्रत्यक्षसिद्ध है, तो इससे क्या उस अंधकारको सत्य मानलिया जायगा ? ऐसे ही जिस पदार्थका अनुभव भ्रमसे होता है, भ्रांतके लिये वह सत्य प्रतीत होता है, परंतु बुद्धिमान् उसको मिथ्या ही जानेगा ॥२८८॥

घटोऽयमित्यत्र घटाभिमानः
प्रत्यक्षतः कश्चिदुदेति दृष्टेः ।
विचार्यमाणे स तु नास्ति तत्र
मृदस्ति तद्भावविलक्षणा सा ॥ २८९ ॥

अन्वय और पदार्थ-( अत्र ) यहां ( अयम् ) यह ( घटः ) घड़ा [ अस्ति ] है ( इति ) ऐसे ( प्रत्यक्षतः ) प्रत्यक्ष ( दृष्टेः ) दृष्टि से ( कश्चित् ) कोई एक ( घटाभिमानः ) घटबुद्धि ( उदेति ) उत्पन्न होती है ( तु ) किंतु ( विचार्यमाणे ) विचार करके देखने पर ( सः ) वह घट ( तत्र ) तहां ( न ) नहीं ( अस्ति ) है ( तद्भावविलक्षणा ) घटभाव से अन्य ही प्रकार की ( सा ) वह ( मृत् ) मृत्तिका ( अस्ति ) है ॥ २८९ ॥

( भावार्थ )—यहां यह घड़ा है, ऐसा कहने पर प्रत्यक्षरूप से घटज्ञान उत्पन्न होता है, परन्तु विचार करके देखने पर घट नामक कोई पदार्थ ही नहीं है, केवल घट से भिन्न स्वभाव वाली मृत्तिका ही विद्यमान है, ऐसा देखने में आता है २८९

प्रादेशमात्रः परिदृश्यतेऽर्कः
शास्त्रेण सन्दर्शितलक्षयोजनः ।
मानान्तरेण क्वचिदेति बाधां
प्रत्यक्षमप्यत्र हि न व्यवस्था ॥ २९० ॥

अन्वय और पदार्थ-( अर्कः ) सूर्य ( प्रादेशमात्रः ) बिलस्तभर का ( परि-

दृश्यते ) दीखता है ( शास्त्रेण ) शास्त्र के द्वारा ( संदर्शितलक्षयोजनः ) लाख योजन का दीखता है ( मानांतरेण ) अन्य प्रमाण के द्वारा ( क्वचित् ) कहीं ( बाधाम् ) अपवाद को ( एति ) प्राप्त होता है ( हि ) क्योंकि ( अत्र ) इसविषय में ( प्रत्यक्षम् ) प्रत्यक्ष प्रमाण ( अपि ) भी ( व्यवस्था ) निर्णय करानेवाला ( न ) नहीं है॥

( भावार्थ )-सूर्य प्रादेशमात्र ( विलस्तभर ) कासा दीखता है, परन्तु शास्त्र की दृष्टि से देखाजाय तो लाख योजन का सिद्ध होता है। प्रत्यक्ष देखी हुई वस्तु भी जब दूसरे प्रमाण से बाधित होजाती है तो प्रत्यक्ष प्रमाण भी वस्तु का निर्णय कराने वाला नहीं होसकता॥ २९० ॥

तस्मात् त्वयीदं भ्रमतः प्रतीतं
मृषैव नो सत्यमवेहि साक्षात्।
ब्रह्म त्वमेवासि सुखस्वरूपं
त्वत्तो न भिन्नं विचिनुष्व बुद्धौ॥ २९१ ॥

अन्वय और पदार्थ-( तस्मात् ) तिस से ( त्वयि ) तेरे विषैं ( भ्रमतः ) भ्रम से ( प्रतीतम् ) प्रतीत होता हुआ ( इदम् ) यह ( मृषा-एव ) मिथ्या ही है ( साक्षात् ) प्रत्यक्ष ( सत्यम् ) यथार्थ ( नो ) नहीं ( अवेहि ) जान ( त्वम्-एव ) तू ही ( सुखस्वरूपम् ) आनन्दस्वरूप ( ब्रह्म ) परमात्मा ( असि ) है ( त्वत्तः ) तुझ से ( भिन्नम् ) पृथक् ( न ) नहीं है [ इति ) ऐसा ( बुद्धौ ) बुद्धि में ( विचिनुष्व ) विचार कर॥ २९१॥

( भावार्थ )-इसलिये तुझ में जो भ्रम के कारण से मनुष्यपना आदि प्रतीत होरहा है, उसको वास्तव में मिथ्या जानना, तू तो आनन्दस्वरूप ब्रह्म है, जरा विचार कर तो देख- ब्रह्म तुझसे भिन्न नहीं है॥ २९१ ॥

लोकांतरे वात्र गुहांतरे वा
तीर्थान्तरे कर्मपरम्परांतरे।
शास्त्रांतरे नास्त्यनुपश्यतामिह
स्वयं परंब्रह्म विचार्यमाणे॥ २९२ ॥

अन्वय और पदार्थ-( अत्र ) इस संसारमें ( लोकान्तरे ) स्वर्ग आदि लोक

में ( वा ) या ( गुहांतरे ) किसी गुहामें ( वा ) या ( तीर्थान्तरे ) किसी तीर्थमें ( कर्मपरम्परांतरे ) किसी कर्मपरंपरा में ( शास्त्रांतरे ) किसी शास्त्रमें [ ब्रह्म ] ब्रह्म ( न ) नहीं ( अस्ति ) है ( अनुपश्यताम् ) तत्त्वज्ञानियोंको ( इह ) इस विषयमें ( विचार्यमाणे ) विचार करनेपर ( स्वयम् ) अपना आपा ही ( परंब्रह्म ) परमात्मा है ॥ २९२ ॥

(भावार्थ)-इस संसारमें स्वर्गादि किसी लोकमें, पहाड़ोंकी गुफाओंमें, भिन्न२ तीर्थोंमें, नाना प्रकारके कर्मोंमें अथवा किसी एक शास्त्रमें ब्रह्म नहीं है अर्थात् कितना ही खोजो तहां ब्रह्म नहीं मिलता; किंतु ज्ञानियोंने विचार करके अपने आपेको ही परंब्रह्म जाना है ॥ २९२ ॥

**तत्वमात्मस्थमज्ञात्वा मूढः शास्त्रेषु पश्यति।**
**गोपः कक्षगतं छागं यथा कूपेषु दुर्मतिः ॥२९३॥**

अन्वय और पदार्थ-( मूढः ) अज्ञानी ( आत्मस्थम् ) अपनेमें स्थित (तत्त्वम्) स्वरूपको ( अज्ञात्वा ) न जान कर ( शास्त्रेषु ) शास्त्रोंमें ( पश्यति ) देखता है (यथा) जैसे ( दुर्मतिः ) मन्दबुद्धि ( गोपः ) गोप ( कक्षगतम् ) बगलमें के ( छागम् ) बकरेको ( कूपे ) कूपमें [ पश्यति ] देखता है ॥ २९३ ॥

( भावार्थ )—जैसे अज्ञानी ग्वालिया अपनी बगल में दबेहुए बकरे को न जानकर उसको कूएमें प्रतिबिम्बरूपसे देखता है तैसे ही मूढ़ पुरुष अपने में स्थित ब्रह्म को न देखकर शास्त्रमें ढूंढता फिरता है ॥ २९३ ॥

**स्वमात्मानं परं मत्वा परमात्मानमन्यथा।**
**विमृग्यते पुनः स्वात्मा बहिः कोशेषु पण्डितैः २९४**

अन्वय और पदार्थ-( स्वम् ) अपने ( आत्मानम् ) स्वरूप को ( परम् ) ब्रह्म से भिन्न [ मत्वा ] मानकर ( परमात्मानम् ) ब्रह्मको ( अन्यथा ) जीव से भिन्न ( मत्वा ) जान कर ( पुनः ) फिर ( पण्डितैः ) पण्डितमानी पुरुषों करके ( कोशेषुबहिः ) कोशों से बाहर ( मृग्यते ) खोजाजाता है ॥ २९४ ॥

( भावार्थ )—शब्द और उसके अर्थमात्र को जान कर पण्डितपने का अभिमान करनेवाले पुरुष अपने आत्मा को ब्रह्म से भिन्न और ब्रह्म को अपने आत्मा से भिन्न मान कर अन्नमय आदि कोषों के बाहर आत्मा को खोजते हैं ॥ २९४ ॥

**विस्मृत्य वस्तुनस्तत्त्वमध्यारोप्य च वस्तुनि।**

अवस्तुताञ्च तद्धर्मान्मुधा शोचति नान्यथा २९५

अन्वय और पदार्थ-( वस्तुनः ) पदार्थ के ( तत्त्वम् ) स्वरूपको ( विस्मृत्य ) भूलकर ( वस्तुनि ) वस्तु में ( अवस्तुताम् ) मिथ्यावस्तुपने को ( तद्धर्मान् ) उस मिथ्या वस्तु के धर्मों को ( च ) भी ( अध्यारोप्य ) आरोपण करके ( मुधा ) वृथा ( शोचति ) शोक करता है ( अन्यथा ) ऐसा न करने पर ( न ) शोक नहीं करता है ॥ २८५ ॥

( भावार्थ )-अज्ञानी मनुष्य वस्तु के स्वरूप को भूलकर, यथार्थ वस्तु रस्सी आदि में अवस्तु सर्प आदि का और उसके डरावनापन आदि धर्मों का आरोपण करके वृथा ही शोक करता है, यदि ऐसा न करेतो कदापि शोक न करना पड़े ॥

॥ आत्मानात्मविवेकः ॥

आत्मानात्मविवेकं ते वक्ष्यामि शृणु सादरम् ।
यस्य श्रवणमात्रेण मुच्यतेऽनात्मबंधनात् ।२९६।

अन्वय और पदार्थ-( आत्मानात्मविवेकम् ) आत्मा और अनात्मा का भेद ( ते ) तेरे अर्थ ( वक्ष्यामि ) कहूंगा ( सादरम् ) आदरके साथ ( शृणु ) सुन ( यस्य ) जिसके (श्रवणमात्रेण) सुननेमात्रसे ( अनात्मबंधनात् ) आत्मभिन्न वस्तुओंके बंधनसे ( मुच्यते ) छूटजाता है ॥ २९६ ॥

( भावार्थ )-मैं तेरे लिये आत्मा और अनात्माका भेद कहता हूं, उसको तू आदरके साथ सुन, जिसको सुनलेने पर मनुष्य आत्मभिन्न वस्तुओं के बंधनसे छूटजाता है ॥ २९६ ॥

इत्युक्त्वाऽभिमुखीकृत्य शिष्यं करुणया गुरुः ।
अध्यारोपापवादाभ्यां निष्प्रपञ्चं प्रपञ्चयन् ।२९७।
सम्यक् प्रबोधयत्तत्त्वं शास्त्रदृष्टेन वर्त्मना ।
सर्वेषामुपकाराय तत्प्रकारोऽत्र दर्श्यते ॥ २९७ ॥

अन्वय और पदार्थ-( गुरुः ) उपदेश देनेवाला ( इति )इसप्रकार (उक्त्वा) कहकर ( करुणया ) दया करके ( शिष्यम् ) शिष्यको (अभिमुखीकृत्य) सन्मुख करके ( अध्यारोपापवादाभ्याम् ) अध्यारोप और अपवादके द्वारा ( निष्प्रपञ्चम् ) प्रपञ्चहीन ब्रह्मका ( प्रपञ्चयन् ) विस्तारके साथ वर्णन करताहुआ ( शास्त्रदृष्टेन ) शास्त्रके द्वारा देखेहुए ( वर्त्मना ) मार्गसे ( तत्त्वम् ) स्वरूपको ( सम्यक् ) भले-

प्रकार ( भावोधयत् ) ज्ञान कराताहुआ ( अत्र ) इसविषयमें ( सर्वेषाम् ) सबोंके ( उपकाराय ) उपकारके लिये ( तत्प्रकारः ) उसकी रीति ( प्रदर्श्यते ) दिखाई जाती है ॥ २९७ ॥ २९८ ॥

( भावार्थ )-इतना कहकर गुरु शिष्यका मुख अपनी ओरको करके, दया भाव दिखाताहुआ अध्यारोप और अपवादके द्वारा प्रपञ्चशून्य ब्रह्मका विस्तार के साथ वर्णन करके, शास्त्रके अनुकूल उपायके द्वारा भलेप्रकार शिष्यको तत्व समझादेय सब लोकोंके उपकारके लिये उसकी रीति दिखाते हैं ॥ २९७ ॥ २९८ ॥

॥ अध्यारोपः ॥

वस्तुन्यवस्त्वारोपो यः सोऽध्यारोप इतीर्यते ।
असर्पभूते रज्ज्वादौ सर्पत्वारोपणं यथा ॥२९९॥

अन्वय और पदार्थ-( वस्तुनि ) सत्य पदार्थ में ( यः ) जो ( अवस्त्वारोपः ) मिथ्या वस्तुकी कल्पना है ( सः ) वह (अध्यारोपः) अध्यारोप है (इति) ऐसा ( ईर्यते ) कहाजाता है ( यथा ) जैसे ( असर्पभूते ) वास्तव में जो सर्प नहीं है ऐसे ( रज्ज्वादौ ) रस्सी आदि में ( सर्पत्वारोपणम् ) सर्पपने आदि की कल्पना करना है ॥ २९९ ॥

( भावार्थ )—अब ऊपर कहे अध्यारोप और अपवाद में से अध्यारोप का स्वरूप कहते हैं, कि-असली वस्तु में किसी दूसरी मिथ्या वस्तु की कल्पना को पण्डित जन 'अध्यारोप' नाम से कहते हैं । जैसे रस्सी सर्प नहीं है तो भी लोग भ्रमसे अंधेरे में पड़ी हुई रस्सी में सर्प की कल्पना करलेते हैं ॥ २९९ ॥

वस्तु तावत्परं ब्रह्म सत्यज्ञानादिलक्षणम् ।
इदमारोपितं यत्र भाति खे नीलतादिवत् ।३००।

अन्वय और पदार्थ—( तावत् ) पहिले तो ( परंब्रह्म ) परब्रह्मरूप ( वस्तु) वास्तविक पदार्थ ( सत्यज्ञानादिलक्षणम् ) सत्य ज्ञान आदि लक्षणों वाला है ( खे ) आकाश में ( नीलतादिवत् ) नीलेपने आदि की समान ( यत्र ) जिस ब्रह्म में ( इदम् ) यह जगत् ( आरोपितम् ) कल्पित ( भाति ) प्रतीत होता है ३००

( भावार्थ )-परब्रह्म यथार्थ वस्तु है, सत्य, ज्ञान और आनंद उसका स्वरुप लक्षण है, जैसे आकाशमें नीलरूप कल्पित है तैसे ही ब्रह्ममें कल्पना किया हुआ जगत् प्रतीत होता है ॥ ३०० ॥

॥ अज्ञानम् ॥

तत् कारणं यदज्ञानं सकार्यं सद्विलक्षणम् ।
अवस्त्वित्युच्यते सद्भिर्यस्य बाधा प्रदृश्यते ॥ २०१ ॥

अन्वय और पदार्थ-( सकार्यम् ) घट पट आदि समस्त जगत् रूप कार्य सहित ( सद्विलक्षणम् ) ब्रह्मसे भिन्न ( यत् ) जो ( कारणम् ) सकल जगत् का उपादान कारण ( अज्ञानम् ) अविद्या है ( तत् ) वह ( सद्भिः ) साधु पुरुषों करके ( अवस्तु ) मिथ्या वस्तु ( इति ) ऐसा ( उच्यते ) कहाजाता है ( यस्य ) जिसकी ( बाधा ) निवृत्ति ( प्रदृश्यते ) देखनेमें आती है ॥ २०१ ॥

( भावार्थ )-जो सब वस्तुओंका मूल कारण है, घट पट आदि सब जगत् जिसका कार्य है, जो ब्रह्मसे भिन्न है और जिसकी निवृत्ति देखनेमे आतीहै, ऐसे अज्ञानको पण्डितजन अवस्तु-कुछ भी नहीं है, ऐसा कहते हैं ॥ २०१ ॥

अवस्तु तत्प्रमाणैर्यद्बाध्यते शुक्तिरौप्यवत् ।
न बाध्यते यत्तद्वस्तु त्रिषु कालेषु शुक्तिवत् ॥ २०२ ॥

अन्वय और पदार्थ-( यत् ) जो ( शुक्तिरौप्यवत् ) सीपीमें प्रतीत होनेवाली चांदी की समान ( प्रमाणैः ) प्रमाणों के द्वारा (बाध्यते) बाधित होताहै ( तत् ) वह ( अवस्तु ) मिथ्या वस्तु है ( यत् ) जो ( शुक्तिवत् ) सीपीकी समान (त्रिषु, कालेषु ) तीनो कालोंमें ( न ) नहीं ( बाध्यते ) बाधित होता है ( तत् ) वह (वस्तु) सत्य पदार्थ है ॥ २०२ ॥

( भावार्थ )—सीपीमें प्रतीत होनेवाले रजतकी समान जो प्रमाणों के द्वारा बाधित होता है वह ही अवस्तु है और जो सीपीकी समान तीनो कालमें बाधित नहीं होता उसको वस्तु कहते हैं ॥ २०२ ॥

शुक्तेर्बाधा न खल्वस्ति रजतस्य यथा तथा ।
अवस्तुसंज्ञितं यत्तज्जगदध्यासकारणम् ॥ २०३ ॥

अन्वय और पदार्थ-( यथा ) जैसे ( रजतस्य ) रजत की ( बाधा ) निवृत्ति है ( तथा ) तैसे ( शुक्तेः ) सीपी की ( खलु ) निश्चय ( बाधा ) निवृत्ति ( न ) नहीं (अस्ति) है ( यत् ) जो ( अवस्तुसंज्ञितम् ) अवस्तु नाम वाला है ( तत् ) वह ( जगदध्यासकारणम् ) जगत् के अध्यास का कारण है ॥ २०३ ॥

( भावार्थ )-सीपी में रजत की प्रतीति होने की जगह जैसे रजत का बाध

होजाता है तैसे ही सीपीका बाध नहीं होता है.जिस अज्ञान को अवस्तु कहा जाता है वही जगत् के अध्यास का कारण है ॥ २०३ ॥

सदसद्भ्यामनिर्वाच्यमज्ञानं त्रिगुणात्मकम् ।
वस्तुतत्त्वावबोधैकबाध्यं तद्बाधलक्षणम् ॥ ०४ ॥

अन्वय और पदार्थ-( अज्ञानम् ) अविद्या ( सदसद्भ्याम् ) सत् और असत् के द्वारा ( अनिर्वाच्यम् ) वर्णन करने योग्य नहीं है ( त्रिगुणात्मकम् ) सत्व रज- तमोगुण रूप ( वस्तुतत्त्वावबोधैकबाध्यम् ) केवल यथार्थ वस्तु का बोध होने पर ही बाधित होनेवाली ( तद्बाधलक्षणम् ) तत्त्वज्ञान से बाध्य होना ही है लक्षण जिसका ऐसी है ॥ २०४ ॥

( भावार्थ )-अविद्या को ब्रह्म की समान सत् शब्द से भी नहीं कहसकते और आकाश के पुष्प आदि की समान असत् शब्द से भी नहीं कहसकते, किंतु वह मिथ्या है और केवल एक ज्ञान से ही दूर होती, है सत्व-रज तम ये तीन गुण ही उसके स्वरूप हैं, एकमात्र वस्तु के तत्त्व का ज्ञान होने से ही वह दूर होती है और ज्ञान से दूर होजाना ही उसका लक्षण है ॥ २०४ ॥

मिथ्यासंबंधतस्तत्र ब्रह्मण्याश्रित्य तिष्ठति ।
मणौ शक्तिर्यथा तद्वन्नैतदाश्रयदूषकम् ॥२०५॥

अन्वय और पदार्थ-( एतत् ) यह अज्ञान ( मिथ्यासंबन्धतः ) झूठा संबन्ध होनेके कारणसे ( मणौ ) मणिमें (शक्तिः-यथा) दाहिका शक्तिकी समान ( तत्र ) उस ( ब्रह्मणि ) ब्रह्ममें ( आश्रित्य ) आश्रय लेकर ( तिष्ठति ) स्थित रहता है ( तद्वत् ) उस मणि की समान ( आश्रयदूषकम् ) आधारमें विकार उत्पन्न करनेवाला ( न ) नहीं है ॥ २०५ ॥

( भावार्थ )—जैसे सूर्यकांत मणिमें जलानेकी शक्ति रहती है तैसे ही अज्ञान मिथ्या सम्बन्ध से ब्रह्मका आश्रय करके रहता है, परन्तु यह अज्ञान मणिकी समान अपने आश्रयमें विकार उत्पन्न नहीं करता है ॥ २०५ ॥

सद्भावे लिङ्गमेतस्य कार्यमेतच्चराचरम् ।
मानं श्रुतिः स्मृतिश्चाज्ञोऽहमित्यनुभवोपि च२०६

अन्वय और पदार्थ-( एतस्य ) इस अज्ञानके ( सद्भावे ) सत् होनेपर ( एतत् )यह ( चराचरम् ) जङ्गम और स्थावर जगत् ( कार्यम् ) कार्य है (लिङ्गम्)

चिह्न है ( श्रुतिः ) वेद ( स्मृतिः ) धर्मशास्त्र ( च ) और ( अहम् ) मैं ( अज्ञः ) ज्ञानहीन हूं (इति) ऐसा ( अनुभवः-अपि ) अनुभव भी ( मानम् ) अज्ञानता का प्रमाण है ॥ ३०६ ॥

( भावार्थ )-यह स्थावर जङ्गमरूप जगत् अज्ञानका कार्य है, कार्यरूप लक्षण के द्वारा अज्ञानके होनेका अनुमान होता है । श्रुति, स्मृति और मैं ज्ञानहीन विपरीत ज्ञानवाला हूं, ऐसा अनुभव भी अज्ञानके अस्तित्व का साधक प्रमाण है ३०६

**अज्ञानं प्रकृतिः शक्तिरविद्येति निगद्यते ।**
**तदेतत्सन्न भवति नासद्वा शुक्तिरौप्यवत् ३०७**

अन्वय और पदार्थ-( अज्ञानम् ) अज्ञान ( प्रकृतिः ) जगत्को रचनेवाली प्रकृति ( शक्तिः ) जगत्को ठहरानेवाली शक्ति ( अविद्या ) अविद्या ( इति ) इन नामोंसे ( निगद्यते ) कहाजाता है ( तत् ) वह ( एतत्) यह अज्ञान ( शुक्तिरौप्यवत् ) सीपी में भ्रमसे प्रतीत होनेवाले रजतकी समान ( सत् ) सत्स्वरूप ( न ) नहीं ( भवति ) होता है ( वा ) या ( असत् ) असत् ( न ) नहीं [भवति] होता है ॥ ३०७ ॥

( भावार्थ )-पण्डितजन अज्ञानको प्रकृति, शक्ति और अविद्या शब्द से कहते हैं, यह सीपी में प्रतीत होनेवाले रजत की समान सत् वा असत् नहीं है ३०७

**सतो भिन्नमभिन्नं वा न दीपस्य प्रभा यथा ।**
**न सावयवमन्यद्वा बीजस्यांकुरवत् क्वचित् ॥**

अन्वय और पदार्थ-( दीपस्य ) दीपक की ( प्रभा, यथा ) दीप्ति की समान ( सतः ) सत्स्वरूप ब्रह्म से [ अज्ञानम् ] अज्ञान ( भिन्नम् ) भिन्न ( वा ) या ( अभिन्नम् ) अभिन्न ( न ) नहीं [ निरूप्यते ] निरूपण किया-जाता है ( वा ) अथवा ( क्वचित् ) कभी ( बीजस्य ) बीज के (अंकुरवत्) अंकुरको समान ( सावयवम् ) अवयववाला ( अन्यत् ) अवयवशून्य ( न ) नहीं है ॥

( भावार्थ )—जैसे दीपककी प्रभा दीपकसे भिन्न वा अभिन्न कुछ नहीं कहीजासकती, तैसे ही अज्ञान सत् ब्रह्मसे भिन्न या अभिन्न कुछ नहीं कहाजा सकता, जैसे अंकुरको बीजका अंश वा अनंश कुछ भी नहीं कहसकते, तैसे ही अज्ञानको ब्रह्मका अवयव वा अनवयव कुछ नहीं कहाजासकता ॥ ३०८ ॥

**अत एतदनिर्वाच्यमित्येव कवयो विदुः ।**

समष्टिव्यष्टिरूपेण द्विधा ज्ञानं निगद्यते ॥ ३०९ ॥

अन्वय और पदार्थ--( अतः ) इस कारण ( कवयः ) पण्डित पुरुष ( एतत् ) इसको ( अनिर्वाच्यम् ) अनिर्वचनीय ( इति-एव ) ऐसा ही ( विदुः ) जानते हैं ( अज्ञानम् ) अविद्या ( समष्टिव्यष्टिरूपेण ) एकरूप और पृथक् रूपसे ( द्विधा ) दो प्रकारकी ( निगद्यते ) कहीजाती है ॥ ३०९ ॥

भावार्थ-इसलिये विद्वान् पुरुषोंने ऐसा निश्चय कर लिया है,कि-यह अज्ञानरूपा अविद्या अनिर्वचनीय है और समष्टि व्यष्टि भेदसे दो प्रकारकी कहीजाती है ॥३०९॥

नानात्वेन प्रतीतानामज्ञानानामभेदतः ।
एकत्वेन समष्टिः स्याद् भूरुहाणां वनं यथा ३१० ।

अन्वय और पदार्थ--( यथा ) जैसे (भूरुहाणाम् ) अनेकों वृक्षोंका ( वनम् ) वन [ भवति ] होता है [ तथा ] तैसे ही ( नानात्वेन ) भिन्न २ रूपसे ( प्रतीतानाम् ) प्रतीत होनेवाले (अज्ञानानाम् ) अज्ञानोंका (अभेदतः) भेद न होनेके कारण ( एकत्वेन ) एकरूप होने करके ( समष्टिः ) समष्टि ( स्यात् ) होगी ॥ ३१० ॥

( भावार्थ )--जैसे वृक्ष अलग अलग अनेकों होते हैं, परन्तु वनरूप में उन को एक कहाजाता है तैसे ही जीवोंके उपाधिरूप भेदसे यद्यपि अज्ञान भिन्न भिन्न अनेकों प्रतीत होते हैं, परन्तु अभेदभावसे उनके एकत्वका व्यवहार होता है, बस एकरूपताको ही समष्टि कहते हैं ॥ ३१० ॥

ईश्वर

इयं समष्टिरुत्कृष्टा सत्त्वांशोत्कर्षतः पुरा ।
मायेति कथ्यते तज्ज्ञैः शुद्धसत्त्वैकलक्षणा ॥३११॥

अन्वय और पदार्थ —( इयम् ) यह ( समष्टिः ) एकरूप अज्ञान ( सत्त्वांशोत्कर्षतः ) सत्त्वगुणका अंश अधिक होनेके कारण ( पुरा ) पहिले ( तज्ज्ञैः ) अविद्याके स्वरूपको जाननेवालों करके ( शुद्धसत्त्वैकलक्षणा ) रजोगुण तमोगुण से रहित एक शुद्ध सत्त्वगुण ही जिसका स्वरूप है वह ( माया ) माया नामक ईश्वरकी उपाधि ( इति ) ऐसा ( कथ्यते ) कहीजाती है ॥ ३११ ॥

भावार्थ—इस अज्ञानकी समष्टिमें यदि सत्त्वगुणका अंश अधिक हो तो यह उत्तम कहलाती है, केवल सत्त्वगुण ही जिसका स्वभाव है ऐसी अज्ञानकी समष्टि का नाम माया है, विद्वान् कहते हैं कि—वह शुद्ध सत्त्वगुणी माया ही ईश्वरकी उपाधि है ॥ ३११ ॥

मायोपहितचैतन्यं साभासं सत्त्वबृंहितम् ।
सर्वज्ञत्वादिगुणकं सृष्टिस्थित्यन्तकारणम् ॥
अव्याकृतं तदव्यक्तमीश इत्यपि गीयते ॥३१२॥

अन्वय और पदार्थ-( मायोपहितचैतन्यम् ) मायारूप उपाधिवाला चैतन्य ( साभासम् ) चिदाभासयुक्त ( सत्त्वबृंहितम् ) सत्त्वगुणकी अधिकता वाला (सर्वज्ञत्वादिगुणकम् ) सर्वज्ञताआदि गुणोंवाला ( सृष्टिस्थित्यन्तकारणम् ) सृष्टि, स्थिति और प्रलयका कारण ( तत् ) प्रसिद्ध ( अव्याकृतम् ) नाम और रूपके द्वारा व्यक्त न होनेवाला ( अव्यक्तम् ) व्यक्तभावरहित ( ईशः ) ऐश्वर्यवान् ( इत्यपि ) ऐसा भी ( गीयते ) कहाजाता है ॥ ३१२ ॥

( भावार्थ )—वह शुद्ध सत्त्वगुणमयी माया जिसकी उपाधि है, जो चिदाभास से युक्त है, जिसमें सत्त्वगुणकी बहुतायत है, जो सर्वज्ञता आदि धर्मोंवाला है और जिसके द्वारा जगत् की सृष्टि, स्थिति और प्रलय होती है उसको पण्डित अव्याकृत, अव्यक्त और ईश कहते हैं ॥ ३१२ ॥

सर्वशक्तिगुणोपेतः सर्वज्ञानावभासकः ।
स्वतन्त्रः सत्यसङ्कल्पः सत्यकामः स ईश्वरः ३१३

अन्वय और पदार्थ--[ यः ] जो ( सर्वशक्तिगुणोपेतः ) सकल शक्तिरूप गुणोंसे युक्त है (सर्वज्ञानावभासकः) सकल ज्ञानोंका प्रकाशक है ( स्वतन्त्रः ) माया के अधीन नहीं है ( सत्यसङ्कल्पः ) सत्य विचारवाला है ( सत्यकामः ) सत्य कामना वाला है ( सः ) वह ( ईश्वरः ) ईश्वर नाम वाला है ॥ ३१३ ॥

( भावार्थ )-जिसमें सकल शक्तिरूप गुण हैं, जो सम्पूर्ण ज्ञानोंका प्रकाशक है, जो माया के वशमें न होकर स्वतन्त्र रहता है, जिसका सङ्कल्प सदा सत्य होता है जौर जिसकी कामना सदा सत्य होती है वही ईश्वर है ॥ ३१३ ॥

तस्यैतस्य महाविष्णोर्महाशक्तेर्महीयसः ।
सर्वज्ञत्वेश्वरत्वादिकारणत्वान्मनीषिणः ।
कारणं वपुरित्याहुः समष्टिं सत्त्वबृंहितम् ॥३१४॥

अन्वय और पदार्थ--( मनीषिणः ) महात्मा पुरुष ( तस्य ) तिस ( एतस्य )

इस ( महाशक्तेः ) बड़ी शक्तिवाले ( महीयसः ) सर्वव्यापक ( महाविष्णोः ) महाविष्णुके ( सर्वज्ञत्वेश्वरत्वादिकारणत्वात् ) सर्वज्ञत्व ईश्वरत्व आदिका कारण होने से ( सत्त्ववृंहितम् ) सत्त्वगुणकी अधिकता वाली ( समष्टिम् ) समष्टिको ( कारणं वपुः ) कारण शरीर है ( इति ) ऐसा ( आहुः ) कहते हैं ॥३१४॥

( भावार्थ )-सत्त्वगुणकी अधिकतावाला समष्टि रूप माया नामक अज्ञान सर्वज्ञता ईश्वरता आदिका कारण है इसकारण विवेकी पुरुष इसको महाशक्तिशाली सर्वव्यापक महाविष्णु नामक ईश्वरका कारण शरीर कहते हैं ॥ ३१४ ॥

आनन्दप्रचुरत्वेन साधकत्वेन कोशवत् ।
सैषानन्दमयः कोश इतीशस्य निगद्यते ॥३१५॥

अन्वय और पदार्थ-(कोशवत्) कीटके बन्देकी समान ( साधकत्वेन)साधक होनेसे ( आनन्दप्रचुरत्वेन ) आनन्दकी अधिकता होनेके कारण ( सा ) वह ( एषा ) यह ( ईशस्य ) ईश्वरका ( आनन्दमयः, ) आनन्दमय ( कोशः इति ) कोश इस नामवाला ( निगद्यते ) कहाजाता है ॥ ३१५ ॥

( भावार्थ )-आनन्दकी अधिकता होनेके कारण और कोश कहिये कीड़ा जिसके भीतर बन्द होताहै उस बन्देकी समान आवरण करनेवाला होनेसे इसको ईश्वरका आनन्दमय कोश कहते हैं ॥ ३१५ ॥

सर्वोपरमहेतुत्वात्सुषुप्तिस्थानमिष्यते ।
प्राकृतं प्रलयो यत्र श्राव्यते श्रुतिभिर्मुहुः॥३१६॥

अन्वय और पदार्थ-(सर्वोपरमहेतुत्वात् ) सकल लयोंका हेतु होनेसे (सुषुप्तिस्थानम् ) सुषुप्ति नाम का स्थान ( इष्यते ) इच्छा कियाजाता है ( यत्र ) जिसमें ( प्राकृतः ) प्राकृत नामवाला ( प्रलयः ) लय ( भवति ) होता है ( श्रुतिभिः ) वेदों के द्वारा ( मुहुर्मुहुः ) बार बार ( श्राव्यते ) सुनायाजाता है॥ ३१६ ॥

( भावार्थ )-सकल प्राणियोंके लयका कारण होनेसे जिसको सुषुप्तिस्थान कहते हैं जिस अवस्थाको श्रुतियोंने वारंवार प्राकृत लय नाम से कहा है ॥३१६॥

अज्ञानं व्यष्ट्यभिप्रायादनेकत्वेन भिद्यते ।
अज्ञानवृत्तयो नाना तत्तद्गुणविलक्षणाः॥३१७॥

अन्वय और पदार्थ-( अज्ञानम् ) अविद्या ( व्यष्ट्यभिप्रायात् ) अनेकों तात्पर्य होनेसे ( अनेकत्वेन ) नाना भेदों करके ( भिद्यते ) भेदको प्राप्त होती है

(तत्तद्गुणविलक्षणाः) तिन२ गुणोंके कारण भिन्न२ प्रकारकी। (अज्ञानवृत्तयः) अज्ञानकी वृत्तियें (नाना) अनेकों प्रकारकी (भवन्ति) होती हैं॥ ३१७॥

(भावार्थ)-व्यष्टिभाव कहिये भिन्न २ रूपसे अज्ञान अनेकों प्रकारका है और सत्त्व, रज तथा तमोगुणके द्वारा विलक्षण स्वभाववाले अज्ञान की वृत्तियें भी असंख्यों प्रकारकी होजाती हैं॥ ३१७॥

वनस्य व्यष्ट्यभिप्रायाद् भूरुहा इत्यनेकता।
यथा तथैवाज्ञानस्य व्यष्टितः स्यादनेकता॥३१८॥

अन्वय और पदार्थ-(यथा) जैसे (वनस्य) वनके (व्यष्ट्यभिप्रायात्) व्यष्टिरूप तात्पर्य से (भूरुहाः) अनेकों वृक्ष [सन्ति) हैं (इति) इसप्रकार (अनेकता) अनेकभाव [अस्ति] है (तथा-एव) तैसे ही (अज्ञानस्य) अज्ञानको (व्यष्टितः) व्यष्टिभावसे (अनेकता) अनेकपना (स्यात्) होगा॥ ३१९॥

(भावार्थ)-वन समष्टिरूपसे एक होने पर भी अनेकों वृक्ष होनेके कारण व्यष्टिरूपसे जैसे अनेक कहलाता है,तिसीप्रकार एक ही अज्ञान व्यष्टिरूपसे अनेक कहलाता है॥ ३१८॥

प्रत्यगात्मा

व्यष्टिर्मलिनसत्त्वैषा रजसा तमसा युता।
ततो निकृष्टा भवति योपाधिः प्रत्यगात्मनः॥३१९॥

अन्वय और पदार्थ-(एषा) यह (व्यष्टिः) व्यष्टि भाववाला अज्ञान (मलिनसत्वा) रजोगुण और तमोगुणके द्वारा जिसका सत्वगुण दवागया है ऐसा (रजसा) रजोगुण करके (तमसा) तमोगुण करके (युता) युक्त (या) जो (प्रत्यगात्मनः) व्यापक,आत्माकी (उपाधिः) भेदक धर्म (ततः) उससे (निकृष्टा) हीन (भवति) होता है॥ ३१९॥

(भावार्थ)—इस व्यष्टि अज्ञानमें सत्त्वगुण दवजाता है, उसके ऊपर रजोगुण और तमोगुणका दवाव पड़ता है और वह व्यापक आत्माकी उपाधिसे हीन है॥

चैतन्यं व्यष्ट्यवच्छिन्नं प्रत्यगात्मेति गीयते।
सभासं व्यष्ट्युपहितं सत्तादात्म्येन तद्गुणैः ३२०
अभिभूतः स एवात्मा जीव इत्यभिधीयते।

किञ्चिज्ज्ञत्वानीश्वरत्वसंसारित्वादिधर्मवान् ३२१॥

अन्वय और पदार्थ-( व्यष्ट्यवच्छिन्नः ) व्यष्टिरूप अज्ञानसे युक्त ( चैतन्यम् ) चेतनाशक्ति ( प्रत्यगात्मा-इति ) प्रत्यगात्मा इस नामसे ( गीयते ) कहा जाता है ( सांभासम् ) व्यष्टिरूप अज्ञानमें प्रतिबिम्बित चिदाभास ( व्यष्ट्युपहितम् ) व्यष्टिरूप अज्ञानकी उपाधिवाला ( भवति) होता है सत्तादात्म्येन, ब्रह्मके साथ एकात्मा होने के कारण ( तद्गुणैः ) ब्रह्मभावको प्राप्त हुए अज्ञानके गुणों करके ( अभिभूतः ) दबाहुआ ( सः ) वह (एव) ही (आत्मा) आत्मा (किञ्चिज्ज्ञत्वानीश्वरत्वसंसारित्वादिधर्मवान् ) अल्पज्ञपना, अनीश्वरपना और संसारीपना आदि धर्मों वाला ( जावः-इति ) जीव इस नामसे (अभिधीयते) कहाजाता है३२०

( भावार्थ )-व्यष्टि अज्ञानसे युक्त चैतन्यको प्रत्यगात्मा कहते हैं, व्यष्टि अ- अज्ञान उपाधि होनेपर उस को साभास कहिये चिदाभास कहते हैं, प्रत्यगात्मा भी ब्रह्मके साथ अभिन्न है, उसके गुणोंके द्वारा वही आत्मा जब दब जाता है तब अल्पज्ञपना, अनीश्वरपना और संसारीपना आदि धर्मों वाला जीव कहलाता है ॥ ३२० ॥ ३२१ ॥

अस्य व्यष्टिरहङ्कारकारणत्वेन कारणम् ।

वपुस्तत्राभिमान्यात्मा प्राज्ञ इत्युच्यते बुधैः॥३२२॥

अन्वय और पदार्थ--(बुधैः) पण्डितों करके (अस्य) इस जीवका (व्यष्टिः) व्यष्टि अज्ञान ( अहङ्कारकारणत्वेन ) अहङ्कार कारण होनेसे ( कारणं वपुः) कारण शरीर [ उच्यते ] कहाजाता है ( तत्र ) उस कारण शरीरमें ( अभिमानी ) अहङ्कार वाला ( आत्मा ) जीव ( प्राज्ञः इति ) प्राज्ञ इस नामवाला ( उच्यते ) कहा जाता है ॥ ३२२ ॥

( भावार्थ )--विवेकी पुरुष, अहङ्कारका कारण होने से जीवके व्यष्टि अज्ञान को कारण शरीर और उस कारण शरीरमें अभिमानी आत्माको ( जीवको ) प्राज्ञ कहते हैं ॥ ३२२ ॥

प्राज्ञत्वमस्यैकाज्ञानभासकत्वेन संमतम् ।

व्यष्टेर्निकृष्टत्वेनास्य नानेकाज्ञानभासकम् ३२३

अन्वय और पदार्थ--( अस्य ) इस जीवके ( एकाज्ञानभासकत्वेन ) केवल एक अज्ञानका साक्षी होने से ( प्राज्ञत्वम् ) जीवपना ( सम्मतम् ) माना गया है

( व्यष्टेः ) व्यष्टि अज्ञानके निकृष्टत्वेन ) हीन होनेके कारण ( अनेकाज्ञानभासकम् ) अनेकों अज्ञानोंका साक्षी ( न ) नहीं है ॥ ३२३ ॥

( भावार्थ )-- यह जीव एक कहिये केवल अपने ही अज्ञानका प्रकाशक कहिये साक्षी है, इसकारण इसको प्राज्ञ वा जीव नाम से कहाजाता है । व्यष्टि अज्ञान इसकी उपाधि कहिये मलिन सत्त्व है, इसकारण, इसकी निकृष्टता होनेसे यह अनेका अज्ञानोंका प्रकाशक नहीं होसकता ॥ ३२३ ॥

स्वरूपाच्छादकत्वेनाप्यानन्दप्रचुरत्वतः ।
कारणं वपुरानन्दमयः कोश इतीर्यते ॥ ३२४ ॥

अन्वय और पदार्थ—( कारणं वपुः अपि ) कारण शरीर भी ( स्वरूपाच्छादकत्वेन ) अपने स्वरूपको ढकने वाला होनेके कारण ( आनन्दप्रचुरत्वतः ) आनन्दकी अधिकता होने से ( आनंन्दमयः ) आनन्दमय नामवाला ( कोशः ) कोश ( इति ) ऐसा ( ईर्यते ) कहा जाता है ॥ ३२४ ॥

( भावार्थ )—यह कारण शरीर भी जीवके स्वरूपको ढक देता है और इस में बहुतसा आनन्द विद्यमान है, इसकारण पंडित इसको आनन्दमय कोश कहते हैं ॥ ३२४ ॥

अस्यावस्था सुषुप्तिः स्याद्यत्रानन्दः प्रकृष्यते ।
एषोऽहं सुखमस्वाप्सं न तु किञ्चिदवेदिषम् ३२५
इत्यानन्दसमुत्कर्षः प्रबुद्धेषु प्रदृश्यते ।
समष्टेरपि च व्यष्टेरुभयोर्वनवृक्षवत् ॥ ३२६ ॥
अभेद एव नो भेदो जात्येकत्वेन वस्तुतः ।
अभेद एव ज्ञातव्यस्तथेशप्राज्ञयोरपि ॥ ३२७॥

अन्वय और पदार्थ—( सुषुप्तिः ) सुषुप्ति नामवाली गाढ़ निद्रा ( अस्य ) इस जीवकी ( अवस्था ) एक प्रकारकी दशा ( स्यात् ) है ( यत्र ) जिसमें (आनंदः) सुख ( प्रकृष्यते ) बढ़ता है ( एषः ) यह ( अहम् ) मैं ( सुखम् ) सुखपूर्वक ( अस्वाप्सम् ) सोया ( तु ) किंतु ( किञ्चित् ) कुछ ( न ) नहीं ( अवेदिषम् ) जानसका ( इति ) इसप्रकार ( आनन्दसमुत्कर्षः ) आनन्दका आधिक्य (प्रबुद्धेषु) जागेहुए मनुष्योंमें ( प्रदृश्यते ) देखनेमें आता है ( समष्टेः) समष्टि अज्ञानका (च)

और ( व्यष्टेः अपि ) व्यष्टि अज्ञानका भी ( उभयोः ) दोनोंका ( वनवृक्षवत् ) वन और भिन्न भिन्न वृक्षोंके अभेदकी समान वस्तुतः ) वास्तवमें (जात्यैकत्वेन) जाति और एकत्वके द्वारा ( अभेदः ) अभिन्नता ( एव ) ही ( नो ) नहीं (भेदः) भिन्नता ( तथा ) तैसे ही ( ईश्वरप्राज्ञयोः--अपि ) ईश्वर और जीवका भी ( अभेदः-एव ) अभेद ही ( ज्ञातव्यः ) जानना चाहिये ॥ ३२५-३२७ ॥

( भावार्थ ) गाढ़निद्रारूप सुषुप्ति जीवकी एक अवस्था है, जिस अवस्था में आनन्दकी अधिकता प्राप्त होती है, मैं बडे सुखसे सोया, कुछ भी नहीं जानसका जागेहुए पुरुष इसप्रकार अपने आनन्दका अनुभव दिखाते हैं। वन और वृक्षोंके समूहकी समान समष्टि और व्यष्टिरूप अज्ञानका अभेद ही देखने में आता है, भेद देखनेमें नहीं आता। वास्तव में जैसे जाति और उस के अन्तर्गत भिन्न २ व्यक्तियोंका भेद नहीं होता हैं तैसेही ईश्वर और जीवका अभेद जानो ॥ ३२५ ॥

सत्युपाध्योरभिन्नत्वे क्व भेदस्तद्विशिष्टयोः ।
एकीभावे तरङ्गाब्ध्योः को भेदः प्रतिबिम्बयोः ३२८

अन्वय और पदार्थ-( उपाध्योः ) समष्टि और व्यष्टि इन दोनों उपाधियोंके ( अभिन्नत्वे सति ) एकत्व होने पर ( तद्विशिष्टयोः ) उन दोनों उपाधियोंसे युक्तोंका ( भेदः ) भेद ( क्व ) कहां ? ( तरङ्गाब्ध्योः ) तरङ्ग और समुद्रके ( एकीभावे ) एकत्व होने पर ( प्रतिबिम्बयोः ) तरङ्ग और समुद्रमें पडे हुए प्रतिबिम्बका ( कः ) कौन ( भेदः ) भेद ॥ ३२८ ॥

( भावार्थ )-अज्ञानसमष्टि और अज्ञानव्यष्टि इन दोनों उपाधियोंके अभिन्न होने पर उन उपाधियोंवाले ईश्वर और जीवका भेद होना भी असम्भव है। जब तरंग और समुद्र एक ही ठहरे तो उनमें पडनेवाले दो प्रतिबिम्बोंमें भेद कैसे होसकता हैं ॥ ३२८ ॥

अज्ञानतदवच्छिन्नाभासयोरुभयोरपि ।
आधारः शुद्धचैतन्यं यत्तत्तुर्यमितीर्यते ॥ ३२९ ॥

अन्वय और पदार्थ-(अज्ञानतदवच्छिन्नाभासयोः) अज्ञान और अज्ञानावच्छिन्न चिदाभास ( उभयोः--अपि ) दोनोंका ही [ यः ] जो ( आधारः ) आश्रय है ( तत् ) वह ( शुद्धचैतन्यम् ) शुद्ध ब्रह्म है ( यत् ) जो ( तुर्यम् ) तुरीय है ( इति ) इस नामसे ( ईर्यते ) कहाजाता है ॥ ३२९ ॥

( भावार्थ )-अज्ञान और अज्ञानावच्छिन्न चिदाभास अर्थात् चैतन्यप्रतिबिम्ब इन दोनोंका आधार शुद्ध चैतन्य कहिये शुद्ध ब्रह्म है, पण्डित इसके तुरीय नाम से कहते हैं ॥ ३२९ ॥

जगत्सर्ग

एतदेवाविविक्तं सदुपाधिभ्याञ्च तद्गुणैः ।
महावाक्यस्य वाच्यार्थो विविक्तं लक्ष्य इष्यते ३३०

अन्वय और पदार्थ-- एतत्-एव ) यह शुद्ध चैतन्य ही ( उपाधिभ्याम् ) समष्टि व्यष्टि अज्ञानरूप दो उपाधियोंके द्वारा ( च ) और ( तद्गुणैः ) उन दोनों उपाधियोंके गुणोंके द्वारा ( अविविक्तं सत् ) पृथक् न होता हुआ ( महावाक्यस्य ) तत्त्वमसि महावाक्यका ( वाच्यार्थः ) अभिधाशक्तिसे प्राप्त हुआ अर्थ ) [ तथा ] तैसे ही ( विविक्तम् ) पृथग्भूत [ सत् ] होता हुआ ( लक्ष्यः ) लक्ष्य अर्थ (इष्यते) इच्छा कियाजाता है ॥ ३३० ॥

( भावार्थ )-शुद्ध चैतन्य जिस समय पीछे कह हुई समष्टि व्यष्टिरूप दोनों उपाधियोंके और उनके सकल गुणोंके साथ अविविक्तभाव कहिये मिलितभावसे स्थित होता है उस समय वह तत्त्वमसि आदि महावाक्यका वाच्य अर्थ होता है और पृथक् होने पर लक्ष्य अर्थ होता है ॥ ३३० ॥

अनन्तशक्तिसम्पन्नो मायोपाधिक ईश्वरः ।
ईक्षामात्रेण सृजति विश्वमेतच्चराचरम् ॥३३१॥

अन्वय और पदार्थ--( अनन्तशक्तिसम्पन्नः ) असंख्यों शक्तियोंवाला ( ईश्वरः ) परमात्मा ( मायोपाधिकः ) मायारूप उपाधिवाला होकर ( ईक्षामात्रेण ) देखलेने मात्रसे ( एतत् ) इस ( चराचरम् ) जङ्गम स्थावर रूप ( विश्वम् ) जगत् को ( सृजति ) रचता है ॥३३१॥

( भावार्थ )-अनन्त शक्तिवाला ईश्वर, मायारूप उपाधियुक्त होकर दर्शन मात्रसे ही स्थावर जंगमरूप सब जगत्की रचना करता है ॥ ३३१ ॥

अद्वितीयस्वमात्रोऽसौ निरुपादान ईश्वरः ।
स्वयमेव कथं सर्वं सृजतीति न शंक्यताम् ३३२

अन्वय और पदार्थ--( अद्वितीयस्वमात्रः ) द्वितीय रहित केवल एक ब्रह्म ( निरुपादानः ) उपादान कारणसे शून्य ( असौ ) यह ( ईश्वरः ) परमेश्वर

सहायताके बिना अपने आप ही सकल सृष्टिको कैसे रचदेता है, ऐसी शङ्का नहीं करसकते ॥ ३२ ॥

निमित्तमप्युपादानं स्वयमेव भवन् प्रभुः ।
चराचरात्मकं विश्वं सृजत्यवति लुम्पति ॥ ३३ ॥

अन्वय और पदार्थ--( प्रभुः ) ईश्वर ( स्वयमेव ) अपने आप ही ( निमित्तम् ) निमित्त कारण ( अपि ) और ( उपादानम् ) उपादान कारण ( भवन् ) होताहुआ ( चराचरात्मकम् ) स्थावर जंगमरूप ( विश्वम् ) जगत्को ( सृजति ) रचता है ( अवति ) पालन करता है ( लुम्पति ) नष्ट करता है ॥ ३३ ॥

( भावार्थ )-सर्वशक्तिमान् परमेश्वर स्वयं ही निमित्त और उपादान कारण रूप होकर इस स्थावर जङ्गम रूप विश्वकी सृष्टि, स्थिति और संहार करते हैं ३३

स्वप्राधान्येन जगतो निमित्तमपि कारणम् ।
उपादानं तथोपाधिप्राधान्येन भवत्ययम् ॥ ३४ ॥

अन्वय और पदार्थ—( अयम् ) यह ईश्वर ( स्वप्राधान्येन ) अपनी अर्थात् चेतनकी प्रधानता करके ( निमित्तं कारणम् ) निमित्त कारण ( तथा ) तैसे ही ( उपाधिप्राधान्येन ) मायारूप उपाधिकी प्रधानताके द्वारा ( उपादानम् अपि ) उपादान कारण भी ( भवति ) होता है ॥ ३४ ॥

( भावार्थ )- ईश्वर अपनी प्रधानतासे अर्थात् चैतन्य अंशकी प्रधानता के कारण जगत्का निमित्त कारण है, जैसे कि घट बननेमें उसका निमित्त कारण कुम्हार होता है तथा मायारूप उपाधिकी प्रधानता के कारण से उपादान कारण भी है ॥ ३४ ॥

यथा लूता निमित्तञ्च स्वप्रधानतया भवेत् ।
स्वशरीरप्रधानत्वेनोपादानं तथेश्वरः ॥ ३५ ॥

अन्वय और पदार्थ—( यथा ) जैसे ( लूता ) मकड़ी ( स्वप्रधानतया ) अपने चैतन्यांशकी प्रधानता करके ( निमित्तम् ) निमित्त कारण ( च ) और ( स्वशरीरप्रधानत्वेन ) अपने शरीरकी प्रधानता करके ( उपादानम् ) उपादान कारण ( भवेत् ) होती है ( तथा ) तैसे ही ( ईश्वरः ) परमेश्वर [ अस्ति ] है ।

( भावार्थ )—जैसे मकड़ी कीड़ा अपने शरीरमेंसे तार को निकालता हुआ पूरता जाल तनता है, उस जालेकी रचनामें वह अपने चैतन्य अंशसे तो उस जाले

का निमित्त कारण होता है और अपने शरीररूप अंशसे उस जालेका उपादान कारण होता है इसीप्रकार ईश्वर भी जगत्का निमित्त और उपादान दोनों प्रकार का कारण है ॥ ३५ ॥

तमःप्रधानप्रकृतिविशिष्टात्परमात्मनः ।
अभूत्सकाशादाकाशमाकाशाद्वायुरुच्यते ॥ ३६ ॥

अन्वय और पदार्थ-( तमःप्रधानप्रकृतिविशिष्टात् ) तमोगुणप्रधान मायाशंवलित ( परमात्मनः ) परमात्माके ( सकाशात् ) सकाशसे ( आकाशम् ) आकाश ( अभूत् ) उत्पन्न हुआ ( आकाशात् ) आकाशसे ( वायुः ) वायु ( उच्यते ) कहलाता है ॥ ३६ ॥

( भावार्थ )-मायामें जब तमोगुणकी प्रधानता होती है तब उस मायासे संयुक्त ब्रह्मसे आकाश उत्पन्न होता है और आकाशसे वायुकी उत्पत्ति होती है ॥ ३६ ॥

वायोरग्निस्तथैवाग्नेरापोऽद्भ्यः पृथिवी क्रमात् ।
शक्तेस्तमःप्रधानत्वं तत्कार्ये जाड्यदर्शनात्॥३७॥
आरभन्ते कार्यगुणान् ये कारणगुणा हि ते ।
एतानि सूक्ष्मभूतानि भूतमात्रा अपि क्रमात्॥३८॥

अन्वय और पदार्थ-( तथैव ) तैसे ही ( वायोः ) वायुसे ( आपः ) जल ( अद्भ्यः ) जलोंसे ( पृथिवी ) भूमि ( क्रमात् ) क्रमसे [उत्पद्यते] उत्पन्न होती है ( तत्कार्ये ) मायाके कार्य आकाश आदिमें ( जाड्यदर्शनात् ) जड़ता दीखती है इसकारण ( शक्तेः ) माया शक्तिकी ( तमःप्रधानत्वम् ) तमोगुणकी प्रधानता [अनुमीयते] अनुमान कीजाती है ( ये ) जो ( कार्यगुणान् ) कार्यके गुणोंको (आरभन्ते ) आरम्भ करते हैं ( हि ) क्योंकि ( ते ) वह ( कारणगुणाः ) कारणके गुण ( एतानि ) इन ( सूक्ष्मभूतानि ) अपञ्चीकृत सूक्ष्मभूतोंको ( भूतमात्राः अपि ) भूत मात्राओंको भी ( क्रमात् ) क्रमसे [आरभन्ते] आरम्भ करते हैं ॥३७॥३८॥

( भावार्थ )-जैसे आकाशसे वायु उत्पन्न हुआ है, तैसे ही वायुसे अग्नि, अग्नि से जल और जलसे पृथिवी क्रमानुसार उत्पन्न हुई है। मायाका कार्य आकाश आदि जब जड़ देखनेमें आता है तब उसका कारण मायाशक्ति को भी तमोगुणप्रधान कहना होगा, क्योंकि-कारणके गुण ही कार्यके गुणोंकी रचना करते हैं, इन आकाश आदि पंचभूतोंको सूक्ष्मभूत और भूतमात्रा भी कहते हैं ॥३७॥३८॥

लिङ्गशरीर—

एतेभ्यः पञ्चभूतेभ्यः सूक्ष्मदेहा भवन्त्यपि ।
स्थूलान्यपि च भूतानि चान्योऽन्यांशविमेलनात् ३९

अन्वय और पदार्थ-( एतेभ्यः ) इन ( सूक्ष्मभूतेभ्यः ) सूक्ष्मभूतोंसे (सूक्ष्मदेहाः ) सकल सूक्ष्म शरीर ( अपि ) भी ( अन्योनांशविमेलनात् ) सूक्ष्मभूतोंके परस्परके अंशोंके मेलनसे ( स्थूलानि , भोगनेके योग्य स्थूल ( भूतानि ) पञ्चभूत ( अपि च ) भी ( भवन्ति ) उत्पन्न होते हैं ॥ ३९ ॥

( भावार्थ )-इन सब सूक्ष्मभूतोंसे सकल सूक्ष्म शरीर और आकाश आदि पांच सूक्ष्म भूतोंके परस्पर अंश मिलनेसे सकल स्थूलभूत उत्पन्न हुए हैं सूक्ष्मभूतोंके अंश मिलनेकी अर्थात् पञ्चीकरणकी यह रीति है, कि-आकाशआदि पञ्चभूतोंमें हरएकके दो भाग करे, फिर हरएक भूतके आधे २ भागके चार भाग करे फिर आकाशके आधे भागके साथ शेष चार भूतों का एक२ अष्टमांश मिलता है तो पञ्चीकृत (स्थूल) आकाश उत्पन्न होता है ( इसी प्रकार वायु, तेज,जल आदि के भी पञ्चीकरण को जानो ॥ ३९ ॥

अपञ्चीकृतभूतेभ्यो जातं सप्तदशाङ्गकम् ।
संसारकारणं लिङ्गमात्मनो भोगसाधनम् ॥ ४० ॥

अन्वय और पदार्थ—( अपञ्चीकृतभूतेभ्यः ) जिनका पञ्चीकरण नहीं किया गया है ऐसे भूतोंसे ( संसारकारणम् ) संसारका कारण ( आत्मनः ) जीवात्मा का ( भोगसाधनम् ) भोगका साधन ( सप्तदशाङ्गकम् ) सत्तरह अवयवोंवाला ( लिङ्गम् ) लिङ्गशरीर ( जातम् ) उत्पन्न हुआ है ॥ ४० ॥

( भावार्थ )—अपञ्चीकृत पञ्चभूत कहिये सूक्ष्म भूतोंसे सत्तरह अवयवोंवाला लिङ्गशरीर कहिये सूक्ष्म शरीर उत्पन्न हुआ है, यह ही जन्ममरणरूप संसारके प्रवाहका कारण है और वह ही जीवात्माको कर्मफलका भोग कराता है ॥ ४० ॥

श्रोत्रादिपञ्चकञ्चैव वागादीनाञ्च पञ्चकम् ।
प्राणादिपञ्चकं बुद्धिमनसा लिङ्गमुच्यते ॥ ४१ ॥

अन्वय और पदार्थ—( श्रोत्रादिपञ्चकम् ) कान आदि पांच ( च ) और ( एव ) ही ( वागादीनाम् ) वाक् आदिका ( पञ्चकम् ) पांचका समूह ( च ) और ( प्राणादिपञ्चकम् ) प्राण आदि पांच वायु ( बुद्धिमनसी ) बुद्धि और मन ( लिङ्गम् ) लिङ्गशरीर ( उच्यते ) कहाजाता है ॥ ४१ ॥

भावार्थ—श्रोत्र आदि पांच ज्ञानेन्द्रियें, वाणी आदि पांच कर्मेन्द्रियें, प्राण, अपान, समान, उदान और व्यान यह पञ्च प्राण तथा बुद्धि और मन यह सब सत्तरह मिलकर लिङ्गशरीर वा सूक्ष्मशरीर कहलाता है ॥ ४१ ॥

ज्ञानेन्द्रियाणि

**श्रोत्रत्वक्चक्षुजिंव्हाघ्राणानि पञ्च जातानि ।**
**आकाशादीनां सत्त्वांशेभ्यो धीन्द्रियाण्यनुक्रमतः॥४२**

अन्वय और पदार्थ—( श्रोत्रत्वक्चक्षुजिव्हाघ्राणानि ) श्रोत्र, त्वचा, नेत्र, जिव्हा और नासिका ( पञ्च ) पांच ( धीन्द्रियाणि ) ज्ञानेन्द्रियें ( अनुक्रमतः ) क्रमसे ( आकाशादीनाम् ) आकाश आदिके ( सत्त्वांशेभ्यः ) सात्विक भागोंसे ( जातानि ) उत्पन्न हुई हैं ॥ ४२ ॥

( भावार्थ )—श्रोत्र, त्वचा, नेत्र, जिव्हा और नासिका ये पांच ज्ञानेन्द्रियें क्रमसे आकाश, वायु तेज, जल और पृथिवीके सत्त्वगुणी अंशोंसे उत्पन्न हुई हैं ॥ ४२ ॥

अन्तःकरणम्

**आकाशादिगताः पञ्च सात्विकांशाः परस्परम् ।**
**मिलित्वैवान्तःकरणमभवत्सर्वकारणम् ॥ ४३ ॥**

अन्वय और पदार्थ—( आकाशादिगता ) आकाश वायु आदिके विषें विद्यमान ( पञ्च ) पांच ( सात्विकांशा ) सत्त्वगुणी भाग ( परस्परम् ) आपसमें ( मिलित्वा ) मिलकर ( एव ) ही ( सर्वकारणम् ) सबका कारण (अंतःकरणम्) अंतःकरण ( अभवत् ) हुआ है ॥ ४३ ॥

( भावार्थ )—आकाश वायु आदि पञ्च भूतोंके आपसमें मिले हुए सत्त्वगुणी अंशोंसे मन—बुद्धि—चित्त—अहङ्काररूप अंतःकरण उत्पन्न हुआ है, यह अंतःकरण ही सुख दुःख आदि सबका कारण है, क्योंकि—अंतःकरण ही सकल वस्तुओंकी कल्पना करता है ॥ ४३ ॥

**प्रकाशकत्वादेतेषां सात्विकांशत्वमिष्यते ।**
**प्रकाशकत्वं सत्वस्य स्वच्छत्वेन यतस्ततः ॥४४॥**

अन्वय और पदार्थ—( यतः ) क्योंकि ( एतेषाम् ) इनके (प्रकाशकत्वात्)

प्रकाशक होनेसे ( सात्विकांशत्वम् ) सात्विक अंशपना ( इष्यते ) इच्छा किया जाता है ( ततः ) तिससे ( सत्त्वस्य ) सत्त्वगुणके ( स्वच्छत्वेन ) निर्मल होनेके कारण ( प्रकाशकत्वम् ) प्रकाशकपना [ इष्यते ] मानाजाता है ॥ ४४ ॥

( भावार्थ )--श्रोत्र आदि पांच ज्ञानेन्द्रियें और अन्तःकरण ये वस्तुओंके प्रकाशक हैं, इस कारण आकाश आदिके सत्त्वगुणी भागसे उत्पन्न हुए हैं, क्यों कि-सत्त्वगुण स्वच्छ है इसकारण उसका प्रकाशक होना सिद्ध ही है ॥ ४४ ॥

तदन्तःकरणं वृत्तिभेदेन स्याच्चतुर्विधम् ।
मनो बुद्धिरहङ्कारश्चित्तश्चेति तदुच्यते ॥ ४५ ॥

अन्वय और पदार्थ--( तत् ) वह ( अंतःकरणम् ) अंतःकरण ( वृत्तिभेदेन ) परिणामके भेद करके ( चतुर्विधम् ) चार प्रकारका ( स्यात् ) होगा ( तत् ) वह अंतःकरण ( मनः ) मन ( बुद्धिः ) बुद्धि ( अहङ्कारः ) अहंकार ( च ) और ( चित्तम् ) चित्त ( इति ) इस प्रकार ( उच्यते ) कहाजाता है ॥४५॥

( भावार्थ )—वह एक ही अन्तःकरण वृत्ति कहिये परिणामके भेदसे मन, बुद्धि, अहङ्कार और चित्त नामसे कहाजाता है ॥ ४५ ॥

सङ्कल्पान्मन इत्याहुर्बुद्धिरर्थस्य निश्चयात् ।
अभिमानादहंकारश्चित्तमर्थस्य चिन्तनात् ॥४६॥

अन्वय और पदार्थ—( सङ्कल्पात् ) सङ्कल्प करनेसे ( मनः ) मन (अर्थस्य) विषयके ( निश्चयात् ) निश्चय करनेके कारण ( बुद्धिः ) बुद्धि ( अभिमानात् ) अभिमान करनेके कारण ( अहङ्कारः ) अहङ्कार ( अर्थस्य ) विषयके (चिन्तनात्) चिन्तवन करनेसे ( चित्तम् ) चित्त ( इति ) ऐसा ( आहुः ) कहते हैं ॥ ४६ ॥

( भावार्थ )—वह अंतःकरण ही सङ्कल्प करने की दशामें मन कहलाता है, विषयोंका निश्चय करनेके समय बुद्धि कहलाता है, अभिमान करनेके समय अहङ्कार कहलाता है और विषयोंका चिंतवन करनेके कारण चित्त कहलाताहै॥४६॥

मनस्यपि च बुद्धौ च चित्ताहङ्कारयोः क्रमात् ।
अन्तर्भावोऽत्र बोद्धव्यो लिङ्गलक्षणसिद्धये ॥ ४७ ॥

अन्वय और पदार्थ—( लिङ्गलक्षणसिद्धये ) लिङ्ग शरीरके लक्षणकी सिद्धि के लिये ( अत्र ) यहां ( मनसि-अपि ) मनमें भी ( च ) और ( बुद्धौ च ) बुद्धि

में भी ( क्रमात् ) क्रमसे ( चित्ताहङ्कारयोः ) चित्त और अहङ्कारका ( अन्तर्भावः ) भीतर समावेश ( बोद्धव्यः ) जानना ॥ ४७ ॥

भावार्थ—लिङ्ग शरीरके लक्षणकी सिद्धिके लिये मनमें चित्तका और बुद्धिमें अहङ्कारका अन्तर्भाव जानना, क्योंकि—यदि यह अन्तर्भाव नहीं कियाजायगा तो लिङ्गशरीर सत्तरह अवयोंवाला न होकर अधिक अवयवों वाला होजायगा॥४७॥

**चिन्तनञ्च मनोधर्मः सङ्कल्पादिर्यथा तथा ।**
**अन्तर्भावो मनस्येव सम्यक् चित्तस्य सिद्ध्यति ४८**

अन्वय और पदार्थ—( यथा ) जैसे ( सङ्कल्पादिः ) सङ्कल्प आदि ( मनोधर्मः ) मनका धर्म है ( तथा ) तैसे ही ( चिन्तनञ्च ) चिंतन भी [ मनोधर्मः ] मनका धर्म है ( मनसि-एव ) मनमें ही ( चित्तस्य ) चित्तका (अंतर्भावः) अन्तर्भाव ( सम्यक् ) भलेप्रकार से ( सिद्ध्यति ) सिद्ध होता है ॥ ४८ ॥

( भावार्थ )—सङ्कल्प विकल्प आदिकी समान चिन्तवन करना भी मनका ही धर्म है, इसलिये मनमें ही चित्तका अंतर्भाव होना ठीक है ॥ ४८ ॥

**देहादावहमित्येव भावो दृढतरो धियः ।**
**दृश्यतेऽहंकृतेस्तस्मादन्तर्भावोऽत्र युज्यते ॥ ४९ ॥**

अन्वय और पदार्थ-(देहादौ) शरीर आदिमें ( धियः ) बुद्धिका (अहम्) मैं ( इति-एव ) ऐसा ही ( दृढतरः ) अत्यंत दृढ़ ( भावः ) संस्कार ( दृश्यते ) दीखता है ( तस्मात् ) तिससे ( अत्र ) इस बुद्धि में ( अहंकृतेः ) अहङ्कार का ( अन्तर्भावः ) भीतर समावेश ( युज्यते ) युक्त होता है ॥ ४९ ॥

( भावार्थ )-शरीर आदिमें मैं-सुखी हूं, मैं दुःखी हूं इत्यादि बुद्धिका अति दृढ़ संस्कार ( अहंभाव ) देखनेमें आता है, इसलिये बुद्धिमें अहङ्कारका अन्तर्भाव उचित प्रतीत होता है ॥ ४९ ॥

**तस्मादेव तु बुद्धेः कर्तृत्वं तदितरस्य करणत्वम् ।**
**सिद्ध्यत्यात्मन उभयाद्विद्यात्संस्कारकारणं मोहात्॥**

अन्वय और पदार्थ—( तस्मात्-एव ) तिस कारणसे ही ( बुद्धेः ) बुद्धिका ( कर्तृत्वम् ) कर्तापना ( तदितरस्य तु ) तिससे अन्यका तो ( करणत्वम् ) करणपना ( सिध्यति ) सिद्ध होता है ( उभयात् ) दो प्रकारके ( मोहात् ) अज्ञान

वश ( आत्मनः ) आत्माके ( संसारकारणम् ) जन्म मरणका कारण ( विद्यात् ) जानै ॥ ५० ॥

( भावार्थ )-इस लिये ही अर्थात् देह आदिमें बुद्धिका अहंभाव देखनेमें आता है इस कारण बुद्धिका कर्त्तापना और मनका करणपना सिद्ध हुआ, कर्त्तापन और करणपन रूप दोनों प्रकारके अज्ञानवश धर्म और अधर्म जीवात्माके जन्म मरणरूप संसारके हेतु होते हैं ॥ ३५० ॥

विज्ञानमयकोशः

विज्ञानमयकोशः स्याद् बुद्धिर्ज्ञानेन्द्रियैः सह ।
विज्ञानप्रचुरत्वेनाप्याच्छादकमतात्मनः ॥ ५१ ॥
विज्ञानमयकोशोऽयमिति विद्वद्भिरुच्यते ।
अयं महानहङ्कारवृत्तिमान् कर्तृलक्षणः ॥
सर्वसंसारनिर्वोढा विज्ञानमयशब्दभाक् ॥ ५२ ॥

अन्वय और पदार्थ—( ज्ञानेन्द्रियैः सह ) ज्ञानेन्द्रियोंके साथ ( बुद्धिः ) बुद्धि ( विज्ञानमयकोशः ) विज्ञानमयकोश ( स्यात् ) होगा ( विज्ञानप्रचुरत्वेन ) ज्ञानकी अधिकताके कारण ( आत्मनः ) जीवात्माका ( आच्छादकतया अपि ) आच्छादन करनेवाला होनेसे भी ( अयम् ) यह ( विज्ञानमयकोशः ) विज्ञानमयकोश ( इति ) इस नाम से ( विद्वद्भिः विद्वानोंके द्वारा ( उच्यते ) कहाजाता है ( अयम् ) यह विज्ञानमयकोश ( महान् ) महान् नामवाला ( अहङ्कारवृत्तिमान् ) अहङ्कार नाम की वृत्तिवाला ( कर्तृलक्षणः ) कर्तापन आदि धर्मवाला ( सर्वसंसारनिर्वोढा ) जन्म मरण आदि सकल संसारका निर्वाह करने वाला ( विज्ञानमयशब्दभाक् ) विज्ञानमय नामका भागी [ भवति ] होता है ॥ ५१ ॥ ५२ ॥

( भावार्थ )—श्रोत्र त्वचा आदि पांच ज्ञानेन्द्रियोंके साथ बुद्धि विज्ञानमयकोश नामसे कहीजाती है, विज्ञानकी अधिकता होनेके कारण और जीवात्मा का आवरण करता है, इस कारण पण्डित इसको विज्ञानमयकोश कहते हैं, इसको महान् भी कहते हैं, अभिमान भी इसकी एक वृत्ति कहिये धर्म है, यही कर्त्ता भोक्ता आदि लक्षणोंवाला होता है, जन्मसे लेकर मरण पर्यन्त संसारके सब व्यवहारोंका निर्वाह करता है और विज्ञानमय नामसे कहाजाता है ॥ ५१-५२ ॥

अहं ममेत्येव सदाभिमानं
देहेन्द्रियादौ कुरुते गृहादौ ।
जीवाभिमानः पुरुषोऽयमेव
कर्ता च भोक्ता च सुखी च दुःखी ॥ ५३ ॥

अन्वय और पदार्थ-( जीवाभिमानः ) मैं जीव हूं ऐसे अभिमानवाला (अयम्) यह ( पुरुषः एव ) पुरुष ही (सदा) सब कालमें (इन्द्रियादौ) देह इन्द्रिय आदिके विषैं ( गृहादौ ) घर आदिके विषैं ( अहम् ) मैं ( मम ) मेरा (इति) ऐसे (एव) ही ( अभिमानम् ) अहङ्कारको ( कुरुते ) करता है ( अतः ) इसकारण ( कर्त्ता ) कर्त्ता ( च ) और ( भोक्ता च ) भोगनेवाला भी ( सुखी ) सुख युक्त ( च ) और ( दुःखी च ) दुःखयुक्त भी [ भवति ] होता है ॥ ५३ ॥

( भावार्थ )—मैं जीव हूं, ऐसे अभिमानवाले पुरुष सदा शरीर और इन्द्रिय आदिमें तथा घर आदि बाहरकी वस्तुओंमें 'मैं और मेरा' ऐसा अभिमान करते हैं, इसलिये ही कर्त्ता भोक्ता सुखी दुःखी आदि होते हैं, वास्तवमें शरीर आदि और घर आदिसे आत्मा स्वतन्त्र है, विचार करके देखाजाय तो न आत्मा कर्त्ता है न भोक्ता है तथा न आत्माको सुख होता है न दुःख होता है, यह कर्त्ता भोक्ता आदि अभिमानके कारणसे बनरहा है ॥ ५३ ॥

स्ववासनाप्रेरित एव नित्यं,
करोति कर्मोभयलक्षणञ्च ।
भुङ्क्ते तदुत्पन्नफलं विशिष्टं,
सुखञ्च दुःखञ्च परञ्च चात्र ॥ ५४ ॥

अन्वय और पदार्थ-[पुरुषः] पुरुष ( स्ववासनाप्रेरितः एव ) अपने संस्कार के द्वारा प्रेरित होकर ही ( नित्यम् ) सदा ( उभयलक्षणम् ) दोनो प्रकारके ( कर्म ) कर्मको ( करोति ) करता है ( अत्र ) इस संसारमें ( च ) और (परत्र) परलोकमें ( विशिष्टम् ) विशेष ( तदुत्पन्नफलम् ) उससे उत्पन्न हुए फलरूप ( सुखम् ) सुखको ( च ) और ( दुःखञ्च ) दुःखको भी (भुङ्क्ते) भोगता है ५४

भावार्थ-जीव अपनी वासनासे प्रेरित होकर सदा पुण्य पापरूप दोनों प्रकार के कर्म किया करता है और इस लोक तथा परलोकमें उन कर्मों के अनेकों प्रकार फलोंको सुख और दुःखोंकोभोगा करता है ॥ २५४ ॥

नानायोनिसहस्रेषु जायमानो मुहुर्मुहुः
म्रियमाणो भ्रमत्येष जीवः संसारमण्डले ॥२५५ ॥

अन्वय और पदार्थ-( एषः ) यह ( जीवः ) प्राणी ( नानायोनिसहस्रेषु ) भांति २ की सहस्रों योनियोंमें ( मुहुर्मुहुः ) वार २ ( जायमानः ) जन्म लेताहुआ (म्रियमाणः) मरताहुआ ( संसारमण्डले ) संसारचक्रमें (भ्रमति) घूमता है २५५

भावार्थ-यह जीव पशु पक्षी आदि भांति २ की सहस्रों योनियोंमें वार २ जन्म लेता है और मरता है, इसप्रकार सदा संसारमण्डलमें चक्रफेरी लगाता रहता है

मनोमयःकोशः

मनो मनोमयो कोशो भवेज्ज्ञानेन्द्रियैः सह ।
प्राचुर्यं मनसो यत्र दृश्यतेऽसौ मनोमयः ॥ २५६ ॥

अन्वय और पदार्थ-( ज्ञानेन्द्रियैः,सह ) ज्ञानेन्द्रियोंके साथ ( मनः ) मन ( मनोमयः ) मनोमय ( कोशः ) कोश (भवेत्) होगा ( यत्र ) जहाँ ( मनसः ) मनका ( प्राचुर्यम् ) आधिक्य ( दृश्यते ) दीखता है ( असौ ) यह ( मनोमयः ) मनोमय है ॥ २५६ ॥

भावार्थ-श्रोत्र नेत्र आदि पाँच ज्ञानेन्द्रियोंके साथ मन, मनोमय कोश कहलाता है, जिसमें मनकी प्रधानता देखनेमें आये उसको मनोमयकोश जानो ॥ २५६ ॥

चिन्ताविषादहर्षाद्याः कामाद्या यस्य वृत्तयः
मनुते मनसैवैष फलं कामयते बहिः ॥
यतते कुरुते भुंक्ते तन्मनः सर्वकारणम् ॥ २५७ ॥

अन्वय और पदार्थ -(चिन्ताविषात्) चिन्तारूप विषसे (अस्य)इसकी (अहर्षाद्याः) दुःख आदि (कामाद्याः) काम आदि (वृत्तयः) वृत्तियें [भवन्ति] होती हैं ( एषः ) यह ( मनसा, एव ) मनके द्वारा ही ( मनुते ) मनन करता है ( बहिः) बाहर ( फलम् ) फलको ( कामयते ) चाहता है ( यतते ) यत्न करता है (कुरुते) काम करता है ( भुंक्ते ) भोगता है ( तत् ) वह ( मनः ) मन ( सर्वकारणम् ) सबका कारण है ॥ २५७ ॥

भावार्थ--इस मनोमय कोशके चित्तरूप विषसे अर्जित होनेपर अहर्ष (दुःख) आदि तथा काम क्रोध आदि वृत्तियें उत्पन्न होती हैं और मनुष्य मनसे गौ सुवर्ण आदि बाहरी फलोंकी चाहना करता है, तब मन उद्योग करता है, कार्य करता है, और भोगता है, इस सबका कारण मन ही है ॥ २५७ ॥

**मनो ह्यमुष्य प्रवणस्य हेतुरन्तर्बहिश्चार्थमनेन वेत्ति ।**
**शृणोति जिघ्रत्यमुनैव चेक्षते वक्ति स्पृशत्यत्ति करोति सर्वम् ॥**

**अन्वय और पदार्थ**--(हि) निश्चय ( मनः ) मन ( अस्य ) इस ( प्रवणस्य ) झुकावका ( हेतुः ) हेतु है ( अनेन ) इसके द्वारा ( अन्तः ) भीतर ( च ) और (बहिः) बाहर ( अर्थम् ) विषयको (वेत्ति) जानता है (अमुना,एव) इसके द्वारा ही ( सर्वम् ) सबको ( शृणोति ) सुनता है ( जिघ्रति ) सूँघता है ( ईक्षते ) देखता है ( वक्ति ) कहता है ( स्पृशति ) छूता है (अत्ति) खाता है ( करोति ) करता है

**भावार्थ**--एकमात्र मन ही इस विषयोंकी ओरके झुकावका कारण है, प्राणी मनके द्वारा ही भीतर और बाहरकी वस्तुओंको जानता है, सब बातोंको सुनता है। गन्धोंको सूँघता है, रूपवान् पदार्थोंको देखता है, बातें करता है, छूता है, भोजन करता है और भांति २ के काम किया करता है। तात्पर्य यह है, कि मन ही सदा बाहरी वस्तुओंका सङ्कल्प किया करता है, इसलिये मन ही सबका कारण है, यदि मन स्थिर नहीं होता है तो इंद्रियोंकी विषयोंके साथ समीपता होने पर भी यथार्थ ज्ञान नहीं होता है, इसलिये ही कहा है, कि—मन ही श्रवण दर्शन आदि करता है ॥ २५८ ॥

**बन्धश्च मोक्षो मनसैव पुंसामर्थोऽप्यनर्थोऽप्यमुनैव सिद्धयति ।**
**शुद्धेन मोक्षो मलिनेन बन्धो विवेकतोऽर्थोऽप्यविवेकतोऽन्यः ॥**

**अन्वय और पदार्थ**--( पुंसाम् ) पुरुषोंका ( बन्धः ) बन्धन ( च ) और (मोक्षः) मोक्ष ( मनसा,एव ) मनके द्वारा ही [ भवति ] होता है ( अमुना,एव) इसके द्वारा ही ( अर्थः, अपि ) भला भी (अनर्थः, अपि ) बुरा भी (सिद्धयति) सिद्ध होता है ( शुद्धेन ) शुद्धसे ( मोक्षः ) मोक्ष (मलिनेन) मलिनसे ( बन्धः) बन्धन [ भवति ] होता है ( विवेकतः ) विवेकसे ( अर्थः ) भला ( अपि ) और ( अविवेकतः ) अविवेकसे (अन्यः) अनर्थ [ भवति ] होता है ॥ २५९ ॥

**भावार्थ**--मनके द्वारा ही पुरुषका बन्ध और मोक्ष होता है तथा इसके द्वारा

ही भला और बुरा होता है। एक मन ही बन्ध और मोक्ष इन परस्पर विरुद्ध दो बातोंका कारण कैसे हो जाता है ? इस शङ्काके उत्तरमें कहते हैं, कि—रजोगुण और तमोगुणसे न दबे हुए निर्मल-सत्त्वगुणकी अधिकतावाले मनसे मोक्ष होता है और रज तमसे दबेहुए मलिन मनसे बन्धन होता है आत्मा और अनात्माके विवेकसे भला होता है और अविवेकसे अनर्थ होता है ॥ ३५९ ॥

रजस्तमोभ्यां मलिनं त्वशुद्धमज्ञानजं सत्त्वगुणेन रिक्तम् ।
मनस्तमोदोषसमन्वितत्वाज्जडत्वमोहालसताप्रमादैः ॥
तिरस्कृतं सन्नतु वेत्ति वास्तवं पदार्थ तत्त्वं ह्युपलभ्यमानम् ३६०

अन्वय और पदार्थ-( तु ) परन्तु ( अज्ञानजम् ) अविद्यासे उत्पन्न हुआ ( मनः ) मन ( रजस्तमोभ्याम् ) रज और तमसे ( मलिनम् ) मलिन (अशुद्धम्) अस्वच्छ ( सत्त्वगुणेन) सत्त्वगुणसे ( रिक्तम् ) शून्य ( तमोदोषसमन्वितत्वात् ) तमोरूप दोषयुक्त होनेके कारण ( जडत्वमोहालसताप्रमादैः )जड़ता, अज्ञान,आलस्य और असावधानीके द्वारा ( तिरस्कृतम् ) आच्छादित ( सत् ) होताहुआ ( हि ) निश्चय ( उपलभ्यमानम् ) प्राप्यमान ( वास्तवम् ) यथार्थ ( पदार्थतत्त्वम् ) पदार्थके स्वरूपको ( तु ) तो ( न ) नहीं ( वेत्ति ) जानता है ॥ ३६० ॥

भावार्थ-अविद्यासे उत्पन्न हुआ मन जिस समय रजोगुण और तमोगुणसे मलिन, सत्त्वगुणसे शून्य और तमोगुणके दोपसे युक्त होनेके कारण तमोगुणके कार्य—जड़ता, मोह, आलस्य और प्रमाद—से दबा हुआ होता है, उस समय पदार्थ को पाकर भी उसके वास्तविक स्वरूपको नहीं जानने पाता है ॥ ३६० ॥

रजोदोषैर्युक्तं यदि भवति विक्षेपकगुणैः, प्रतीपैःकामाद्यैरनिशमभिभूतं व्यथयति । कथञ्चित्सूक्ष्मार्थावगतिमदपि भ्राम्यति भृशम्, मनो दीपो यद्वत्प्रबलमरुता ध्वस्तमहिमा ॥ ३६१ ॥

अन्वय और पदार्थ-( दीपः ) दीपक ( यद्वत् ) जैसे ( प्रबलमरुता ) प्रबल पवनके द्वारा ( ध्वस्तमहिमा ) नष्ट होगई है महिमा जिसकी ऐसा [ भवति ] होता है [ तद्वत् ] तैसे ही (मनः) मन [यदि] जो ( रजोदोषैः ) रजोगुणके दोषों से (युक्तम्) युक्त ( भवति ) होता है [ तर्हि ] तो ( प्रतीपैः) प्रतिकूल (कामाद्यैः) काम आदि ( विक्षेपकगुणैः ) विक्षेपको उत्पन्न करनेवाले गुणोंके द्वारा ( अनिशम् ) सर्वदा ( अभिभूतम् ) दबाहुआ [ सत् ] होकर [ जीवम् ] जीवको (व्यथ-

यति) पीड़ा देता है (कथञ्चित्) किसीप्रकार ( सूक्ष्मार्थावगतिमत्, अपि ) सूक्ष्म पदार्थको जानने की शक्तिवाला होकर भी ( भृशम् ) अधिकतर ( भ्राम्यति ) भ्रममें पड़ता है ॥ ३६१ ॥

**भावार्थ**--जैसे दीपक अति प्रबल पवन चलने पर अति चञ्चल हो जाता है और पदार्थों को नहीं दिखासकता, ऐसे ही मनमें यदि रजोगुणके दोष भरजाते हैं तो प्रतिकूलता करनेवाले काम क्रोध आदि विक्षेपमें डालनेवाले गुण आकर दबालेते हैं और जीव इन से दबकर बड़ा कष्ट पाता है, अति सूक्ष्म आत्मा आदि तत्त्वोंको समझनेकी शक्ति होने पर भी उनको समझ नहीं पाता और विषयाभिलाषको पूर्ण करनेके लिये बहुत ही दौड़भागमें लगकर संसारमें चक्कर लगाया करता है।

**ततो मुमुक्षुर्भवबन्धमुक्त्यै रजस्तमोभ्याञ्च तदीयकार्यैः ।**
**वियोज्य चित्तं परिशुद्धसत्त्वं प्रियं प्रयत्नेन सदैव कुर्यात् ॥ ३६२ ॥**

**अन्वय और पदार्थ**--( ततः ) तिससे ( मुमुक्षुः ) मोक्ष चाहनेवाला ( भवबन्धमुक्त्यै) संसारबन्धनसे छूटनेके लिये ( रजस्तमोभ्याम् ) रजोगुण और तमोगुणसे (च) और ( तदीयकार्यैः) उनके कार्यों से ( चित्तम् ) मनको ( वियोज्य ) अलग करके ( सदैव ) सदा ही ( प्रयत्नेन ) उद्योग करके ( परिशुद्धसत्त्वम् ) निर्मल सत्त्व ( प्रियम् ) अनुकूल ( कुर्यात् ) करे ॥ ३६२ ॥

**भावार्थ**--क्योंकि रज और तमसे मन विक्षिप्त होजाता है, इस लिये मुक्ति चाहनेवाला पुरुष संसारबन्धनसे मुक्त होनेके लिये चित्तको रज और तमसे तथा दुःख मोह आदि उनके कार्मोसे अलग करके सदा उद्योगके साथ विशुद्ध सत्त्ववाले अनुकूल काम करे ॥ ३६२ ॥

**गर्भवास-जनि-प्रणाशनजराव्याध्यादिषु प्राणिनां यद्-**
**दुःखं परिदृश्यते च नरके तच्चिन्तयित्वा मुहुः । दोषा-**
**नेव विलोक्य सर्वविषयेष्वाशां विमुच्याभितश्चित्तग्र-**
**न्थिविमोचनाय सुमतिः सत्त्वं समालम्बताम् ॥ ३६३ ॥**

**अन्वय और पदार्थ**--( सुमतिः ) श्रेष्ठबुद्धिवाला ( प्राणिनाम् ) जीवों को ( गर्भवासजनिप्रणाशनजराव्याध्यादिषु ) गर्भमें रहना, जन्म, मरण, बुढ़ापा, रोग आदिमें ( च ) और (नरके) नरकमें ( यत् ) जो ( दुःखम् ) क्लेश (परिदृश्यते) दीखता है ( तत् ) उसको ( मुहुः ) बार २ ( चिन्तयित्वा ) विचार कर ( दोषान्

एव ) दोषोंको ही ( विलोक्य ) देखकर ( सर्वविषयेषु ) सब विषयोंमें (अनुरागं) अभिलाषको ( विमुच्य ) छोड़कर ( अभितः ) चारों ओरसे ( चित्तग्रन्थिविमोचनाय ) मनकी गाँठ को खोलनेके लिये ( सत्त्वम् ) सत्त्वगुणको ( समालम्बताम् ) आश्रयरूपसे ग्रहण करो ॥ ३६३ ॥

भावार्थ—माताके गर्भमें वास, जन्म, मरण, बुढ़ापा और रोग आदिसे तथा नरक में प्राणियोंको जैसा दुःख होता देखनेमें आता है, उस पर बार २ ध्यान देकर और उसमें दोषोंको देखकर सकल विषयोंकी चाहनाको दूर करदेना चाहिये और काम क्रोध आदि चित्तकी गांठको नष्ट करनेके लिये बुद्धिमान् पुरुष एकमात्र सत्त्वगुणका आश्रय लेय ॥ ३६३ ॥

चित्तप्रसादः

यमेषु निरतो यस्तु नियमेषु च यत्नतः ।
विवेकिनस्तस्य चित्तं प्रसादमधिगच्छति ॥ ३६४ ॥

अन्वय और पदार्थ—( तु ) परन्तु ( यः ) जो ( यत्नतः ) यत्नके साथ ( यमेषु ) यमोंमें (च) और (नियमेषु) नियमोंमें (निरतः) तत्पर [भवति] होता है (तस्य) तिस (विवेकिनः) विवेकीका ( चित्तम् ) चित्त ( प्रसादम् ) निर्मलताको ( अधिगच्छति ) प्राप्त होता है ॥ ३६४ ॥

भावार्थ—जो यत्नके साथ अहिंसा, सत्य, अस्तेय ( चोरी न करना ) ब्रह्मचर्य और अपरिग्रह ( निर्वाहसे अधिक वस्तुओंका संग्रह न करना ), इन यमोंमें तथा शौच, सन्तोष, तपस्या, स्वाध्याय (मंत्रजप, या मोक्षका उपदेश देनेवाले शास्त्रों को पढ़ना ) और ईश्वरप्रणिधान ( सकल कर्मों का फल ईश्वरको अर्पण करना) इन नियमोंमें तत्पर रहता है उस आत्मा और अनात्मा का विवेक रखनेवाले पुरुष का चित्त निर्मल होजाता है ॥ ३६४ ॥

आसुरीं सम्पदं त्यक्त्वा भजेद्यो दैवसम्पदम् ।
मोक्षैककांक्षया नित्यं तस्य चित्तं प्रसीदति ॥ ३६५ ॥

अन्वय और पदार्थ—( यः ) जो ( मोक्षैककाङ्क्षया ) एकमात्र मोक्षकी इच्छासे ( आसुरीम् ) असुरोंकी ( सम्पदम् ) सम्पदाको ( त्यक्त्वा ) छोड़कर ( दैवसम्पदम् ) देवताओंकी सम्पदाको ( भजेत् ) सेवन करे ( तस्य ) उसका ( चित्तम् ) चित्त (प्रसीदति) प्रसन्न होता है ॥ ३६५ ॥

भावार्थ-जो एकमात्र मोक्षको पानेकी अभिलाषासे आसुरी सम्पदा ( दंभ, दर्प, अभिमान, क्रोध, कठोरता और अज्ञान ) को त्यागकर दैवी सम्पदा (अभय, अहिंसा, शुद्धता, ज्ञानयोगमें श्रद्धा, दान, जितेन्द्रियता, यज्ञ, स्वाध्याय । तप, सरलता, अहिंसा, सत्य भाषण, क्रोध न करना, दान, शान्ति, चुगली न खाना प्राणियों पर दया करना, लोभी न होना, कोमलता, लज्जा, चपलता न करना, तेज, क्षमा, धीरज, शौच, किसीसे द्रोह न करना और अभिमान न करना, इन ) को स्वीकार करनेवाले पुरुषका चित्त प्रसन्नता, पाता है ॥ ३६५ ॥

**परद्रव्यपरद्रोहपरनिन्दापरस्त्रियः ।**
**नालम्बते मनो यस्य तस्य चित्तं प्रसीदति ॥ ३६६ ॥**

अन्वय और पदार्थ-( यस्य ) जिसका (मनः) मन ( परद्रव्यपरद्रोहपरनिन्दापरस्त्रियः ) दूसरोंका धन, दूसरोंसे द्रोह, दूसरोंकी निन्दा और दूसरोंकी स्त्रियोंको ( न ) नहीं ( आलम्बते ) आश्रय करता है ( तस्य ) उसका ( चित्तम् ) मन ( प्रसीदति ) प्रसन्नता पाता है ॥ ३६६ ॥

भावार्थ-जिसका मन दूसरोंके धन पर नहीं जाता, दूसरोंसे द्रोह नहीं करता दूसरोंकी निन्दा नहीं करता और दूसरोंकी स्त्रियों पर नहीं लुभियाता है उस का मन स्वच्छता पाता है ॥ ३६६ ॥

**आत्मवत्सर्वभूतेषु यः समत्वेन पश्यति ।**
**सुखं दुःखं विवेकेन तस्य चित्तं प्रसीदति ॥ ३६७ ॥**

अन्वय और पदार्थ-(यः) जो ( आत्मवत् ) अपनी समान ( सर्वभूतेषु ) सकल जीवोंमें (समत्वेन) समानभावसे ( सुखम् )सुखको ( दुःखम् ) दुःख को ( विवेकेन ) विचारके द्वारा ( पश्यति )देखता है ( तस्य ) उसका ( चित्तम् ) मन ( प्रसीदति ) प्रसन्नता पाता है ॥ ३६७ ॥

भावार्थ-जो सब जीवोंमें अपनी समान विचारके साथ सुख दुःखको देखता है, उसका चित्त प्रसन्नता पाता है ॥ ३६७ ॥

**अत्यन्तं श्रद्धया भक्त्या गुरुमीश्वरमात्मनि ।**
**यो भजत्यनिशं क्षान्तस्तस्य चित्तं प्रसीदति ॥ ३६८ ॥**

अन्वय और पदार्थ-( यः ) जो ( क्षान्तः ) क्षमावान् ( आत्मनि ) अपनेमें ( अत्यन्तम् ) अधिक (श्रद्धया) श्रद्धापूर्वक ( गुरुम् ) गुरुको ( ईश्वरम् ) ईश्वर

को ( अनिशम् ) निरन्तर ( भजति ) भजता है ( तस्य ) उसका ( चित्तम् ) मन ( प्रसीदति ) प्रसन्नता पाता है ॥ ३६८ ॥

भावार्थ—जो क्षमाशील पुरुष अत्यन्त भक्ति और श्रद्धाके साथ अपनेमें गुरु और ईश्वरकी निरन्तर उपासना करता है, उसका चित्त प्रसन्नता पाता है ३६८

**शिष्टान्नमीशार्चनमार्यसेवां तीर्थाटनं स्वाश्रमधर्मनिष्ठाम् ।**
**यमानुपक्तिं नियमानुवृत्तिं चित्तप्रसादाय वदन्ति तज्ज्ञाः ॥३६९॥**

अन्वय और पदार्थ—( तज्ज्ञाः ) उसको जाननेवाले ( शिष्टान्नम् ) बचे हुए अन्नको ( ईशार्चनम् ) भगवत्पूजनको ( आर्यसेवाम् ) श्रेष्ठ पुरुषोंकी सेवा को ( तीर्थाटनम् ) तीर्थ यात्राको ( स्वाश्रमधर्मनिष्ठाम् ) अपने आश्रमधर्ममें श्रद्धाको (यमानुपक्तिम् ) यमोंमें आसक्तिको (नियमानुवृत्तिम् ) नियमोंके पालनको (चित्तप्रसादाय)मनकी प्रसन्नताके लिये (वदन्ति) कहते हैं ॥ ३६९ ॥

भावार्थ—ब्रह्मज्ञानी पण्डितोंका कहना है,कि–यज्ञसे बचे हुए अन्नका भोजन, ईश्वरकी आराधना, श्रेष्ठ पुरुषोंकी सेवा, तीर्थोंका भ्रमण, अपने २ आश्रमके लिये विहित धर्ममें प्रेम अहिंसा आदि यमोंका और शौच सन्तोष आदि नियमोंका सेवन, इनसे चित्तमें प्रसन्नता आती है ॥ ३६९ ॥

सत्त्वकारकवस्तुः

**कट्वम्ललवणात्युष्णतीक्ष्णरूक्षविदाहिनः ।**
**पूतिपर्युषितादीनां त्यागः सत्त्वाय कल्पते ॥ ३७० ॥**

अन्वय और पदार्थ—( कट्वम्ललवणात्युष्णतीक्ष्णरूक्षविदाहिनः ) अतिकटु अतिअम्ल, अतिलवण, अति उष्ण, अति तीक्ष्ण, अतिरूक्ष और अति दाहकका ( पूतिपर्युषितादीनाम् ) सड़ेहुए और वासी आदिका (त्यागः) छोड़ना (सत्त्वाय) सत्त्वगुणके लिये ( कल्पते ) समर्थ होता है ॥ ३७० ॥

भावार्थ—नीम आदि अति कड़वा, अति चर्परा, अधिकलवणका, बहुत गरम, अति तीखा, अति रूखा जैसे कँगनी कोदों आदि, अतिदाहकारक जैसे सरसों आदि, दुर्गन्धित और वासी इन सबको छोड़देने पर सत्त्वगुण बढ़ने लगता है ३७०

**श्रुत्या सत्त्वपुराणानां सेवया सत्त्ववस्तुनः ।**
**अनुवृत्त्या च साधूनां सत्त्ववृत्तिः प्रजायते ॥ ३७१ ॥**

अन्वय और पदार्थ—( सत्त्वपुराणानाम् ) सात्त्विक पुराणोंके (श्रुत्या) सुनने

से ( सत्त्ववस्तुनः ) सात्विक पदार्थके (सेवया) सेवनसे ( च ) और (साधूनाम्) साधुओंकी (अनुवृत्त्या) सेवासे (सत्त्ववृत्तिः) सत्त्वगुणी वृत्ति (प्रजायते) होती है॥

भावार्थ–सत्त्वगुणप्रधान पुराणोंको सुनना, सत्त्वगुणप्रधान पदार्थोंका सेवन करना और साधुओंकी सेवा करना इनसे चित्तमें सत्त्वगुणकी वृद्धि होती है ३७१

यस्य चित्तं निर्विषयं हृदयं यस्य शीतलम् ।
तस्य मित्रं जगत्सर्वं तस्य मुक्तिः करस्थिता ॥ ३७२ ॥

अन्वय और पदार्थ–( यस्य ) जिसका ( चित्तम् ) चित्त ( निर्विषयम् ) विषयशून्य है (यस्य) जिसका (हृदयम्) हृदय ( शीतलम् ) शीतल है ( सर्वम् ) सब ( जगत् ) संसार (तस्य) उसका ( मित्रम् ) मित्र है ( मुक्तिः ) मुक्ति (तस्य) उसके ( करस्थिता ) हाथमें स्थित है ॥ ३७२ ॥

भावार्थ–जिसके मनमें कोई विषयवासना नहीं है और जिसका अन्तःकरण शीतल सत्त्वगुणसे भराहुआ है, सब जगत् उसका मित्र है और मुक्ति उसको सहजमें ही मिलसकती है ॥ ३७२ ॥

हितपरिमितभोजी नित्यमेकान्तसेवी,
सकृदुचितहितोक्तिः स्वल्पनिद्राविहारः ।
अनुनियमनशीलो यो भजत्युक्तकाले,
सलभत इह शीघ्रं साधु चित्तप्रसादम् ३७३

अन्वय और पदार्थ–( नित्यम् ) सदा ( हितपरिमितभोजी) हितकारी और नपा तुला खाने वाला ( एकान्तसेवी ) एकान्तमें रहनेवाला (सकृदुचितहितोक्तिः) थोड़ासा, हितकारी और प्रिय बोलनेवाला ( स्वल्पनिद्राविहारः ) थोड़ीसी निद्रा और भ्रमण करनेवाला ( अनुनियमनशीलः ) निरन्तर इंद्रिय संयममें तत्पर (यः) जो ( उक्तकाले ) विहित समय पर ( यः ) जो ( भजति ) भजन करता है (सः) वह ( इह ) इस संसारमें ( शीघ्रम् ) शीघ्र ( साधु ) भले प्रकारसे ( चित्तप्रसादम् ) मनकी प्रसन्नताको ( लभते ) पाता है ॥ ३७३ ॥

भावार्थ–जो सदा हितकारी और नपा तुला भोजन खाता है, जिसको एकान्तमें रहनेमें रुचि है, जो थोड़ेसे यथार्थ और प्यारे वचनको बोलता है, जो थोड़ा सोता है और थोड़ा घूमता है, जो नियमके साथ इंद्रिय संयममें लगा रहता है और

ठीक समय पर देवाराधन करता है उसके चित्तमें इस जगत्में शीघ्र ही प्रसन्नता आजाती है ॥ ३७३ ॥

**चित्तप्रसादेन विनावगन्तुं बन्धं न शक्नोति परात्मतत्त्वम् ।**
**तत्त्वावगत्या तु विना विमुक्तिर्न सिध्यति ब्रह्मसहस्रकोटिषु ॥**

अन्वय और पदार्थ-[जनः] लोक ( चित्तप्रसादेन,विना ) चित्तकी प्रसन्नता के विना (बन्धनम्)बन्धनको [तथा] तैसे ही (परात्मतत्त्वम् ) परमात्माके स्वरूपको ( अवगन्तुम् ) जाननेको ( न ) नहीं ( शक्नोति ) समर्थ होता है ( तु ) किंतु ( तत्त्वावगत्या, विना ) तत्त्वज्ञानके विना ( ब्रह्मसहस्रकोटिषु ) ब्रह्माके सहस्र करोड़ जन्मोंमें भी ( विमुक्तिः ) मुक्ति ( न ) नहीं ( सिद्ध्यति ) सिद्ध होसकती ॥

भावार्थ-चित्तकी प्रसन्नताके विना कोई बंधन और परमात्माके स्वरूपको नहीं जान सकता, तत्त्वज्ञानके विना एक हज़ार करोड़ बार ब्रह्माका जन्म पाजाने पर भी मुक्ति नहीं हो सकती ॥ ३७४ ॥

**मनोऽप्रसादः पुरुषस्य बन्धो मनःप्रसादो भवबन्धमुक्तिः ।**
**मनःप्रसादाधिगमाय तस्मान्मनोनिरासं विदधीत विद्वान् ॥**

अन्वय और पदार्थ-( मनोऽप्रसादः ) मनकी अप्रसन्नता ( पुरुषस्य ) पुरुषका ( बंधः ) बन्धन है ( मनःप्रसादः ) मनकी प्रसन्नता ( भवबंधमुक्तिः ) संसारबंधनसे मुक्तिका कारण है ( तस्मात् ) तिससे ( विद्वान् ) पण्डित ( मनःप्रसादाधिगमाय ) मनकी प्रसन्नताको पानेके लिये ( मनोनिरासम् ) चित्तकी वृत्तिके निरोधको ( विदधीत ) करे ॥ ३७५ ॥

भावार्थ-चित्तकी अप्रसन्नता-खोटी वृत्तियोंसे कलुषित होना जीवके बन्धनका कारण है और चित्तकी प्रसन्नता संसारबन्धनसे मुक्ति होनेका कारण है, इसलिये विद्वान्को चाहिये, कि—चित्तकी प्रसन्नताको पानेके लिये चित्तकी वृत्तियोंका निरोध करे ॥ ३७५ ॥

प्राणमयकोशः ।

**पञ्चानामेव भूतानां रजोंशेभ्योऽभवन् क्रमात् ।**
**वाक्पाणिपादपायूपस्थानि कर्मेंद्रियाण्यनु ॥ ३७६ ॥**

अन्वय और पदार्थ-( पञ्चानाम् ) पांच ( भूतानाम् ) भूतोंके ( रजोंशेभ्यः ) रजोगुणी भागोंसे ( अनुक्रमात् ) क्रमसे ( वाक्पाणिपादपायूपस्थानि ) वाणी हाथ

पैर मलत्यागका स्थान और मूत्रोत्सर्गका स्थान ( कर्मेन्द्रियाणि ) कर्मेन्द्रियें ( अभवन् ) हुई ॥ ३७६ ॥

**भावार्थ**-आकाश आदि पञ्चभूतोंके रजोगुणी भागोंसे क्रमानुसार वाणी, हाथ, पैर, पायु, (गुदा) और उपस्थ (मूत्रेन्द्रिय) ये पांच कर्मेन्द्रियें उत्पन्न हुई हैं ॥

**समस्तेभ्यो रजोंशेभ्यो व्योमादीनां क्रियात्मकाः ।**
**प्राणादयः समुत्पन्नाः पञ्चाप्यान्तरवायवः ॥ ३७७ ॥**

**अन्वय और पदार्थ**-( व्योमादीनाम् ) आकाश आदिके ( समस्तेभ्यः ) समष्टिरूप ( रजोंशेभ्यः ) रजोगुणी भागोंसे (क्रियात्मकाः) क्रियास्वभाव (पञ्च) पाँच ( प्राणादयः ) प्राण आदि ( आन्तरवायवः, अपि ) भीतरके वायुभी ( समुत्पन्नाः ) उत्पन्न हुए ॥ ३७७ ॥

**भावार्थ**-आकाश वायु आदिके सम्मिलित रजोभागसे क्रियास्वभाव प्राण अपान आदि भीतरके पांच वायु उत्पन्न हुए हैं ॥ ३७७ ॥

**प्राणो प्राग्गमनेन स्यादपानोऽवाग्गमनेन च ।**
**व्यानस्तु विश्वग्गमनादुत्क्रान्त्योदान उच्यते ॥ ३७८ ॥**

**अन्वय और पदार्थ**-( प्राग्गमनेन ) आगे गमन करनेसे ( प्राणः ) प्राण ( स्यात् ) होगा ( च ) और ( अवाग्गमनेन ) नीचेकी ओरको गमन करनेसे ( अपानः ) अपान ( तु ) और ( विश्वग्गमनात् ) सर्वत्र गमन करनेसे ( व्यानः ) व्यान ( उत्क्रान्त्या ) रस आदिको ऊपरको लेजानेसे ( उदानः ) उदान ( उच्यते ) कहाजाता है ॥ ३७८ ॥

**भावार्थ**-एक ही वायु हृदयसे लेकर मुख नासिका पर्यंत गमन करनेके कारण प्राण नामसे कहा जाता है, नाभिसे चरणों पर्यंत नीचेको गमन करनेके कारण अपान कहलाता है, समस्त शरीरमें व्याप्त होनेसे व्यान कहलाता है और रस आदिको ऊपरको लेजानेके कारण उदान कहलाता है ॥ ३७८ ॥

**अशितान्नरसादीनां समीकरणधर्मतः ।**
**समान इत्यभिप्रेतो वायुर्यस्तेषु पञ्चमः ॥ ३७९ ॥**

**अन्वय और पदार्थ**-(अशितान्नरसादीनाम् ) खाये हुए अन्न रस आदिके ( समीकरणधर्मतः ) एकीकरणके धर्मवाला होनेसे ( समानः, इति ) समान इस

नामसे ( अभिप्रेतः ) माना गया है ( यः ) जो ( तेषु ) उनमें ( पञ्चमः ) पाँचवाँ ( वायुः ) वायु है ॥ ३७९ ॥

भावार्थ– खायेहुए अन्न रस आदिका एकीकरण रूप काम करनेसे प्राणादि मेंका पाँचवां वायु समान नामसे कहा जाता है ॥ ३७९ ॥

क्रियैव दिश्यते प्रायः प्राणकर्मेन्द्रियेष्वलम् ।
ततस्तेषां रजोंशेभ्यो जनिरङ्गीकृता बुधैः ॥ ३८० ॥

अन्वय और पदार्थ–( प्राणकर्मेंद्रियेषु ) पञ्च प्राण पञ्च कर्मेंद्रियोंमें (प्रायः) सर्वदा ( क्रिया, एव ) क्रिया ही ( अलम् ) पूर्णरूपसे ( दिश्यते ) कही जाती है ( ततः ) जिससे ( बुधैः ) पण्डितों करके ( ततः ) तिससे ( तेषाम् ) उनके ( रजोंशेभ्यः ) रजोगुणी भागोंसे ( जनिः ) उत्पत्ति ( अङ्गीकृता ) स्वीकार की गयी है ॥ ३८० ॥

भावार्थ–पांच प्राण और पांच कर्मेंद्रियोंमें प्रायः चलन आदि क्रिया ही पूर्ण रूपसे देखनेमें आती है, इसलिये विद्वानोंने आकाश आदिके रजोगुणी भागसे इनकी उत्पत्ति मानी है ॥ ३८० ॥

राजसीन्तु क्रियाशक्तिं तमःशक्तिं जडात्मिकाम् ।
प्रकाशरूपिणीं सत्त्वशक्तिं प्राहुर्महर्षयः ॥ ३८१ ॥

अन्वय और पदार्थ–(तु )परन्तु(महर्षयः) महर्षि ( क्रियाशक्तिम् ) क्रियाशक्ति को ( राजसीम् ) रजोगुणकी ( जडात्मिकाम् ) जड़स्वरूप ( तमःशक्तिम् ) तमोगुण की शक्तिको ( प्रकाशरूपिणीम् ) प्रकाशस्वभाव वाली ( सत्त्वशक्तिम् ) सत्त्वगुणकी शक्तिको ( प्राहुः ) कहते हैं ॥ ३८१ ॥

भावार्थ–महर्षियोंने क्रिया शक्तिको रजोगुणका कार्य, तमोगुणकी शक्तिको जड़-स्वभाववाली और सत्वगुणकी शक्ति को प्रकाशस्वभाव वाली कहा है ॥ ३८१ ॥

एते प्राणादयः पञ्च पञ्चकर्मेन्द्रियैः सह ।
भवेत्प्राणमयः कोशः स्थूलो येनैव चेष्टते ॥ ३८२ ॥

अन्वय और पदार्थ–( पञ्चकर्मेंद्रियैः, सह ) पाँच कर्मेंद्रियोंके साथ ( एते ) ये ( प्राणादयः ) प्राण आदि (पञ्च) पाँच (प्राणमयः ) प्राणमय (कोशः) कोश (भवेत्) होता (येन,एव) जिसके द्वारा ही (स्थूलः) स्थूल शरीर(चेष्टते) चेष्टा करता है ३८२

भावार्थ–वाणी आदि पञ्च कर्मेन्द्रियें और पाँच वायु ये दश मिल कर प्राणमय कोश कहलाता है और जीवों के स्थूलदेह इसके द्वारा ही चेष्टा करते हैं ॥ ३८२ ॥

यद्यन्निष्पाद्यते कर्म पुण्यम्वा पापमेव वा ।

वागादिभिश्च वपुषा तत्प्राणमयकर्तृकम् ॥ ३८३ ॥

अन्वय और पदार्थ-( वागादिभिः ) वाणी आदिके द्वारा ( च ) और ( वपुषा ) शरीर करके ( पुण्यम्वा ) चाहे पुण्यहो ( एव ) और ( पापं, वा ) चाहे पाप हो ( यत् यत् ) जो जो ( कर्म ) कर्म (निष्पाद्यते) किया जाता है (तत्) वह ( प्राणमयकर्तृकम् ) प्राणमय कोशका किया हुआ [ भवति ] होता है ॥३८३॥

भावार्थ-वाणी आदि कर्मेन्द्रियोंसे और शरीरसे जो२ शुभ वा अशुभ कर्म कियां जाताहै, उस सबको करनेवाला प्राणमय कोश ही है ॥ ३८३ ॥

वायुनोच्चालितो वृक्षो नानारूपेण चेष्टते ।

तस्मिन् विनिश्चले सोऽपि निश्चलः स्याद्यथा तथा ॥

प्राणकर्मेन्द्रियैर्देहः प्रेर्यमाणः प्रवर्त्तते ।

नानाक्रियासु सर्वत्र विहिताविहितादिषु ॥३८३॥

अन्वय और पदार्थ-( यथा ) जैसे ( वायुना ) पवन करके ( उच्चालितः ) विशेष रूप से चलाया हुआ ( वृक्षः ) वृक्ष ( नानारूपेण ) अनेकों प्रकारसे ( चेष्टते ) चेष्टा करता है ( तस्मिन् ) उसके ( निश्चले ) निश्चल होने पर (सोऽपि) वह भी ( निश्चलः ) निश्चल ( स्यात् ) होता है ( तथा ) तैसे ही ( प्राणकर्मेन्द्रियैः ) प्राण और कर्मेन्द्रियों करके ( प्रेर्यमाणः ) प्रेरणा किया हुआ ( देहः ) देह ( सर्वत्र ) सब ( विहिताविहितादिषु ) शास्त्रविहित और शास्त्रनिषिद्ध आदि ( नानाक्रियासु ) नानाप्रकारकी क्रियाओंमें ( प्रवर्त्तते ) प्रवृत्त होता है ॥३८४॥ ३८५॥

भावार्थ-जैसे पवनके जोरसे हिलाया हुआ वृक्ष भाँति२ की चेष्टायें करता है और पवनके निश्चल होजाने पर वृक्ष भी निश्चल हो जाताहै, ऐसे ही यह स्थूलशरीर पञ्चप्राण और पञ्च कर्मेन्द्रियोंका प्रेरणा किया हुआ सर्वत्र शास्त्रविहित और शास्त्रसे निषिद्ध भाँति२ की क्रियाओं को करने लगता है ॥ ३८४ ॥ ३८५ ॥

कोशत्रयं मिलित्वैतद् वपुः स्यात्सूक्ष्ममात्मनः ।

अतिसूक्ष्मतया लीनस्यात्मनो गमकत्वतः ॥३८६ ॥

लिङ्गमित्युच्यते स्थूलापेक्षया सूक्ष्ममुच्यते ।

सर्वं लिङ्गवपुर्जातमेकधीविषयत्वतः ॥ ३८७ ॥
समष्टिः स्यात्तरुगणः सामान्येन वनं यथा ।
एतत्समष्ट्युपहितं चैतन्यं सफलं जगुः ॥ ३८८ ॥

**अन्वय और पदार्थ**–(एतत्) यह (कोशत्रयम्) तीन कोश (मिलित्वा) मिलकर (अतिसूक्ष्मतया) अतिसूक्ष्म होनेके कारण (आत्मनः) आत्माका (सूक्ष्मं,वपुः) सूक्ष्म शरीर (स्यात्) होता है (लीनस्य) छुपे हुये (आत्मनः) आत्माका (गमकत्वतः) अनुमान कराने वाला होनेसे (लिङ्गम्) लिङ्ग (इति) ऐसा (उच्यते) कहा जाताहै (स्थूलापेक्षया) स्थूलकी अपेक्षासे (सूक्ष्म) सूक्ष्म (इष्यते) मानाजाता है (सर्वम्) सब (लिङ्गवपुर्जातम्) लिङ्ग शरीरका समूह (एकधीविषयत्वतः) एक ज्ञानका गोचर होनेसे (समष्टिः) एक रूप (स्यात्) होताहै (यथा) जैसे (तरुगणः) वृक्षोंका समूह (सामान्येन) जाति रूपसे (वनम्) एक वन (स्यात्) होताहै (एतत्) इस (समष्ट्युपहितम्) समष्टि लिङ्गशरीर से उपहित (चैतन्यम्) चैतन्यको (सफलम्) सफल (जगुः) कहते हैं ॥३८६॥३८८॥

**भावार्थ**–विज्ञानमय, मनोमय और प्राणमय ये तीन कोश मिलकर आत्माका सूक्ष्म शरीर कहलाता है, अतिसूक्ष्म होने के कारण इसको सूक्ष्म शरीर और लीन (छुपे हुये) आत्माका अनुमान करानेके कारण लिङ्ग शरीर नामसे कहते हैं, इसको स्थूल शरीरकी अपेक्षा सूक्ष्म माना है । ऐसे लिङ्ग शरीरोंके समूहको एक बुद्धि कहिये हिरण्यगर्भके ज्ञानका विषय होनेसे समष्टि कहते हैं, जैसे कि–वृक्षोंका समूह एक वन नामसे कहा जाता है, पण्डित इस समष्टि उपहित चैतन्यको सफल कहते हैं ॥ ३८६-३८८ ॥

हिरण्यगर्भः सूत्रात्मा प्राण इत्यपि पण्डिताः ।
हिरण्मये बुद्धिगर्भे प्रचकास्ति हिरण्यवत् ॥ ३८९ ॥
हिरण्यगर्भ इत्यस्य व्यपदेशस्ततो मतः ।
समस्तलिङ्गदेहेषु सूत्रवन्मणिपंक्तिषु ॥
व्याप्य स्थितत्वात्सूत्रात्मा प्राणनात्प्राण उच्यते ॥ ३९० ॥

**अन्वय और पदार्थ**–(पण्डिताः) पण्डित (हिरण्यगर्भः) हिरण्यगर्भ (सूत्रात्मा) सूत्रात्मा (प्राणः) प्राण (इति अपि) ऐसा भी [कथयन्ति] कहते हैं (हिरण्मये) सुवर्णमय (बुद्धिगर्भे) बुद्धिके गर्भमें (हिरण्यवत्) सुवर्णकी समान (चका-

स्ति ) प्रकाशवान् होताहै ( ततः ) तिससे ( अस्य ) इसका ( हिरण्यगर्भ इति ) हिरण्यगर्भ ऐसा ( व्यपदेशः ) नामकरण ( मतः ) मानाहै ( मणिपंक्तिषु ) मणियोंकी पंक्तियोंमें ( सूत्रवत् ) डोरेकी समान ( समस्तलिङ्गदेहेषु ) सब लिंग शरीरों में ( व्याप्य ) व्याप्त होकर ( स्थितत्वात् ) स्थित होनेके कारण ( सूत्रात्मा ) सूत्रात्मा नामवाला ( प्राणनात् ) श्वासकी क्रियाको करनेसे ( प्राणः ) प्राण ( उच्यते ) कहा जाता है ॥ ३८९ ॥ ३९० ॥

भावार्थ–इसको पण्डित हिरण्यगर्भ, सूत्रात्मा और प्राण कहते हैं। सुवर्णमय अन्तःकरणमें सुवर्ण की समान प्रकाशित होनेके कारण इसका हिरण्यगर्भ नामसे व्यवहार किया जाता है। जैसे मणियों की लड़ियोंमें डोरा पुहा होता है तैसे ही समस्त लिंग शरीरोंमें व्याप्त होनेके कारण यह सूत्रात्मा कहलाता है और श्वास प्रश्वास आदि क्रिया को करानेसे प्राण कहलाता है ॥ ३८९–॥३९० ॥

नैकधीविषयत्वेन लिङ्गं व्यष्टिर्भवत्यथ ।
यदेतद् व्यष्ट्युपहितं चिदाभाससमन्वितम् ॥ ३९१ ॥
चैतन्यं तैजस इति निगदन्ति मनीषिणः ।
तेजोमयान्तःकरणोपाधित्वेनैष तैजसः ॥ ३९२ ॥

अन्वय और पदार्थ– ( अथ ) और ( नैकधीविषयत्वेन ) अनेकों बुद्धियों का विषय होनेसे ( लिंगम् ) लिंगशरीर ( व्यष्टिः ) भिन्न२ ( भवति ) होता है ( यत् ) जिस ( एतत् ) इस ( व्यष्ट्युपहितम् ) व्यष्टि लिंगशरीरसे उपहित ( चिदाभाससमन्वितम् ) अन्तःकरणके प्रतिबिम्बसे युक्त ( चैतन्यम् ) चैतन्यको ( मनीषिणः ) पण्डित ( तैजसः, इति ) तैजस इस नाम वाला ( निगदन्ति ) कहते हैं ( तेजोमयांतःकरणोपाधित्वेन ) तेजोमय [अंतःकरण इसकी उपाधि है इसलिये ( एषः ) यह ( तैजसः ) तैजस [ उच्यते ] कहा जाता है ॥३९१ ॥ ३९२ ॥

भावार्थ–व्यक्तिभेद ( प्राणिभेद ) से अनेकों ज्ञानों का विषय होनेके कारण यह लिंगशरीर व्यष्टि नामसे बोला जाता है। इस व्यष्टि लिंग शरीर से उपहित चिदाभासयुक्त चैतन्यको पण्डित तैजस नामसे कहते हैं तेजोमय अंतःकरण इसकी उपाधि है, अतः इसको तैजस कहते हैं ॥३९१ ॥३९२ ॥

स्थूलात्सूक्ष्मतया व्यष्टिरस्य सूक्ष्मवपुर्मतम् ।
तस्य जागरसंस्कारमयत्वाद्धपुरुच्यते ॥ ३९३ ॥

अन्वय और पदार्थ-( स्थूलात् ) स्थूल शरीरसे ( सूक्ष्मतया ) सूक्ष्म होनेके कारण ( अस्य ) इस तैजसका ( व्यष्टिः ) भिन्न२ लिंगशरीर ( सूक्ष्मवपुः ) सूक्ष्म शरीर ( मतम् ) माना गया है ( अस्य ) इसके ( जागरसंस्कारमयत्वात् ) जाग्रत् कालके संस्कारयुक्त होनेसे ( वपुः ) शरीर ( उच्यते ) कहा जाता है ॥३९३॥

भावार्थ-स्थूल शरीरकी अपेक्षा सूक्ष्म होनेसे तैजसके व्यष्टि लिंगशरीरको सूक्ष्म देह कहते हैं और जाग्रत्कालके संस्कारोंसे युक्त होनेके कारण इसको वपु कहते हैं ॥ ३९३ ॥

स्वप्ने जागरकालीनवासनापरिकल्पितान् ।
तैजसो विषयान् भुंक्ते सूक्ष्मार्थान् सूक्ष्मवृत्तिभिः ३९४

अन्वय और पदार्थ-(तैजसः) व्यष्टि लिंग शरीरका अभिमानी (स्वप्ने) स्वप्नमें (जागरकालीनवासनापरिकल्पितान्) जाग्रत् काल की वासनाओं से कल्पित ( सूक्ष्मार्थान् ) सूक्ष्मके निमित्त प्रस्तुत ( विषयान् ) विषयों को ( सूक्ष्मवृत्तिभिः ) सूक्ष्म इन्द्रियवृत्तियोंके द्वारा ( भुंक्ते ) भोगता है ॥ ३९४ ॥

भावार्थ-स्वप्न अवस्थामें, व्यष्टि लिंगशरीरका अभिमानी तैजसपुरुष सूक्ष्म इन्द्रियवृत्तियोंके द्वारा सूक्ष्म विषयोंको भोगता है ॥ ३९४ ॥

समष्टेरपि च व्यष्टेः सामान्येनैव पूर्ववत् ।
अभेद एव ज्ञातव्यो जात्येकत्वे कुतोभिदा ॥ ३९५ ॥

अन्वय और पदार्थ-( समष्टेः ) समष्टिका ( च ) और ( व्यष्टेः, अपि ) व्यष्टिका भी ( पूर्ववत् ) पहलेकी समान ( सामान्येन, एव ) सामान्यके द्वारा ही अभेदः, एव ) अभेद ही ( ज्ञातव्यः ) जानना चाहिये ( जात्येकत्वे ) जातिगत एकता होने पर ( भिदा ) भेद ( कुतः ) कहाँ ॥ ३९५ ॥

भावार्थ-वन और वृक्षसमूहकी समान समष्टि और व्यष्टिका अभेद जानो, जाति और उसके अन्तर्गत एकता होने पर भेद कैसा ? ॥ ३९५ ॥

द्वयोरुपाध्योरेकत्वे तयोरप्यभिमानिनोः ।
सूत्रात्मनस्तैजसस्याप्यभेदः पूर्ववन्मतः ॥ ३९६ ॥

अन्वय और पदार्थ-(द्वयोः) दो (उपाध्योः) उपाधियोंके (एकत्वे) एक होने पर ( तयोः ) उनके ( अभिमानिनोः, अपि ) अभिमानियोंका भी ( सूत्रात्मनः )

सूत्रात्माका ( अपि ) और ( तैजसस्य ) तैजसका ( पूर्ववत् ) पहलेकी समान ( अभेदः ) अभेद ( मतः ) मानागया है ॥ ३९६ ॥

भावार्थ-समष्टि और व्यष्टि लिंगशरीरकी दोनों उपाधियोंकी एकता सिद्ध होजाने पर पहलेकी समान उनके अभिमानी हिरण्यगर्भ और तैजस का भी अभेद सिद्ध होगया ॥ ३९६ ॥

स्थूलप्रपञ्चः

एवं सूक्ष्मप्रपञ्चस्य प्रकारः शास्त्रसम्मतः ।
अथ स्थूलप्रपञ्चस्य प्रकारः कथ्यते शृणु ॥ ३९७ ॥

अन्वय और पदार्थ-( एवम् ) इसप्रकार ( शास्त्रसम्मतः ) शास्त्रका माना हुआ ( सूक्ष्मप्रपञ्चस्य ) सूक्ष्मजगत्का (प्रकारः) प्रकार [ कथितः ] कहा (अथ) अब ( स्थूलप्रपञ्चस्य ) स्थूलजगत्का ( प्रकारः ) प्रकार ( कथ्यते ) कहाजाता है ( शृणु ) सुन ॥ ३९७ ॥

भावार्थ-इसप्रकार जैसा शास्त्रका सिद्धान्त है उसके अनुसार सूक्ष्म जगत्का प्रकार वर्णन कर दिया, अब स्थूल जगत्की उत्पत्तिका प्रकार कहते हैं, सुनो ३९७

तान्येव सूक्ष्मभूतानि व्योमादीनि परस्परम् ।
पञ्चीकृतानि स्थूलानि भवन्ति शृणु तत्क्रमम् ॥३९८॥

अन्वय और पदार्थ-( तानि-एव ) वे ही ( व्योमादीनि ) आकाश आदि ( सूक्ष्मभूतानि ) सूक्ष्मभूत ( परस्परम् ) आपसमें ( पञ्चीकृतानि ) पञ्चीकृत होकर (स्थूलानि) स्थूल (भवन्ति ) होते हैं (तत्क्रमम् ) उनके क्रमको (शृणु) सुन

भावार्थ-वे ही सब आकाश आदि सूक्ष्मभूत आपसमें पञ्चीकृत होकर व्यवहारके योग्य स्थूलरूपमें आजाते हैं, अब उसके क्रमको सुनो ॥ ३९८ ॥

पञ्चीकरणम्

खादीनां भूतमेकैकं सममेव द्विधा द्विधा ।
विभज्य भागं तत्राद्यं त्यक्त्वा भागं द्वितीयकम् ३९९
चतुर्धा सुविभज्याथ तमेकैकं विनिक्षिपेत् ।
चतुर्णां प्रथमे भागे क्रमेण स्वार्धमन्तरा ॥ ४०० ॥

अन्वय और पदार्थ-( खादीनाम् ) आकाश आदिमेंके ( एकैकम् ) एक २

( भूतम् ) भूतको ( समं, एव ) बराबर ही ( द्विधा-द्विधा ) दो दो भागमें (विभज्य) बाँटकर (तत्र) उन दोनोंमेंसे (आद्यम्) पहले (भागम्) भागको (त्यक्त्वा) छोड़ कर ( द्वितीयकम् ) दूसरे ( भागम् ) भागको ( चतुर्धा ) चार स्थानमें (तु विभज्य ) बाँट कर ( अथ ) अनन्तर ( क्रमेण ) क्रमसे ( स्वार्धम्, अन्तरा ) अपने आधेको छोड़ कर ( चतुर्णाम् ) चारोंमेंके (प्रथमे) पहले ( भागे ) भागमें (तम्) उस ( एकैकम् ) एक २ भागको ( विनिक्षिपेत् ) डाले ॥ ३९९ ॥ ४०० ॥

भावार्थ-आकाश आदि पाँच भूतोंमेंसे हरएकके बराबर बराबर दो भाग करके उनमेंके पहले एक भागको छोड़ कर दूसरे आधेके फिर चार भाग करे, तदनन्तर अपने आधे भागको छोड़ कर क्रमसे अन्य चारोंके प्रथम भागमें एक २ भाग देदेय ॥

ततो व्योमादिभूतानां भागाः पञ्च भवन्ति हि ।
स्वस्वार्धभागेनान्येभ्यः प्राप्तं भागचतुष्टयम् ॥ ४०१ ॥
संयोज्य स्थूलतां यान्ति व्योमादीनि यथाक्रमम् ।
अमुष्य पञ्चीकरणस्याप्रामाण्यं न शंक्यताम् ॥४०२॥

अन्वय और पदार्थ-(ततः) तिससे ( व्योमादिभूतानाम् ) आकाश आदि भूतोंके ( पञ्च ) पाँच ( भागाः ) भाग ( भवन्ति ) होतेहैं ( ते ) वे ( स्वस्वार्धभागेन ) अपने २ आधे भागके साथ ( अन्येभ्यः ) औरोंसे ( प्राप्तम् ) पाएहुए (भागचतुष्टयम्) चार भागोंको (संयोज्य) मिलाकर (व्योमादीनि) आकाश आदि ( यथाक्रमम् ) क्रमके अनुसार ( स्थूलताम् ) स्थूल भावको ( यान्ति ) प्राप्त होते हैं ( अमुष्य ) इस ( पञ्चीकरणस्य ) पञ्चीकरणकी ( अप्रामाण्यम् ) अप्रमाणता ( न ) नहीं ( शंक्यताम् ) शङ्का करनी चाहिये ॥ ४०१ ॥ ४०२ ॥

भावार्थ-फिर आकाश आदि पञ्चभूतोंके अपने २ आधे भाग और अन्य चारोंके अष्टमांशरूप चार भागोंको मिलाने पर क्रमसे आकाश वायु आदि भूतोंने स्थूलरूप धारण किया है, इस पञ्चीकरण प्रक्रियाके प्रामाणिक होनेमें संदेह नहीं करना चाहिये ॥ ४०१ ॥ ४०२ ॥

उपलक्षणमस्यापि तत्त्रिवृत्करणश्रुतिः ।
पञ्चानामपि भूतानां श्रूयतेऽन्यत्र सम्भवः ॥ ४०३ ॥

अन्वय और पदार्थ-( तत्त्रिवृत्करणश्रुतिः ) वह त्रिवृत्करण श्रुति ( अस्य, अपि ) इसकी भी ( उपलक्षणम् ) बोधक है ( अन्यत्र ) और श्रुतिमें ( पञ्चानाम् )

पाँचों ( भूतानाम्, अपि ) भूतोंकी भी ( सम्भवः ) उत्पत्ति ( श्रूयते ) सुननेमें आती है ॥ ४०३ ॥

**भावार्थ**-त्रिवृत्करण श्रुतिको पञ्चीकरणका उपलक्षण समझना चाहिये, क्योंकि—दूसरी श्रुतिमें पाँच भूतोंकी उत्पत्ति सुननेमें आती है। छान्दोग्य उपनिषद्में लिखा है, कि—"सेयं देवतैक्षत हन्ताहमिमास्तिस्रो देवता अनेन जीवेनात्मनानुप्रविश्य नामरूपे व्याकरवाणि इति। तासां त्रिवृतं त्रिवृतमेकैकां करवाणीति" उस देवता ( ईश्वर ) ने विचार किया कि—मैं तेज, जल और अन्नरूप तीन देवताओंके भीतर इस जीवरूपसे प्रवेश करके नाम और रूपका प्रकाश करूँगा। उन तीनके भीतर एक २ का त्रिवृत् ( त्र्यात्मक तेज, जल, अन्नरूप ) करूँगा। छान्दोग्यकी यह त्रिवृत्करणकी श्रुति पञ्चीकरणका उपलक्षण है, क्योंकि दूसरी श्रुतिमें पञ्चभूतोंकी उत्पत्ति कही है। जो अपनेको प्रकाशित करके साथ २ में दूसरेको भी प्रकाशित करे उसको उपलक्षण कहते हैं। यदि कोई कहे, कि—"काकेभ्यो दधि रक्ष्यताम्" अर्थात् कौओंसे दधिकी रक्षा करो, यहां काक शब्द अपने अर्थको कहकर और जो कोई दधिके नाशक प्राणी हैं उनको भी कहता है, अर्थात् जो २ प्राणी दधिका नाश करते हैं उन सबका ग्रहण होता है, यहाँ भी श्रुतिमें यद्यपि त्रिवृत्करण कहा, परन्तु वह अपनेको कह कर पञ्चीकरणको भी कहता है, ॥ ४०३ ॥

> ततः प्रामाणिकं पञ्चीकरणं मन्यतां बुधैः।
> प्रत्यक्षादिविरोधः स्यादन्यथा क्रियते यदि ॥४०४॥

**अन्वय और पदार्थ**- ( ततः ) तिससे ( बुधैः ) पण्डितों करके ( पञ्चीकरणम् ) पञ्चीकरण ( प्रामाणिकम् ) प्रमाणसिद्ध ( मन्यताम् ) मानना चाहिये ( यदि ) जो ( अन्यथा ) इसके प्रतिकूल ( क्रियते ) किया जाता है, [ तर्हि ] तो ( प्रत्यक्षादिविरोधः ) प्रत्यक्ष आदि प्रमाणोंसे विरोध स्यात् ) होगा ॥ ४०४ ॥

**भावार्थ**-इसलिये पण्डितों को पञ्चीकरणकी प्रक्रिया प्रमाणों के अनुकूल माननी चाहिये यदि उसको अप्रमाणिक माना जायगा तो प्रत्यक्ष आदि प्रमाणों के साथ विरोध पड़ेगा ॥ ४०४ ॥

> आकाशवाय्वोर्धर्मस्तु वह्न्यादावुपलभ्यते।
> यथा तथाऽऽकाशवाय्वोर्नाग्न्यादेर्धर्म ईक्ष्यते ॥४०५॥

अन्वय और पदार्थ-( यथा ) जैसे ( आकाशवाय्वोः ) आकाश और वायु का ( धर्मः ) धर्म ( वन्ह्यादौ ) अग्नि आदिमें ( उपलक्ष्यते ) अनुभवमें आता है ( तथा ) तैसे ( अग्न्यादेः ) अग्नि आदिका ( धर्मः ) धर्म ( तु ) तो ( आकाशवाय्वोः ) आकाश और वायुमें ( न ) नहीं (ईक्ष्यते) देखनेमें आता है ॥४०५॥

भावार्थ-जैसे आकाश और वायुके धर्मका अग्नि जल और पृथिवीमें अनुभव होता है, तैसे अग्नि पृथिवीका धर्म आकाश और वायुमें नहीं पाया जाता ।

ततोऽप्रामाणिकमिति न किञ्चिदपि चिन्त्यताम् ।
खांशव्याप्तिश्च खव्याप्तिर्विद्यते पावकादिषु ॥ ४०६ ॥

अन्वय और पदार्थ-(ततः) तिससे ( किञ्चित् , अपि ) कुछ भी ( अप्रामाणिकम् ) प्रमाणशून्य है ( इति ) ऐसा ( न ) नहीं ( चिन्त्यताम् ) विचारना चाहिये ( पावकादिषु ) अग्नि आदिमें ( खांशव्याप्तिः, च) आकाशके अंशकी व्याप्ति भी ( खव्याप्तिः ) आकाशकी व्याप्ति ( विद्यते ) है ॥ ४०६ ॥

भावार्थ-इस कारण इस पञ्चीकरणकी प्रक्रियाको कुछ भी अप्रामाणिक नहीं मानना चाहिये, क्यों कि-अग्नि आदिमें हम आकाशका अंश पाते हैं ॥ ४०६ ॥

तेनोपलभ्यते शब्दः कारणव्यातिरेकतः ।
तथा नभस्वतो धर्मोऽप्यग्न्यादावुपलभ्यते ॥ ४०७॥

अन्वय और पदार्थ ( तेन) तिससे ( कारणस्य) कारणका ( अतिरेकतः ) आधिक्य होनेके कारण ( उपलभ्यते ) पायाजाता है ( तथा ) तैसे ही ( अग्न्यादौ ) अग्नि आदिमें (नभस्वतः) वायुका ( धर्मः, अपि ) धर्म भी ( उपलभ्यते ) पायाजाता है ॥ ४०७ ॥

भावार्थ-अग्नि आदिमें आकाश आदिकी व्याप्ति होनेसे शब्द अपने कारण आकाशके सिवाय वायु आदिमें भी पायाजाता है और वायुका धर्म भी अग्नि आदिमें देखनेमें आता है ॥ ४०७ ॥

न तथा दृश्यते व्याप्तिर्वह्न्यादेः खनभस्वतोः ।
अंशत्वादंशकव्याप्तिस्तद्गतो नोपलभ्यते ॥ ४०८ ॥

अन्वय और पदार्थ-( तथा ) तैसे (वह्न्यादेः) अग्नि आदिकी ( व्याप्तिः ) व्याप्ति ( खनभस्वतोः ) आकाश और वायुमें ( न ) नहीं ( विद्यते ) है ( अंश-

कृत्याप्तेः ) आकाश आदिके अंशकी व्याप्तिके (सूक्ष्मत्वात्) सूक्ष्म होनेसे (तद्धर्मः) उनका धर्म ( न ) नहीं ( उपलभ्यते ) पायाजाता है ॥ ४०८ ॥

भावार्थ-जैसे अग्नि आदिमें आकाश आदिको पाते हैं तैसे आकाश आदिमें अग्नि आदिको नहीं पाते,इसका कारण यह है, कि-आकाश आदिके अंश सूक्ष्म-भावसे अग्नि आदिमें रहते हैं, अतः आकाश आदिका धर्म जाननेमें नहीं आता ४०८

कारणस्यानुरूपेण कार्यं सर्वत्र दृश्यते ।
तस्मात्प्रामाण्यमेष्टव्यं बुधैः पञ्चीकृतेरपि ॥ ४०९ ॥

अन्वय और पदार्थ-( सर्वत्र ) सवस्थानोंमें ( कारणस्य ) कारणके (अनुरूपेण ) तुल्यरूपसे ( कार्यम् ) फल ( दृश्यते ) दीखता है- ( तस्मात् ) तिससे ( बुधैः ) पण्डितोंको ( पञ्चीकृतेः, अपि ) पञ्चीकरणका भी ( प्रामाण्यम् ) प्रमाणरूप होना ( एष्टव्यम् ) मानना चाहिये ॥ ४०९ ॥

भावार्थ-सर्वत्र कारणके अनुरूप ही कार्य देखनेमें आता है, इसलिये पण्डितों को पञ्चीकरण प्रक्रियाको प्रामाणिक मानना चाहिये ॥ ४०९ ॥

भूतगुणाः

अनेनोद्भूतगुणकं भूतं वक्ष्येऽवधारय ।
शब्दैकगुणमाकाशं शब्दस्पर्शगुणोऽनिलः ॥ ४१० ॥

अन्वय और पदार्थ-( अनेन ) इस पञ्चीकरणके द्वारा ( उद्भूतगुणकं ) प्रकट हुआ गुण जिसका ऐसे ( भूतम् ) भूतको ( वक्ष्ये ) कहूँगा ( अवधारय ) निश्चय कर ( आकाशम् ) आकाश ( शब्दैकगुणम् ) एकमात्र शब्द है गुण जिसका ऐसा ( अनिलः ) वायु ( शब्दस्पर्शगुणः ) शब्द और स्पर्श गुणवाला है ४१०

भावार्थ-इसप्रकार उद्भूत ( प्रकटहुए ) गुणवाले भूतका वर्णन करता हूँ तु उसको सुनकर निश्चय कर । आकाशका एक शब्द ही गुण है, वायुके शब्द और स्पर्श दो गुण हैं ॥ ४१० ॥

तेजः शब्दस्पर्शरूपैर्गुणवत् कारणं क्रमात् ।
आपश्चतुर्गुणाः शब्दस्पर्शरूपरसैः क्रमात् ॥ ४११ ॥

अन्वय और पदार्थ-( तेजः ) तेज ( शब्दस्पर्शरूपैः ) शब्द स्पर्श और रूप के द्वारा ( गुणवत् ) गुणवाला [अस्ति] है [ तत् ] वह ( क्रमात् ) क्रमसे ( कारणम् ) कारण है ( क्रमात् ) क्रमसे ( आपः ) जल ( शब्दस्पर्शरूपरसैः ) शब्द,

स्पर्श, रूप और रसके द्वारा ( चतुर्गुणाः ) चार गुणवाले हैं ॥ ४११ ॥

भावार्थ-शब्द, स्पर्श, रूप ये तीन गुण तेजमें हैं, वह तेज अपनेसे अगले भूत का कारण है। शब्द, स्पर्श, रूप और रस ये चार गुण जलमें हैं, यह जल भी क्रमसे अपनेसे अगले भूतका कारण है ॥ ४११ ॥

एतैश्चतुर्भिर्गन्धेन सह पञ्चगुणा मही ।

अन्वय और पदार्थ-( गन्धेन, सह ) गन्धके सहित ( एतैः ) इन ( चतुर्भिः) चारके द्वारा ( मही ) पृथिवी ( पञ्चगुणा ) पाँच गुणवाली है ॥

भावार्थ-शब्द, स्पर्श, रूप, रस और गन्ध ये पाँच पृथिवीके गुण हैं ।

इन्द्रियनामवर्णनम्

आकाशांशतया श्रोत्रं शब्दं गृह्णाति तद्गुणम् ॥ ४१२ ॥

अन्वय और पदार्थ-( श्रोत्रम् ) श्रवण इन्द्रिय (आकाशांशतया) आकाशका अंश होनेसे ( तद्गुणम् ) उसके गुण (शब्दम् ) शब्दको (गृह्णाति) ग्रहण करता है।

भावार्थ-श्रवण इन्द्रिय आकाशसे उत्पन्न हुई है, इसलिये उसमें आकाशका अंश विद्यमान है, अतएव वह आकाशके गुण शब्दको ग्रहण करती है, ॥ ४१२ ॥

त्वङ्मारुतांशकतया स्पर्शं गृह्णाति तद्गुणम् ।

तेजोंशकतया चक्षू रूपं गृह्णाति तद्गुणम् ॥ ४१३ ॥

अन्वय और पदार्थ- ( त्वक् ) त्वचा ( मारुतांशकतया) वायुका अंश होने के कारण ( तद्गुणम् ) उसके गुण ( स्पर्शम् ) स्पर्शको ( गृह्णाति ) ग्रहण करती है ( चक्षुः ) आंख ( तेजोंशकतया ) तेजका अंश होनेके कारण ( तद्गुणम् ) उसके गुण ( रूपम् ) रूपको ( गृह्णाति ) ग्रहण करती है, ॥ ४१३ ॥

भावार्थ-त्वचा इन्द्रिय वायुसे उत्पन्न हुई है, अतः उसमें वायुका भाग विद्यमान है, इसलिये ही वह वायुके गुण स्पर्शको ग्रहण करती है। और चक्षु इन्द्रिय तेजसे उत्पन्न हुआ है, उसमें तेजका भाग विद्यमान है, इसलिये वह तेजके गुण रूपको ग्रहण करता है ॥ ४१३ ॥

अबंशकतया जिव्हा रसं गृह्णाति तद्गुणम् ।

भूम्यंशकतया घ्राणं गन्धं गृह्णाति तद्गुणम् ॥ ४१४ ॥

अन्वय और पदार्थ-( जिव्हा ) जीभ ( अबंशकतया ) जलका अंश होनेके कारण ( तद्गुणम् ) उसके गुण ( रसम् ) रसको ( गृह्णाति ) ग्रहण करती है

(घ्राणम्) नासिका (भूम्यंशकतया) भूमिकाअंश होनेके कारण (तद्गुणम्) उसके गुण (गन्धम्) गन्धको (गृह्णाति) ग्रहण करती है ॥ ४१४ ॥

भावार्थ-जीभ (रसना इन्द्रिय) जलसे उत्पन्न हुई है, अतः उसमें जलका अंश है, इसलिये वह जलके गुण रसको ग्रहण करती है, और घ्राण इन्द्रिय पृथिवी से उत्पन्न हुई है अतः उसमें पृथिवीका अंश है, इस लिये यह पृथिवीके गुण गन्ध को ग्रहण करती है ॥ ४१४ ॥

करोति खांशकतया वाक् शब्दोच्चारणक्रियाम् ।
वाय्वंशकतया पादौ गमनादिक्रियापरौ ॥ ४१५ ॥

अन्वय और पदार्थ-(वाक्) वाणी (खांशकतया) आकाशका अंशवाली होनेसे (शब्दोच्चारणक्रियाम्) शब्द उच्चारण करनेके कामको (करोति) करती है (पादौ) चरण (वाय्वंशकतया) वायुके अंशवाले होनेसे (गमनादिक्रिया-परौ) गमन आदि क्रियामें तत्पर [स्तः] हैं ॥ ४१५ ॥

भावार्थ-वाक् इन्द्रिय आकाशके रजोभागसे उत्पन्न हुई, आकाशका अंश होनेसे शब्दोंके उच्चारणका काम करती है और चरण वायुके रजोभागसे उत्पन्न होनेके कारण गमन आदि क्रिया करसकते हैं ॥ ४१५ ॥

तेजोंशकतया पाणी वह्न्याद्यर्चनतत्परौ ।
जलांशकतयोपस्थो रेतोमूत्रविसर्गकृत् ॥ ४१७ ॥

अन्वय और पदार्थ-(पाणी) हाथ (तेजोंशकतया) तेजके अंशवाले होने से (वह्न्याद्यर्चनतत्परौ) अग्नि आदिकी पूजा करनेमें तत्पर [भवतः] होते हैं (उपस्थः) शिश्न (जलांशकतया) जलके अंशवाला होनेसे (रेतोमूत्रविसर्ग-कृत्) वीर्य और मूत्रका त्याग करने वाला [भवति] होता है ॥ ४१६ ॥

भावार्थ-हाथ तेजके रजोगुणी भागसे उत्पन्न हुये हैं, उनमें तेजका अंश है इसलिये अग्नि आदि देवताओंकी पूजामें लगा करते हैं, और उपस्थ जलके रजो-गुणी भागसे उत्पन्न हुआ है अतः वीर्य और मूत्रका त्याग करता है ॥ ४१६ ॥

भूम्यंशकतया पायुः कठिनं मलमुत्सृजेत् ।

अन्वय और पदार्थ-(पायुः) गुदा इन्द्रिय (भूम्यंशकतया पृथिवीके अंश वाली होनेसे (कठिनम्) कठोर (मलम्) विष्ठाको (उत्सृजेत्) त्यागती है ॥

भावार्थ—मलको निकालनेवाली गुदा इन्द्रिय पृथिवीके रजोगुणी भागसे उत्पन्न हुई है, इसलिये वह कठिन ( सख्त ) विष्ठाका त्याग किया करती है ॥

इन्द्रिय-देवतानि ।

श्रोत्रस्य दैवतं दिक् स्यात्त्वचो वायुर्दृशो रविः ॥ ४१७ ॥

अन्वय और पदार्थ—( दिक् ) दिशा ( श्रोत्रस्य ) श्रोत्रका ( दैवतम् ) देवता ( स्यात् ) होगा ( त्वचः ) त्वचाका ( वायुः ) वायु है ( दृशः ) नेत्रका ( रविः ) सूर्य है ॥ ४१७ ॥

भावार्थ—दिशाकी अधिष्ठात्री देवता श्रवणेन्द्रियका अधिष्ठात्री देवता है, त्वचाका अधिष्ठात्री देवता वायु और आंखका अधिष्ठात्री देवता सूर्य है ॥ ४१७ ॥

जिह्वाया वरुणो दैवं घ्राणस्य त्वश्विनावुभौ ।
वाचोऽग्निर्हस्तयोरिन्द्रः पादयोस्तु त्रिविक्रमः ॥ ४१८ ॥

अन्वय और पदार्थ—( जिह्वायाः ) रसनाका ( दैवम् ) देवता ( वरुणः ) वरुण है ( घ्राणस्य ) नासिकाके ( उभौ ) दोनों ( अश्विनौ ) अश्विनीकुमार हैं ( वाचः ) वाणीका ( अग्निः ) अग्नि है ( हस्तयोः ) हाथोंका ( इन्द्रः ) इन्द्र है ( तु ) और ( पादयोः ) चरणोंका ( त्रिविक्रमः ) विष्णु है ॥ ४१८ ॥

भावार्थ—रसना इन्द्रियका अधिष्ठात्री देवता वरुण, घ्राणेन्द्रियके अधिदेवता दोनों अश्विनीकुमार, वाणीका अग्नि, दोनों हाथोंका इन्द्र और दोनों चरणोंका अधिदेवता विष्णु है ॥ ४१८ ॥

पायोर्मृत्युरुपस्थस्य त्वधिदैवं प्रजापतिः ।
मनसो दैवतं चन्द्रो बुद्धेर्दैवं बृहस्पतिः ॥ ४१९ ॥

अन्वय और पदार्थ—( मृत्युः ) यम ( पायोः ) गुदाका ( प्रजापतिः, तु ) प्रजापति तो ( उपस्थस्य ) जननेन्द्रियका ( अधिदैवम् ) अधिष्ठात्री देवता हैं ( चन्द्रः ) चन्द्रमा ( मनसः ) मनका ( दैवतम् ) देवता है ( बृहस्पतिः ) बृहस्पति ( बुद्धेः ) बुद्धिका ( दैवम् ) देवता है ॥ ४१९ ॥

भावार्थ—यम गुदाका अधिष्ठात्री देवता, प्रजापति उपस्थ ( मूत्रेन्द्रिय ) का अधिदेवता, चन्द्रमा मनका अधिदेवता और बृहस्पति बुद्धिका अधिदेवता है ४१९

रुद्रस्त्वहंकृतेर्दैवं चेत्रज्ञश्चित्तदैवतम् ।
दिगाद्या देवताः सर्वाः खादिसत्त्वांशसम्भवाः ॥ ४२० ॥

अन्वय और पदार्थ-( तु ) और ( रुद्रः ) रुद्र (अहंकृतेः) अहङ्कारका (दैवम्) देवता है ( क्षेत्रज्ञः ) जीव ( चित्तदैवतम् ) चित्तका देवता है ( दिगाद्याः ) दिशा आदि ( सर्वाः ) सब ( दैवताः ) देवता ( सात्त्विकांशसमुद्भवाः) सत्त्वगुणी अंश से उत्पन्न हुए हैं ॥ ४२० ॥

भावार्थ-रुद्र अहङ्कारका अधिष्ठात्री देवता है, क्षेत्रज्ञ (जीव) चित्तका अधिष्ठात्री देवता है, दिशा आदि सब देवता आकाश आदि के सत्त्वगुणी अंश से उत्पन्न हुए हैं ॥ ४२० ॥

सन्धिता इन्द्रियस्थानेष्विन्द्रियाणि समन्ततः ।
निगृह्णन्त्यनुगृह्णन्ति प्राणिकर्मानुरूपतः ॥ ४२१ ॥

अन्वय और पदार्थ-(इन्द्रियस्थानेषु) इन्द्रियोंके गोलकोंमें ( समन्ततः ) चारों ओरसे ( सन्धिताः ) मिलेहुए ( देवताः ) अधिष्ठात्री देवता ( प्राणिकर्मानुरूपतः ) प्राणियोंके कर्मोंके अनुसार ( इन्द्रियाणि ) इन्द्रियोंके प्रति ( निगृह्णन्ति ) निग्रह करते हैं ( अनुगृह्णन्ति ) अनुग्रह करते हैं ॥ ४२१ ॥

भावार्थ-देवता इन्द्रियोंके गोलकोंमें चारों ओरसे स्थित होकर प्राणियोंके कर्मों के अनुसार इन्द्रियोंके ऊपर निग्रह ( दण्ड देना ) और अनुग्रह करते हैं ॥४२१॥

शरीरकरणग्रामप्राणाहमाधिदैवतम् ।
पञ्चैते हेतवः प्रोक्ता निष्पत्तौ सर्वकर्मणाम् ॥ ४२२ ॥

अन्वय और पदार्थ-( शरीरकरणग्रामप्राणाहमधिदैवतम् ) शरीर इन्द्रियों का समूह, प्राण, अहङ्कार और अधिष्ठात्री देवता ( एते ) ये (पंच) पाँच ( सर्वकर्मणाम् ) सकल कर्मों के (निष्पत्तौ) सम्पादनमें ( हेतवः ) कारण ( प्रोक्ताः ) कहे हैं॥

भावार्थ-शरीर ( अधिष्ठान , चक्षु श्रोत्र आदि इन्द्रियोंका समूह प्राण अपान आदि पञ्च पवनका व्यापार, अहङ्कार ( कर्ता ) चक्षु आदि इन्द्रियोंके ऊपर अनुग्रह करनेवाले देवता अथवा आदित्य आदिका प्रेरक अन्तर्यामी ये पाँच सब कर्मों के होनेमें कारण हैं ॥ ४२२ ॥

कर्मानुरूपेण गुणादिकं भवेद् गुणानुरूपेण मनःप्रवृत्तिः ।
मनोऽनुवृत्तेरुभयात्मकेन्द्रियैर्निवर्त्यते पुण्यमपुण्यमत्र ।४२३।

अन्वय और पदार्थ-( कर्मानुरूपेण ) कर्मके अनुसार गुण आदिक (भवेत्) होता है ( गुणानुरूपेण ) गुणके अनुसार ( मनःप्रवृत्तिः ) मनकी प्रवृत्ति होती है

( अत्र ) इस संसारमें ( मनोऽनुगतैः ) मनकी अनुगामी ( उभयात्मकेन्द्रियैः ) दोनों प्रकारकी इन्द्रियोंके द्वारा ( पुण्यम् ) शुभ ( अपुण्यम् ) अशुभ (निवर्त्त्यते) होता है

भावार्थ-जो जैसा कर्म करता है उसके अनुसार ही उसमें सत्त्वगुण वा रजोगुण अथवा तमोगुण प्रकट होता है, गुणके अनुसार चित्तका काम होता है और इस संसारमें प्राणी मनके पीछे २ चलनेवाली ज्ञानेन्द्रियों और कर्मेन्द्रियोंके द्वारा पुण्यकर्म और पापकर्मको किया करते हैं ॥ ४२३ ॥

**करोति विज्ञानमयोऽभिमानं कर्ताहमेवेति तदात्मना स्थितः।**
**आत्मा तु साक्षी न करोति किञ्चिन्न कारयत्येव तटस्थवत्सदा॥**

अन्वय और पदार्थ-( विज्ञानमयः ) विज्ञानमयकोश ( अहम्, एव ) मैं ही ( कर्ता ) कर्ता हूं ( इति ) ऐसे ( अभिमानम् ) अभिमानको ( करोति ) करता है ( तदात्मना ) स्वस्वरूपसे ( स्थितः ) स्थित हुआ ( आत्मा ) आत्मा ( तु ) तो ( साक्षी ) द्रष्टा है ( सदा ) सर्वदा ( तटस्थवत् ) उदासीनकी समान ( किञ्चित् ) कुछ ( न ) नहीं ( करोति ) करता है ( एव ) और ( न ) नहीं ( कारयति ) कराता है ॥ ४२४ ॥

भावार्थ-विज्ञानमय कोश 'मैं ही कर्ता हूं' ऐसा अभिमान किया करता है और सबका साक्षीस्वरूप आत्मा तो अपने स्वरूपमें विद्यमान रहता है, उदासीन रहकर न कुछ करता है और न किसीसे कुछ करवाता है ॥ ४२४ ॥

**द्रष्टा श्रोता वक्ता कर्ता भोक्ता भवत्यहङ्कारः।**
**स्वयमेतद्विकृतीनां साक्षी निर्लेप एवात्मा ॥ ४२५ ॥**

अन्वय और पदार्थ-( अहङ्कारः ) अहङ्कार ( स्वयम् ) अपने आप ( एतद्विकृतीनाम् ) इन सब विकारोंका ( द्रष्टा ) देखनेवाला ( श्रोता ) सुननेवाला ( वक्ता ) कहने वाला ( कर्त्ता ) करने वाला ( भोक्ता ) भोगने वाला ( भवति ) होता है ( आत्मा ) आत्मा ( साक्षी ) उदासीन ( निर्लेपः, एव ) निर्लेप ही है ॥ ४२५॥

भावार्थ-अहङ्कार ( मैं ऐसा अभिमान करने वाला जीव ) इन सब विकार रूप कार्यों का द्रष्टा, श्रोता, वक्ता, कर्त्ता और भोक्ता हुआ करता है, परन्तु आत्मा तो उदासीन और संगरहित निर्लेप ही रहता है ॥ ४२५ ॥

**आत्मनः साक्षिमात्रत्वं न कर्तृत्वं न भोक्तृता ।**
**रविवत्प्राणिभिर्लोके क्रियमाणेषु कर्मसु ॥ ४२६ ॥**

अन्वय और पदार्थ- (लोके) लोकमें (प्राणिभिः) जीवों करके (क्रियमाणेषु) किये जाते हुये (कर्मसु) कर्मोंमें (रविवत्) सूर्यकी समान (आत्मनः) आत्माका (साक्षिमात्रत्वम्) साक्षिमात्रपना है (कर्तृत्वम्) कर्त्तापन (न) नहीं (भोक्तृता) भोक्तापन (न) नहीं है ॥ ४२६ ॥

भावार्थ-जैसे सूर्यका उदय होने पर लोग कर्म करते हैं, सूर्य न कर्म करता है, और न किसीसे करवाता है, ऐसे ही प्राणियोंके किये हुए कर्मोंमें आत्माका कर्त्तापन या भोक्तापन नहीं है, वह तो केवल साक्षीरूप है, ॥ ४२६ ॥

न ह्यर्कः कुरुते कर्म न कारयति जन्तवः ।
स्वस्वभावानुरोधेन वर्त्तन्ते स्वस्वकर्मसु ॥ ४२७ ॥

अन्वय और पदार्थ-(हि) निश्चय (अर्कः) सूर्य (कर्म) कर्म (न) नहीं (कुरुते) करता है (न) नहीं (कारयति) कराता है (जन्तवः) प्राणी (स्वस्वकर्मसु) अपने २ कर्मों में (स्वस्वभावानुरोधेन) अपने २ स्वभावके अनुसार (वर्त्तन्ते) होते हैं ॥ ४२७ ॥

भावार्थ-जैसे सूर्य न कर्म करता है, न किसीसे करवाता है, परन्तु सकल प्राणी अपने २ स्वभावके अनुसार अपने २ काममें लग जाते हैं ॥ ४२७ ॥

तथैव प्रत्यगात्माऽपि रविवन्निष्क्रियात्मना ।
उदासीनतयैवास्ते देहादीनां प्रवृत्तिषु ॥ ४२८ ॥

अन्वय और पदार्थ-(तथा, एव) तैसेही (प्रत्यगात्मा, अपि) जीवात्मा भी (रविवत्) सूर्य की समान (निष्क्रियात्मना) निष्क्रियभावसे ही (देहादीनाम्) शरीर आदिकोंके (प्रवृत्तिषु) व्यापारोंमें (उदासीनतया, एव) निर्लेप भावसे ही (आस्ते) रहता है ॥ ४२८ ॥

भावार्थ-तैसेही जीवात्मा भी सूर्य की समान स्वयं निष्क्रिय होकर शरीर आदि की चेष्टाओंमें उदासीन होकर स्थित रहता है ॥ ४२८ ॥

अज्ञात्वैवं परं तत्त्वं मायामोहितचेतसः ।
स्वात्मन्यारोपयन्त्येतत्कर्तृत्वाद्यन्यगोचरम् ॥ ४२९ ॥

अन्वय और पदार्थ- (एवम्) इस प्रकार (परम्) श्रेष्ठ (तत्त्वम्) तत्त्व को (अज्ञात्वा) न जान कर (मायामोहितचेतसः) जिनका चित्त मायासे मोहित होरहा है ऐसे प्राणी (स्वात्मनि) अपनेमें (एतत्) इस (अन्यगोचरम्) अन्यविषयक

